# National Cadet Corps

The N. C. C. has been growing from strength to strength since it was started in the college on the auspicious day of 9 Aug' 60 with only one officer and one Platoon of Senior Division Cadets under 2 Bihar Battalion NCC, Muzaffarpur. With the introduction of compulsory Military Training on 15th Aug'63, all able-bodied students of the Degree classes have been brought under this fold. Now we have 4 trained officers and 4 Coys of senior Division N. C. C., and altogether 740 cadets out of the total strength of 1128 of the college, are receiving training. Besides annexing a number of prizes in the Annual Training Camps, our cadets have also represented this institution in All India meet. Three of our cadets have participated so far in Republic Day Parade in New Delhi, and one attended the All India Summer camp at Ootacamund, Madras. The college NCC team was adjudged the best in drill competition in Annual Training Camp, Turki, and was awarded the biggest cup by Sri J. S. Bali, Commissioner, Tirhut Division. In NCCR camp at Muzaffarpur, the all-round best cadet was chosen from our college. Two of our cadets completed successfully the Cadet Instructor's camp at Ranchi.

The response of the cadets has always been encouraging, and they have shown ever-increasing interest in the activities of N. C. C. They have also contributed a handsome amount to National Defence Fund in response to the call of the Director General N. C. C.

Messrs. B. N. Jha, former Chief Minister, Bihar, Dr. P. L. Shrivastava, Vice-Chancellor, Bihar University, Brig. U. C. Pant, Director N. C. C., Col. A. S. Chima, Circle Commander, J. C. Mathur, Commissioner, Tirhut Division and other distinguished visitors have spoken very high of the performance of our cadets.

Ever since the introduction of NCC in this college, the general discipline of the students has improved a lot and the staff and the students have developed a special fascination for it.

A 25-yard permanent Short Shooting Range has also been constructed in the college campus for providing Practice Facility to the cadets in Rifle shooting. But the need of the construction of a Kot for keeping arms and ammunition is intensely felt.

We are very much thankfulto late Principal B. M. Mishra and the present Principal R. P. Agrawal for evicing keen interest in the growth and activities of the organisation.

**N.C.C. Staff**

| | |
|---|---|
| Lt. N. S. Garg | 2/Lt V. B. Singh |
| Lt. S. N. Prasad | 2/Lt B. Mishra. |



# English Literary Association

English Literary Association has remained a forum for enthusing students of the college to share in literary discussions in English language and to culture their eloquence and writings on subjects either literary or of contemporary extra-literary interests. It also managed to have scholars of eminence from other sisterly institutions of the state as Principal M.N. Bose of Barouni college, and Shri. A.N. Thakur, then serving L.S. college, Muzaffarpur (now on the Text Book, Bihar), besides many others, for very useful talks, in the past. It may be mentioned that the patrons of the magazine have published the paper read by Shri A. N. Thakur at the Association meeting and left with us. It needs mention that late Principal B. M. Mishra, a reputed scholar of Hindi had always been taking keen interest in the meetings of the Association and for long remained an inspiration to it. Much because of his sad demise and the confusive state of affairs thereafter and also because of not-too-enthusiastic a spirit of students towards English as prevails today, the Association could not do much work during the session. However, some debates were held and one essay competition was conducted. We hope to fare well in the coming session.

**Prof. A. M. Das**
**President**

# The Commerce Association

U·der the auspices of Commerce Association, lectures, debates, essay-competitions and elocution-tests have from time to time been organised. Important economic and industrial issues, such as, he problem of cottage industries, the Nationalisation of Industries, the Rapid Industrialization of India, the Industrial Potency of Bihar etc. have been discussed. Prizes and medals also have been awarded to the deserving students from time to time.

It may be recalled that during the session 1951-62, Dr. S. K. Sinha Memorial lecture Series was organised. Prominent Scholars like Principal B. P. Singh of Rajendra College, Chapra, Prof. K. N. Prasad of R. D. S. College, Muzaffarpur, Prof. Ramjee Sahay of C. M. College, Shri H. K. Singh, M. A., B. Litt (Oxon) and Shri A. P. Sinha, M. Com, Dy. Registrar, Bihar University delivered valuable lectures, concerning the economic progress of India in the realm of Trade and Transport, The foreign Trade and the Land Reforms in India. The 'series' was concluded at a grand function attended and addressed by the then Vice-Chancellor of Bihar University, Col. K. K. Banerjee, who in his valuable speech dwelt upon the role of students in Independent India.

**Prof. Sureshwar Singh**
**President.**

# University Employment Information And Guidance Bureau

A unit of the University Information and Guidance Bureau has been started in our college under instruction from the Bihar University. A monthly bulletin of the Bureau is regularly received which gives informations regarding admission facilities in different technical institutions of our country and the various institutions of foreign countries. The bulletin also publishes regularly employment opportunities for students. The Bureau has got a library of its own, which in the absence of a separate room, has been temporarily housed in the Biology Departm-nt. The following are the office bearers of the local unit of the Bureau.

**Brajkishore Mishra**
**Secretary**

**Sreeman Sinha**
**Prof.-in-charge**





स्व० बाबू कमला प्रसाद जी गोयनका सीतामढ़ी के आदर्श नर-रत्नों में थे। सम्भ्रान्त धनीमानी परिवार के होते हुए भी आप आडम्बर शून्य, धर्मपरायण, मौन सेवाव्रती और दृढ़संकल्प महामानव थे। सादगी, सरलता, औदार्य, सौजन्यादि आपके जैसे सहज गुण थे। 'धनं दानाय' और 'आदानं हि विसर्गाय' के आप एक ज्वलन्त उदाहरण थे। स्वयं विद्याव्यसनी न होकर भी अनुपम विद्या-प्रेमी और विद्वानों के सम्मानकर्त्ता तथा आश्रयदाता थे। भगवती सीता की इस महनीयमही में जहाँ एक महाविद्यालय का अत्यन्ताभाव जन-गण-मानस में बेतरह खटक रहा था वहाँ उदारमना कमला बाबू ने कमला ( लक्ष्मी ) के सदुपयोग से उक्त अभाव की पूर्ति की। अपने स्वर्गीय पूज्य पिता बाबू श्री राधाकृष्ण जी गोयनका के नाम पर उनकी पुण्य-स्मृति में इन्होंने महाविद्यालय की नींव डाली। क्रमशः महाविद्यालय प्रगति के पथ पर चल पड़ा। ऐसे महिमा मण्डित महामानव की सद्भावनाओं से सिंचित यह विद्यामंदिर उत्तरोत्तर विकासोन्मुख है।

# गति का लक्ष्य

—पूर्णेन्दु

हर कदम
पिछले कदम से खौफ खाता है
कि हर पिछला कदम अगले कदम से बढ़ गया है—
ठोकरों में, आँधियों में, मंजरित बेहोश अधसोई बहारों में
कि हर बीता कदम जीते विजेता के
उजाड़े हौसलों का काफला है
जो तवारिख के रंगे मनहूस पन्नों में जड़े,
लँगड़े सफर की
आत्मा की रेंगती लौ में डुबा
अब तक अजाना है कि
जो खुद ही समुन्दर है नहीं, वह क्या भला समझे
कि मोती के लिये कितना, कहाँ गोता लगाया जाय !
आज तक त्रेता गया, द्वापर चला, कलि का कदम
आकर रुका है
गो कि सब पिछले कदम की सम्मिलित कसमें,
हजारों, लाख सपनों की जमी रंगीन घाटी की पुकारें
मंजिलों पर रुक गई हैं !
दरअसल यह चाहिये कि मंजिलें आसान होकर
फिर नई मंजिल का सपना दे, उदासी दे
तबाही और बेचैनी,
कि जो समतल गुलाबों का सजग सम्मोह तोड़े,
एक पल ऐसा न दे, जो दर्द
पीड़ा का चबेना फाँकनेवाला
अकेला मन
किसी गुमराह, झाड़ीदार, काँटों में, उलझ आराम चाहे !

❋❋

# गोयनका कॉलेज के प्रथम प्राचार्य—
# वेणी माधव मिश्र

**प्रो० रमाकान्त द्विवेदी, एम० ए०, काव्यतीर्थ**
*[ अध्यक्ष, हिन्दी विभाग ]*

बात बहुत पुरानी है, लगभग तीस बत्तीस वर्षों की। किन्तु, मन कहता है— नहीं, बात आज की है। बात चाहे जब की हो, पर बात यह है कि उन दिनों मैं आठवें वर्ग में पढ़ता था। घर में प्रथम-प्रथम मुझे ही आंग्ल भाषा पढ़ने की अनुमति मिली थी। उस पथ का सही संकेत बताने वाला कोई नही था। यों मेरे घर में संस्कृत का अथाह सागर गर्जन करता था। मेरे पितृव्य पूज्यपाद महामहोपाध्याय पं० हरिहर कृपालुजी द्विवेदी से देश के हर कोने से ज्ञान-पिपासु जन संस्कृत का अजस्रदान ग्रहण कर रहे थे। विद्वानों की भीड़ लगी रहती थी। किन्तु, उस सागर की मर्यादा का उल्लंघन करते ही मुझे दूसरे का दरवाजा खटखटाना पड़ा, उसमें मिला हो मुझे चाहे जो।

आठवें वर्ग में सब कुछ अंग्रेजी में पढ़ना पड़ता था। मेरे कुछ सम्पन्न साथी घर पर मास्टर रखकर पढ़ते। मेरे घर इसकी जरूरत नहीं समझी गयी और यदि समझी भी गयी, तो मुझे एक आत्मीय के घर जाकर अंग्रेजी में सहायता लेने की अनुमति मिली। उन दिनों बालकों पर माँ-बाप का कठिन नियन्त्रण रहता था। छात्र विद्यालय के अतिरिक्त घर की चहार-दीवारी से बाहर जाने का साहस भी नही कर सकता था। मेरे साथ भी कुछ ऐसी ही विवशता थी। 'आत्मीय के घर जाकर अंग्रेजी में सहायता लेने का योग'—मेरे लिये वरदान जैसा लगा। खुलकर साँस लेने का अवसर तो मिला। मैं बड़ा प्रसन्न था।

अस्तु, एक रविवार को मैं उस आत्मीय के घर पहुँचा, कुछ संकोच और कुछ प्रसन्नता की मुद्रा में। हम दोनों के घर बड़े-बूढ़ों का आना जाना तो बे रोक-टोक चलता आ रहा था; किन्तु, उस घर में जिसके सामने मुझे सहायता लेने जाना पड़ा, उनसे मैं बिल्कुल अपरिचित था; वे एम० ए० प्रथम वर्ष के छात्र थे। कलकल निनादिनी गङ्गा के तट पर स्थित भव्य भवन के कक्ष के एक कोने में बैठे वे कुछ गुनगुना रहे थे, या विचार मग्न थे। जो कुछ भी हो, पर थे वे तन्मय किसी साहित्य की दुनिया में। पता चला कि इनका नाम वेणीमाधव मिश्र है। साक्षात्कार होते ही शिष्टाचार के अनुकूल अभिवादन हुए। मैंने अपना आसन ग्रहण किया। उन्होने बड़ी उत्सुकता और प्रसन्नता से मेरे अध्ययन के विषय में जानकारी की। मुझसे कुछ प्रश्न हुए; कुछ उत्तर मिले; कुछ सहायता मिली और प्रारम्भ हुआ एक नया अध्याय। वहाँ जाकर गुरु की गुरुता नहीं, अपितु आत्मीय की निकटता का बोध हुआ। प्रथम दिन उन्होंने खूब उत्साहित किया पढ़ने को और निकाली एक बहुत मोटी कॉपी, जिसमें अपनी अवस्था

और योग्यता के अनुकूल हिन्दी की सरस कविताओं का संकलन बड़े ही कलात्मक ढंग से किया था। यद्यपि उस समय हिन्दी आदर की दृष्टि से नहीं देखी जाती थी, फिर भी इनके हृदय में अज्ञात रूप से हिन्दी के प्रति अपार श्रद्धा थी। उस श्रद्धेया हिन्दी को आगे चलकर इन्होंने उच्चासन पर आसीन करने में भरपूर योग दिया। उस मोटी पुस्तिका को खोलते हुए पूछा उन्होंने—'सुनाऊँ कुछ ?' मैं विस्मय विमुग्ध नेत्रों से उनकी ओर ताकता रहा। उन्होंने सुनाना शुरू किया—मेरा मन उसमें लीन होने लगा। तरुण के भाव किशोर के पवित्र मन को छूने लगे। वे पंक्तियाँ आज तक स्मृतिपटल पर अंकित हैं, साफ उभरी हुई हैं :—

"मेरे बचपन की प्याली में यौवन मदिरा क्यों भरते हो ?"
"किसी 'नहीं' में भरा हुआ है 'हाँ' का एक हिलोर।"

ऐसी बहुत सारी पंक्तियाँ मेरे मन प्राणों को छूने लगीं। भाव चाहे पूर्ण हृदयङ्गम न होते हों, पर उनकी तालगंतियाँ मन में हिलोर भरने लगीं। लगा कि ऐसे आत्मीय के घर मुझे पहले से ही क्यों नहीं आने दिया जाता था। न उन्हें सुनाने से हिचक, न मुझे सुनने से तृप्ति। यह क्रम बहुत देर तक चलता रहा। तबतक पाँच बजे मुहल्ले के और साथी जुटे, चहकते हुए हम सब बगल के मैदान में पहुँचे। हम सब दो दलों में बँट गये। मैदान की सीमा पर स्थित बिल्व वृक्ष से एक बेल तोड़ा गया और उसे ही पक्की गेंद मानकर खेल प्रारम्भ हो गया; क्योंकि एक घन्टे से अधिक खेलने की अनुमति नहीं थी, फिर क्यों कोई समय बर्बाद करता ? पहली ही ठोकर में मेरा पाँव तो चोटिल हो गया और शेष खिलाड़ी बच-बचकर खेलते रहे। पर देखा क्या कि विजय की कामना इनमें इतनी प्रबल थी कि बेल की गेंद को रबर की गेंद समझ कर बेपरवाह खेलते रहे और विजय का अवसर आते ही हर्षोत्फुल्ल हो उठे। कुछ देर पहले अध्ययन में तन्मयता देखी, फिर कविता पाठ में और फिर उसी प्रकार खेल के मैदान में—हर चरण पर तन्मयता।

हमलोग तो यह समझ कर खेलते कि मन-बहलाव हो जाय। हम सोचते—'जीत में ही क्या मिला जो हार का भय मान लें हम' पर उन्हें तो जीत में जैसे दुनिया का सर्वस्व मिल जाता।

दस वर्ष बाद मैं एम० ए० पास कर चुका था। वे जीवन के कठिन पथ को पार करते बी० एन० कालेज पटना में हिन्दी के प्राध्यापक होकर आये। हम दोनों प्रेम से मिले, बीच की बिखरी कड़ियाँ जुड़ीं, साहित्यिक चर्चाएँ हुईं। देखा, उनका साहित्यकार बड़ा सजग हो चुका था, आलोचना उच्चकोटि की हो चुकी थी, वाक् शक्ति प्रबल थी। एक महीने के अन्दर बी० एन० कालेज में छा गये। हर जगह एक सफल अध्यापक के रूप में विख्यात हुए। उनकी प्रवृत्ति कुछ सर्जनात्मक हो चुकी थी। मुझे भी उस ओर चलने की प्रेरणा देते। निश्चित हुआ कि मिल-जुल कर कुछ निर्माण-कार्य हो। हमलोगों के साहित्यिक कार्य में जब तक प्रगति आती, तब तक पुनः एक झोंका आया, जो उन्हें सीतामढ़ी उड़ाकर ले आया प्राचार्य के रूप में और पीछे मैं भी पहुँचा प्राध्यापक के रूप में।

हम दोनों सीतामढ़ी आ गए, चतुर्भुज धर्मशाला के दुमञ्जिले कमरे में टिके, पाँच छः और प्राध्यापक वहीं अलग-अलग कमरे में रहने लगे।

महीना था सावन का, वृष्टि घनघोर होती; रात और अँधेरी लगती। दिन में कालेज पहुँचने के लिए पानी में छपाछप करना पड़ता। सब जगह अव्यवस्था—अपना जीवन भी अव्यवस्थित। अगर कहीं व्यवस्था थी, तो केवल आपसी साहित्यिक चर्चा में। साहित्यिक विचारों के व्यंग्यात्मक स्थलों के प्रसंग से हमलोग

मन बहलाते, नहीं तो लगता—यहाँ से पटना लौट चलें।

सबसे कठिन परिस्थिति तो तब उपस्थित होती, जब भावुक प्रिंसिपल आवेश में उग्र कदम उठा देता। सम्पूर्ण महाविद्यालयीय वातावरण हिल जाता। प्राध्यापकगण भी खिंचे से लगते। शासक की तरह नहीं; बल्कि साहित्यिक कलाकार की तरह सब कुछ प्रारम्भ में ही आदर्श रूप में देखने की प्रवृत्ति उन्हें वैसा करने को विवश करती। लगता मुझे कि इनसे प्राचार्य का पद रक्षित नहीं रह सकेगा। मैं भी अपनी कुछ राय देता, सहिष्णु होने को कहता; आवेश उतरने पर निर्णय की सलाह देता, किन्तु इसका असर बहुत दिनों के बाद हुआ और उसके लिये मुझे भी कुछ प्रश्रय मिला।

मिश्र जी की जिज्ञासा वृत्ति बड़ी प्रबल थी। जिस विषय के ज्ञाता थे, उसमें नयी खोज और मौलिक उद्भावनाएँ तो होती ही रहतीं। पर, जिस विषय को नहीं जानते थे; उसे जानकर ही छोड़ते, चाहे वह रसायन विज्ञान हो या भौतिक विज्ञान, जीव विज्ञान हो या वनस्पति विज्ञान, अर्थशास्त्र हो या राजनीति विज्ञान। भिन्न-भिन्न विषयों के विशेषज्ञ प्राध्यापकों से खोद-खोद कर नयी बातों को उभारते और सिद्ध प्राचीन सिद्धान्तों की जानकारी करते। संगीतज्ञ से ताल और लय की महीन बातों को लेकर अपने अन्तर की ध्वनि को उसमें प्रतिध्वनित करते। यही कारण है कि कुछ दिनों के बाद मैंने देखा कि किसी भी विषय पर साधिकार व्याख्यान देने की क्षमता उनमें उभर आयी थी और उनकी उक्त वृत्ति उत्तरोत्तर बढ़ती ही गई।

सुबह वे सोकर उठते विलम्ब से। मैं कहता—इतनी देर तक नहीं सोना चाहिए। वे मौन रह जाते। दो-चार दिन बाद कहते—"मैं बड़ी देर तक सोता हूँ, ठीक नहीं है। कल से सवेरे जगूँगा।" पर सवेरे उठने वाला कल कभी आता नहीं। किसी दिन सवेरे उठ गए, तो उस दिन सबसे कहते कि आज से मेरी भी आदत सवेरे उठने की पड़ रही है। पर, दूसरे दिन फिर वही पुरानी आदत—देर से उठते। और जब मैं फिर सवेरे जगने की बात कहता, तो कहते "जाने दीजिए द्विवेदी जी! मैं देर से उठता हूँ, तो कुछ लेकर उठता हूं। देर से सोकर उठने पर स्फूर्ति अधिक अर्जित कर पाता हूँ।" उनका तर्क पक्ष सबल था, कुछ जिद्दी भी थे, जिससे तर्क द्वारा अपना ही पक्ष सिद्ध करने का प्रयास करते।

एक दिन हम दोनों बैठे कुछ घरेलू चर्चाएँ कर रहे थे। वे बहुत प्रसन्न मुद्रा में थे; क्योंकि चार दिन बाद उन्हें वाराणसी एक मित्र की बारात में जाना था। उस सिलसिले में उन्हें कई ऐतिहासिक स्थानों का भी निरीक्षण करना था। जाने की पूरी तैयारी हो चुकी थी। मानसिक सक्रियता प्रबल थी। इसी बीच सी० एम० कालेज, दरभङ्गा का एक छात्र आ उपस्थित हुआ। बुरा तो बहुत लगा, विचार में धक्का लगा; फिर भी उसकी ओर उन्मुख हुए। उसने उनसे अपने कॉलेज की परिषद् के वार्षिकोत्सव में अध्यक्ष पद को सुशोभित करने की प्रार्थना की और एक पत्र भी दिया, पत्र उक्त परिषद् के अध्यक्ष का था। वाराणसी की बारात और दरभङ्गे के वार्षिकोत्सव में टकराहट हुई। दोनों की तिथि एक ही थी, फिर भी तत्काल उन्होंने उस छात्र को अपनी स्वीकृति दे दी।

छात्र के चले जाने के बाद मैंने पूछा—पूर्व निश्चित बारात छोड़ कर आपने वार्षिकोत्सव में सम्मिलित होने की स्वीकृति क्यों दी? उन्होंने कहा—'किसी भी अच्छी जगह व्याख्यान देने से बढ़ कर मेरे लिए और कोई सुखद क्षण नहीं होता।'

डा० रामाशीष ठाकुर का वे बहुत सम्मान करते थे। इसलिए नहीं कि उस समय वे शासीनिकाय के मन्त्री थे; बल्कि इसलिए कि उनका वाह्यान्तर–दोनों बड़ा पवित्र था। परोपकार ही उनका जीवन था। परस्पर एक दूसरे से बहुत प्रभावित थे। डा० रामाशीष ठाकुर के सहयोग से वे इस अंचल के हर कोने में व्याख्याता के रूप में घूम आए। उन दिनों मैं प्रसाद-परिषद् का अध्यक्ष था। उन्हीं के लिए महीने में चार-पाँच बैठकों का आयोजन मुझे करना पड़ता था। मुझे तो लगता कि भाषण जैसे उनका धर्म हो गया हो। निर्भीकता उनमें कूट-कूट कर भरी थी। किसी भी परिस्थिति में वे कॉलेज के हित में अपने को झोंक देने में हिचकते नहीं थे। कॉलेज में भयंकर उद्वेग-पूर्ण परिस्थिति के आने पर वे निर्भय उसमें कूद पड़ते, हितचिन्तकों के मना करने पर भी उस आग में दौड़ पड़ते, परिणाम चाहे जो होता।

शासन उनका कठोर था—पर्वत जैसा कठोर; किन्तु उसके अन्दर से स्नेह की निर्झरिणी भी प्रवाहित होती रहती थी। उस शासन में सबको शांति थी, सब निश्चिन्त थे। कॉलेज में निर्मम शासक लगते और घर पर स्नेही मित्र। शासन की कर्कशता से ऊबा हुआ साहित्यिक प्रिंसिपल खेल-कूद की दुनिया में उतरने लगा—ताश, बैडमिन्टन, कैरम, टेबुलटेनिस आदि उनके प्रिय खेल थे। खेल बड़े प्रेम से आरम्भ होता। उनकी जीत होती, बड़े प्रसन्न लगते, बीच-बीच में चुटकुले छूटते। किन्तु, हार से परिस्थिति बदल जाती, उनका चेहरा तमतमा आता; आँखों के डोरे लाल हो जाते, उँगलियाँ वेगवती हो जातीं। हार का दोष उनके साथी पर जाता—ताश का खेल होता रहता, तो अपने साथी, योग्य साथी को भी कह बैठते—"ताश के बावन पत्ते आपको याद नहीं रहते, तो एम० ए० के इतने विषय आप कैसे याद रख पाते, थे? बहुत कुछ कह जाते; वह रूप भी दर्शनीय हो जाता। सभी साथी उनके उस रूप को जानते थे। इससे कोई बुरा नहीं मानता था। खेल की समाप्ति पर जब सभी चले जाते, तो कहते—'मैंने बड़ा बुरा किया कि अमुक प्रोफेसर को खेल में भला-बुरा कह दिया, कल से ऐसा नहीं करूँगा।' किन्तु, कल आने पर फिर वैसा ही होता। वे खेल में या किसी काम में इतना डूब जाते थे कि उसके अतिरिक्त सब कुछ भूल जाते थे। खेल में मैं उनका साथी प्रायः नहीं बनता था, हाँलाकि साथी होने पर भी मुझे कुछ कहते नहीं थे, न मालूम क्यों?

छात्रों से मिलने का समय कॉलेज में ही होता। घर पर किसी छात्र से नहीं मिलते थे। किन्तु, मेधावी छात्र यदि घर पर भी आकर मिलता और कुछ पूछना चाहता, तो उसके लिए समय निर्धारित कर देते।

अन्त में आकर उनका लक्ष्य हो गया था—'कॉलेज का उत्कर्ष'। कॉलेज की चिन्ता में डूबे रहते, कहते—"कॉलेज के लिए एक बार हमलोग यहाँ की जनता के आगे झोली लेकर गए और सफलता भी मिली। किन्तु, द्विवेदी जी! दश वर्ष बाद मेरा सपना पूरा होगा, जब मेरे कॉलेज के छात्र ऊँचे-ऊँचे पदों पर होंगे, गाँव-गाँव में यहाँ के योग्य छात्र फैले होंगे। उस समय मैं झोली नहीं, झोला लूँगा, गाँव-गाँव व्याख्यान दूँगा, गाँव-गाँव में मेरे छात्र मिलेंगे। उनकी सहायता से ग्रामीणों को समझा दूँगा कि कॉलेज की उन्नति पर आपलोगों की उन्नति है—फिर रुपयों का अम्बार लग जायेगा, कॉलेज-भवन बड़ा विशाल होगा, इतना विशाल कि प्रान्त में क्या, देश में भी ऐसा भव्य-भवन नहीं होगा। एक आदर्श पुस्तकालय होगा, बड़ा—बहुत बड़ा। छात्रावास ऐसा कि जिसमें हजारों-हजार छात्र अँट सकें और एक छात्रावास ऐसा

कि जिसमें केवल निर्धन एवं मेधावी छात्र रहेंगे, जहाँ उन्हें हर प्रकार की सुविधा दी जायगी।"

ऐसी-ऐसी कल्पनाएँ और ऐसे-ऐसे सपने वे बराबर देखा करते थे, कुछ पूरे भी होते थे—पता नहीं, ये सपने किसके थे? एक सफल प्राचार्य के या भावुक साहित्यकार या साधक कलाकार के, सपने जिसके भी हों, पर थे बड़े ऊँचे।

वे आमूलचूड़ साहित्यिक थे, साहित्य की प्रतिमूर्ति थे; रग-रग में साहित्य का रस भरा था। साहित्य का कोई क्षेत्र अछूता नहीं था। छन्द के कवि न थे, किन्तु, भावों के वे महाकवि थे। व्यञ्जना काव्य का प्राण है, व्यञ्जना उनकी अनुगामिनी थी। वे बात-बात में व्यञ्जनात्मक भाषा का प्रयोग करते या स्वयं व्यञ्जना का प्रयोग हो जाता। उनकी व्यञ्जना की अनुभूति किसी को हो जाती तो वे खिल उठते और यदि वह भाषा किसी को छू न पाती तो वे मन मसोस कर रह जाते। साहित्य के किसी विषय की चर्चा छिड़ते ही वे उस पर साधिकार प्रकाश डालते। किन्तु शासन की कर्कशता उनके साहित्यिक मन को गुमराह करने लगी। काव्य-साहित्य में कम, ईंट-पत्थरों के निर्माण में अधिक मन रमने लगा। शासन के कण्टकाकीर्ण मग में साहित्य के कुसुम विखर कर रह गए।

एक दिन महाप्राण साहित्यकार रुग्ण होकर सीतामढ़ी से बाहर काशीपुरी चला गया यह कहकर कि शीघ्र स्वास्थ्यलाभ कर वह लौटेगा, तो कॉलेज के उत्कर्ष को चरम पर पहुँचाने का व्रत पूरा करेगा। किन्तु, न मालूम क्यों, अपने प्राण के रस सींचे हुए इस कॉलेज की याद भूलकर फिर न लौटा। कालेज आज भी उनकी प्रतीक्षा कर रहा है—कालेज की ईंट-ईंट में जो उनका स्नेह है। आज भी कालेज के सदस्य उनकी गाथा कह सुनकर आत्मविभोर हो जाते हैं और कहते हैं—ऐसे प्राचार्य का अभाव कालेज को सदा खलता रहेगा। इस अभाव की पूर्ति निकट भविष्य में असंभव है। वे चले तो गए छोड़कर इस कालेज को किन्तु, उनकी छाप कालेज के कण-कण में व्याप्त है और रहेगी, रहनी भी चाहिए।



*क्या तुम खिले हुए गुलाब की खुशबू चाहते हो? यदि हाँ, तो तुम्हें काँटों को कबूल करना होगा। क्या तुम हँसते हुए उषाकाल की मधुरता चाहते हो? यदि हाँ, तो तुम्हें रात की काली अँधेरी घड़ियों में से गुजरना होगा। क्या तुम मुक्ति का आनन्द और आज़ादी का संतोष चाहते हो? यदि हाँ, तो तुम्हें उसकी कीमत चुकानी होगी। और आज़ादी की कीमत है—कष्ट-सहन तथा बलिदान।*

—सुभाषचन्द्र बोस

# भारत के तीन महापुरुष : कुछ संस्मरण

डा० श्री रामाशीष ठाकुर

[ भूतपूर्व मंत्री; कालेज शासीनिकाय ]

❀

छात्रावस्था से ही मुझे भारत के अनेक महापुरुषों की वाणी सुनने और उनके निकट सम्पर्क में आने के कुछ अनमोल अवसर प्राप्त हुये हैं। उन सब के विषय में लिखने से लेख का कलेवर बहुत बढ़ जायगा। अतएव, उनमें से केवल तीन के कुछ चुने हुये संस्मरण नीचे लिपिबद्ध कर रहा हूँ। ये वर्तमान पीढ़ी के नवयुवकों के लिये रोचक और उपयोगी सिद्ध होंगे।

## महात्मा गांधी



स्वतंत्रता-प्राप्ति के कुछ ही महीनों बाद, १९४८ के प्रारम्भ में महात्मा गांधी का शरीरान्त हुआ। अतएव, आज के नौजवानों को उन के दर्शनों का सौभाग्य नहीं प्राप्त हो सका। इस पृष्ठभूमि में जब सोचता हूँ कि किशोरावस्था में ही मुझे न केवल गांधी जी के दर्शन करने और उनके भाषण सुनने का, बल्कि उनसे प्रश्न पूछने का भी स्वर्ण सुयोग मिल गया, तो मैं अपने को धन्य और कृतकृत्य समझता हूँ।

बात १९२० के दिसम्बर महीने की है। पंजाब के भीषण हत्याकाण्ड के बाद विदेशी शासन के विरुद्ध जबर्दस्त भावना देश में जाग्रत हुई और कलकत्ता कांग्रेस के विशेष अधिवेशन ने गांधी जी द्वारा प्रस्तावित असहयोग आन्दोलन को स्वीकार किया। इस का प्रचार करने के लिये गांधी जी ने देशव्यापी तूफानी दौरा किया और उसी क्रम में वे मुजफ्फरपुर पधारे। सार्वजनिक सभा के बाद शफी मंजिल में विद्यार्थियों की एक विशेष सभा हुई, जिसमें असहयोग आंदोलन में शामिल होने के लिये छात्रों का आह्वान करते हुये गांधी जी ने कहा—"ये सरकारी विद्यालय गुलाम तैयार करने के कारखाने हैं। आप इनका परित्याग कर के आजादी के सैनिकों में अपना नाम लिखा लें, अपना पूरा समय देश के काम में दे दें। जो अपनी पढ़ाई जारी रखना चाहें, वे राष्ट्रीय विद्यालयों में पढ़ें।" सोलह वर्ष से जिनकी उम्र कम हो, उन्हें वे अभिभावक की अनुमति से ही असहयोग करने की सलाह देते थे। व्याख्यान के अन्त में उन्होंने कहा—किसी को कोई शंका हो, तो पूछे ! मैं अभी पंद्रह साल का ही था, पर आन्दोलन में शरीक होने की मेरी प्रबल इच्छा थी। सो मैंने झट पूछा—

महात्मा जी, यदि किसी लड़के की उम्र सोलह साल से कम हो और उस का दिल आजादी की लड़ाई में भाग लेने को तड़प रहा हो, तो वह क्या करे? गांधी जी ने अविलम्ब उत्तर दिया—भला प्रह्लाद को कोई रोक सका है? बस, मेरा समाधान हो गया। मैंने सरकारी स्कूल छोड़ कर राष्ट्रीय विद्यालय में नाम लिखा लिया। मेरे पिता जी ने भी विरोध नहीं किया। इसलिये, उन के आदेश की अवहेलना करने का प्रश्न ही मेरे सामने नहीं उठा।

१९२५ में गांधी जी से मेरा एक पत्राचार हुआ, जिस की कहानी यों है। उन दिनों कलकत्ते के नेशनल मेडिकल कालेज में अपनी पढ़ाई जारी रखते हुये मैं बड़ा बाजार जिला कांग्रेस कमिटी का सदस्य भी था। कांग्रेस की सदस्यता का शुल्क चार आने था। पर सदस्यों के सामने यह भी विकल्प था कि वे चाहें तो पैसे के बदले में अपने हाथ का कता हुआ दो हजार गज सूत प्रतिमास दे सकते हैं। मैं नित्यप्रति नियम-पूर्वक आधे घंटे चरखा चलाया करता था, इसलिये, मैंने सूत देने वाली सदस्यता ही स्वीकार की। एक बार मैंने उक्त कांग्रेस कमिटी के मंत्री जी से पूछा—हमारे दिये हुये सूत की लच्छियों का क्या उपयोग होता है? उन्होंने लापरवाही से कहा—लच्छियाँ आलमारी की शोभा बढ़ा रही हैं। कुछ को तो चूहों ने कुतर डाला है। वे गणेश जी के वाहन ठहरे। उन पर किसी का क्या वश? मुझे इस उत्तर से हार्दिक दुख हुआ और मैंने तत्काल डाक द्वारा गांधी जी के पास एक शिकायती चिट्ठी लिख भेजी। गांधी जी उन दिनों बंगाल-भ्रमण कर रहे थे। मुझे आनन्द मिश्रित आश्चर्य हुआ, जबकि तीसरे या चौथे दिन ही मुझे एक पोस्टकार्ड, मिला, जिस में चिठठी का मजमून ही नहीं, मेरा पता तक गांधी जी की लिखावट में था। 'भाई रामाशीष जी' कह कर सम्बोधित करते हुये उन्होंने लिखा था—आप की शिकायत सही है। आप के जैसा ही अन्य सूत देने वाले सदस्यों का भी अनुभव हो सकता है। इस लिये अपने पत्र 'यंग इन्डिया' और 'नवजीवन' के आगामी अंक में इस पर मैं एक टिप्पणी दे रहा हूँ। आप उसे पढ़ लेंगे।" बाद को "कांग्रेस पदाधिकारी चेत जायें" शीर्षक से जो टिप्पणी उन्होंने दी, उस में मेरे पत्र के आवश्यक अंश को उद्धृत करते हुये उन्होंने लिखा था—"इस भाई की जैसी शिकायत अन्य सदस्यों की भी हो सकती है। मैं कांग्रेस कमिटियों के पदाधिकारियों को चेतावनी देना चाहता हूँ कि वे सदस्यों द्वारा श्रद्धापूर्वक अपने हाथ से काते गये सूत के साथ खिलवाड़ न करें, एक-एक गज सूत का उचित हिसाब रखें। मैं शीघ्र ही अखिल भारतीय चर्खा संघ की स्थापना करने जा रहा हूँ। तब सदस्य गण अपना सूत उक्त संघ में जमा कर के वहां से एक प्रमाण-पत्र प्राप्त कर लेंगे। चर्खा संघ उस सूत से खादी तैयार करेगा। इस प्रकार कांग्रेस कमिटियों द्वारा सूत के दुरुपयोग का सवाल ही नहीं उठेगा।" गांधी जी के उपर्युक्त पोस्टकार्ड को मैंने बहुत दिनों तक अमूल्य निधि की तरह अपने पास संजोये रखा। पर, दुर्भाग्यवश भूकम्प में वह धरती माता के गर्भ में विलीन हो गया।

१९३४ के जनवरी महीने में बिहार में प्रलयंकारी भूकम्प आया। उत्तर बिहार में, खास कर सीतामढी में, उस की विनाशलीला विकराल थी। उस की एक झलक इसी से मिल जायगी कि आज जो जमीन कालेज के अधिकार में है, उस पर उस समय अस्पताल, जेल, एस० डी० ओ० का बंगला और सरकारी कचहरियों के भवन अवस्थित थे, जो सभी पल भर

में जमींदोज हो गये। अस्पताल के सभी लाचार रोगी दबकर मर गये। अस्तु, भूकम्प-पीड़ित स्थानों का दौरा करते हुये गांधी जी सीतामढ़ी भी पधारे और रात भर रेलवे स्टेशन के पास बिहार सेन्ट्रल रिलीफ कमिटी की झोपड़ियों में ठहरे। हम कार्य-कर्त्ताओं की इच्छा थी कि यादगारी के लिये हम लोग गांधी जी को अपने बीच बैठा कर एक ग्रूप फोटो उतरवायें। पर दिक्कत यह थी कि वे फोटो के लिये कोई पोज नहीं देते थे, यों अचानक उनकी तस्वीर—Snapshot भले ही कोई ले ले। अतएव, एक चाल चली गई। राजेन्द्र बाबू इस साजिश में सम्मिलित थे। उन्होंने ही हम लोगों की ओर से गांधी जी से निवेदन किया कि प्रस्थान करने के पूर्व कार्यकर्त्ताओं को सभा में दो शब्द कहें। गांधी जी राजी हो गये। जब हम लोग फोटो खिंचवाने की मुद्रा में सावधान हो कर बैठ गये तो गांधी जी को बुलाया गया। झोपड़ी के द्वार पर आते ही उनकी नजर फोटोग्राफर के सजे हुये कैमरे पर पड़ी और झट अपने चेहरे को कपड़े से ढँक कर वे अन्दर हो रहे। भीतर से ही उन्होंने कहा—फोटोग्राफर को हटाओ। तभी मैं तुम लोगों के बीच आऊँगा। विवश हो कर हम लोगों ने राजेन्द्र बाबू को ही गांधी जी के प्रतिनिधि के रूप में अपने बीच बिठा कर फोटो खिंचवाया। तब गांधी जी ने बाहर निकल कर लोगों को उपदेश दिया।

धनुर्धर अर्जुन के अनेक नामों में एक नाम गुडाकेश भी है। वे गुडाका ( नींद ) के ईश ( स्वामी ) थे, अर्थात् नींद पर उन का पूर्ण अधिकार था। इसीलिये गुडाका+ईश=गुडाकेश कहलाये। गांधी जी भी गुडाकेश हैं, यह मैंने सुन रखा था। पर इस दिन प्रत्यक्ष देखने का अवसर मिल गया, जब हम लोग उक्त सभा के बाद कार से सुरसंड जा रहे थे। गाड़ी की पिछली सीट पर चादर तकिया लगा दिया गया, जिस पर गांधी जी आराम से लेटे और मैं अगली सीट पर ड्राइवर के साथ बैठा। रास्ते में सड़क से सटे हुये एक स्थान पर भूकम्प के धक्के से एक आम का पेड़ इतना धँस गया था कि उसकी जड़ के इर्द-गिर्द एक बड़ा सा कुंड पड़ गया था और फुनगी जमीन की सतह के बराबर आ गई थी। मैं यह विचित्र दृश्य गांधीजी को दिखाना चाहता था। उन्होंने उस स्थान की दूरी पूछी और ड्राइवर से कहा—बीस मील की रफ्तार में मोटर चलाओ। हिसाब लगाकर उन्होंने देख लिया कि कितनी देर में वहाँ पहुँचेंगे और घड़ी देख कर आंखें मूँद लीं। कुछ ही क्षणों में स्पष्ट था कि वे गाढ़ी नींद में सो गये हैं। जब गाड़ी निश्चित स्थान पर पहुँचने लगी तो मैं सोच ही रहा था कि गांधी जी को कैसे जगाऊँ कि उठ कर घड़ी देखते हुये बोले—अब तो वहाँ पहुँच गये होंगे। सचमुच हम पेड़ के ठीक सामने पहुँच चुके थे। यह घटना मेरे लिये अविस्मरणीय है।

## जवाहर लाल नेहरू



सन् १९२९ के अंत में लाहौर में जो कांग्रेस का ऐतिहासिक अधिवेशन हुआ था, उसके अध्यक्ष थे युवक-सम्राट् जवाहर लाल नेहरू। उस समय उन की उम्र चालीस वर्ष की थी। अध्यक्ष-पद के लिये उनका नाम देश के सामने प्रस्तावित करते हुये गांधी जी ने कहा था—"जवाहर आज भारत का बेताज का बादशाह है।

में उस के सिर पर यह कांटों का ताज ( Crown of thorns ) रखने जा रहा हूं। वह मेरा योग्य उत्तराधिकारी है। भारत की प्रतिष्ठा उसके हाथों में सुरक्षित है।" लाहौर में कांग्रेस ने अपना लक्ष्य स्पष्ट शब्दों में पूर्ण स्वतंत्रता—मुकम्मल आजादी—प्राप्त करना घोषित किया था और अहिंसात्मक सत्याग्रह संग्राम की रणभेरी बजने ही वाली थी। इस अवसर पर जवाहर से अधिक उपयुक्त सेनानी दूसरा कौन हो सकता था, जिस ने—'Live dangerously. Act dangerously' अर्थात् 'खतरे से खेलो और खतरनाक ढंग से काम करो' का नारा देते हुये युवकों से कहा था—Success often comes to those who dare and act. It seldom goes to the timid. सफलता प्रायः उन्हें ही मिलती है, जो हिम्मत कर के आगे बढ़ते हैं और काम करते हैं। कायरों को कामयाबी नहीं हासिल होती।

नौजवान नेहरू के नेतृत्व में 'इनकिलाब जिन्दाबाद' और 'अँगरेजी राज नाश हो' के गगनभेदी नारे भारत में गूँजने लगे। देश भर में अहिंसक क्रान्ति का संदेश सुनाते हुये वे सीतामढ़ी भी पधारे जहाँ एक विशाल सभा में उनका सिंह-गर्जन हुआ। मैं उन दिनों थोड़ी तुकबन्दी भी कर लिया करता था। सो मैंने उस सभा में एक स्वरचित स्वागत-गान बड़े जोश से सुनाया। उसकी पंक्तियाँ यों हैं—

जवाहर वीरों के सरताज !
बड़े भाग्य से आप पधारे,
इस नगरी में आज। जवाहर……
मिथिला की इस पुण्य भूमि में,
सीता की इस जन्मभूमि में।
स्वागत तेरा है ओ प्यारे
युवकों के गुरुराज ।। जवाहर……
स्वागत स्वागत हे सेनानी,
ताकत तेरी है लासानी।
इसीलिये पहनाया गाँधी
ने कांटों का ताज ।। जवाहर……
बतलाओ क्या आज्ञा तेरी ?
अभी बजा दें हम रणभेरी।
टूट पड़ें दुश्मन पर अपने,
ज्यों चिड़ियों पर बाज ।। जवाहर……
बढ़े चलो सेनापति मेरे,
लाखों युवक साथ हैं तेरे।
'ठाकुर' तब विश्राम करो,
जब होवे पूर्ण स्वराज ।। जवाहर……

मैंने जवाहर लालजी से पूछा—कविता आपको कैसी पसन्द आई ? उन्होंने मेरी पीठ थपथपाते हुये कहा—बहुत खूब। पर अन्तिम पंक्ति में एक बात आपने गलत कह दी। आप क्या समझते हैं कि मुल्क को आज़ाद होने पर हमें विश्राम करने की फुरसत मिलेगी ? तब तो हमें अपनी हासिल की हुई आज़ादी की रक्षा के लिये और भी कड़ी मिहनत करनी पड़ेगी। स्वतन्त्र भारत के प्रधान मन्त्री की हैसियत से जब उन्होंने 'आराम हराम है' का नारा देश को दिया, तब १९३० में ही उनके प्रकट किये हुये उपर्युक्त उद्गार का मुझे स्मरण हो आया। कितनी दूरदर्शिता थी उन में।

भूकम्प पीड़ित क्षेत्रों का रीक्षण करते हुये नेहरू जी दूसरी बार १९३४ में सीतामढ़ी पधारे। वे मुजफ्फरपुर से कार पर आनेवाले थे। इसलिये हमलोग मेहसौल चौराहे पर खड़े उनका इन्तजार कर रहे थे। उनके पहुँचने में देर क्यों हो रही है, इस पर

हमलोग तर्क वितर्क कर ही रहे थे कि पश्चिम की ओर से जयकार के नारे सुनाई पड़ने लगे। देखते क्या हैं कि शहर की मुख्य सड़क से जवाहर लाल दौड़ते हुये आ रहे हैं और उनके पीछे जनता की विशाल भीड़ जयकार करती हुई दौड़ी आ रही है। पता चला कि रुन्नीसैदपुर से वे बिना पूर्व निश्चित कार्यक्रम के ही बेलसन्ड की ओर मुड़ गये और वहाँ से शिवहर रोड होते हुये जब सीतामढ़ी के पश्चिमी सिरे पर पहुँचे, तो ध्वस्त बाजार का अच्छी तरह निरीक्षण करने के उद्देश्य से कार से उतर कर पैदल ही चलने लगे। तेज चाल से चलना तो उनके स्वभाव में दाखिल था। पर जब उन्होंने अपने पीछे जनता का निरन्तर बढ़ता हुआ हुजूम देखा, तो उसे थका देने के लिये वे दौड़ने लगे। बड़ा ही उत्साहवर्द्धक दृश्य था। हम लोगों ने आगे बढ़कर उन्हें फूलमालाओं से लाद दिया और वे हम लोगों के गले से लिपट गये।

रात को वे रिलीफ कमिटी की झोपड़ी में हमलोगों के साथ ठहरे। हमलोगों से देर तक भूकम्प के किस्से सुनते रहे। फिर हमारी आमद खर्च की बही को गौर से देखने लगे। कई जगह कुओं के निर्माण के लिये मिट्टी खोदने की मजदूरी के मद में खर्च देखकर अधीर होकर बोले— यह क्या खर्च है? क्या गाँव के लोग अपने कुएँ के लिये मिट्टी भी नहीं खोद सकते? हमारे नेता ठाकुर रामनन्दन सिंह जी ने कहा— खोद तो सकते हैं। पर न जाने फिर कब धरती हिलने लगे, इस डर से वे जमीन के भीतर घुसने की हिम्मत नहीं करते। गुस्से से लाल होते हुये वे बोले— जो कम्बख्त इतने बुजदिल और अपाहिज हैं, उन्हें पानी पीने का कोई हक नहीं है। वे प्यासे मर जायँ तो देश का बोझ कुछ हल्का हो। फिर हमलोगों की ओर मुखातिब होते हुये उबल पड़े— और आप कार्यकर्त्ता लोग किस मर्ज की दवा हैं? जनता डरती है, तो आप कुदाल लेकर आगे बढ़िये और उनकी हिम्मत-अफजाई कीजिये। मुंगेर पहुँच कर तो लोगों की पस्तहिम्मती देखकर वे एकदम उतावले हो गये और फावड़ा लेकर स्वयं कड़ी धूप में मलवा हटाने लगे। बस फिर क्या था? सैकड़ों की तायदाद में कार्यकर्त्ता और हजारों की तायदाद में जनता ने उनका अनुकरण किया और बात की बात में सड़कें साफ हो गईं। पटने पहुँच कर उन्होंने रिलीफ कमिटी के केन्द्रीय कार्यालय से यह आदेश जारी करवा दिया कि कुयें वहीं बनवायें जायँ, जहाँ के लोग अपने श्रम से उसके लिये गोल खोद देंगे। केवल ईंटें वगैरह सामान की कीमत और राजमिस्त्री की मजदूरी रिलीफ कमिटी देगी।

नेहरू जी के व्यंग्य-विनोद भी बड़े चुभते हुये होते थे। उसका एक दिलचस्प अनुभव मुझे हुआ। लखनऊ कांग्रेस के अधिवेशन में मैं प्रतिनिधि की हैसियत से शामिल हुआ था। नेहरू जी इस साल दूसरी बार कांग्रेस अध्यक्ष का पद सुशोभित कर रहे थे। प्रस्तावों पर साधारणतः हाथ उठवा कर ही मत लिये जाते थे। पर एक विवादास्पद प्रस्ताव के पक्ष-विपक्ष में निश्चित मत संख्या जानने के लिये प्रतिनिधियों ने मत-विभाजन की माँग की। नेहरू ने अध्यक्ष-पद से आदेश दिया—जो प्रस्ताव के पक्ष में हैं, वे प्रतिनिधियों के घेरे के दाहिने भाग में चले जायँ और जो विपक्ष में हैं, वे बायें भाग में जायें। मुझे क्या सूझी कि मैं पूछ बैठा— और जो Neutral (तटस्थ) हैं, वे किधर जायँ? कुछ क्षण सिर खुजलाकर हम लोगों के घेरे से सटे हुये महिलाओं के घेरे की ओर इंगित करते हुये उन्होंने मुस्कराकर कहा— वे उधर चले जायें, जिधर औरतें बैठी हैं। इस पर

एक जोर का ठहाका लगा जिसमें नेहरू जी भी दिल खोलकर शामिल हुये।

## राजेन्द्र प्रसाद



बड़े लोगों के सम्बन्ध में अंगरेजी में एक उक्ति प्रसिद्ध है—Some are born great, some make themselves great and on some greatness is thrust. कुछ लोग बड़प्पन लिये हुये पैदा ही होते हैं, कुछअपने कार्यों से बड़े बनते हैं और कुछ के ऊपर बड़प्पन लाद दिया जाता है। इनमें प्रथम कोटि के महापुरुष संसार में थोड़े ही होते हैं और उन्हीं का नाम अमर रहता है। गाँधी, नेहरू और राजेन्द्र प्रसाद इसी कोटि में आते हैं। स्वतन्त्र भारत के राष्ट्रपति और प्रधान मन्त्री का पद कभी रिक्त तो रहेगा नहीं। कोई न कोई प्रमुख भारतीय उस पर आसीन होगा ही। परन्तु प्रथम राष्ट्रपति राजेन्द्र प्रसाद और प्रथम प्रधान मन्त्री जवाहर लाल नेहरू के रूप में स्वतन्त्र भारत को जैसी जोड़ी मिली वैसी शायद फिर कभी नहीं मिलेगी। भारत ही क्यों संसार में इस तरह का संयोग विरल है।

राजेन्द्र बाबू जब प्रेसीडेन्सी कालेज, कलकत्ता में पढ़ते थे, तभी उनकी विलक्षण प्रतिभा से प्रभावित होकर स्वामी विवेकानन्द की अमेरिकन अनुगामिनी सिस्टर निवेदिता ने भविष्यवाणी की थी— यह युवक समय पाकर भारत के महापुरुषों में एक होगा। वे हिमालय की तरह महान, सागर की तरह गम्भीर और गंगा की तरह पावन और सर्वसुलभ थे। वे अजातशत्रु थे। उनके पास पहुँच कर कोई भी उतना ही आश्वस्त हो सकता था जितना एक बच्चा अपनी माँ के पास रहकर अनुभव करता है। बिहार के उनके कार्यकर्त्ताओं की तरह मुझे भी उनसे मिलने जुलने, उनसे बातें करने और उनके स्नेह से सिक्त होने के कितने ही अवसर मिले, सबके संस्मरण लिख सकना सम्भव नहीं। केवल उनकी अद्‌भुतस्मरण शक्ति, बालसुलभ सरलता और स्वयं कष्ट में रहते हुये भी दूसरों की सहायता के लिये तत्परता को दर्शाने वाले कुछ उदाहरण नीचे दे रहा हूं।

१९२६ ई० में गौहाटी कांग्रेस के अधिवेशन से लौटते हुये राजेन्द्र बाबू एक दिन के लिए कलकत्ते में रुके। राजेन्द्र बाबू का प्रारम्भिक जीवन वहीं बीता था और उन्हीं के द्वारा स्थापित कलकत्ता बिहारी क्लब उनके कलकत्ता छोड़ने के बाद भी वहाँ के प्रवासी बिहारियों के मिलन मन्दिर के रूप में जीवित और जाग्रत था। इसी संस्था के तत्त्वावधान में राजेन्द्र बाबू के स्वागत समारोह का आयोजन हास्य रसावतार पं० जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी के निवास स्थान पर किया गया। मुझे यह देखकर आश्चर्य हुआ कि उपस्थित जनसमुदाय में बिहारियों की अपेक्षा बंगालियों की संख्या अधिक थी। वे सभी राजेन्द्र बाबू के छात्र जीवन के सखा थे जो अब वकील, डाक्टर, अध्यापक, व्यापारी और सरकारी कर्मचारी के रूप में प्रख्यात थे। सभा भवन में पहुँचते ही राजेन्द्र बाबू उनमें से प्रत्येक से प्रेमपूर्वक गले गले मिले और सब को 'की हे नरेन' 'की हे खगेन' इत्यादि अलग अलग नामों से सम्बोधित करते हुए विशुद्ध बंगला भाषा में बहुत देर तक वार्तालाप करते रहे। किसकी शादी कहाँ हुई, किसको कैसी पत्नी मिली, किसको कितने बच्चे हैं और वे क्या पढ़ रहे हैं, इत्यादि निजी और

घरेलू बातें उन्होंने सबसे पूछीं। लगभग पंद्रह वर्षों की लम्बी अवधि के बाद ये सहपाठी राजेन्द्र बाबू से मिले थे। उन्हें आशंका थी कि वे हमें भूल गये होंगे। पर राजेन्द्र बाबू की अनुपम आत्मीयता से वे द्रवीभूत हो उठे। पुराने साथियों के पुनर्मिलन का यह दृश्य अपूर्व था।

राजेन्द्र बाबू से मेरा व्यक्तिगत परिचय १९३० ई० में हुआ जब सीतामढ़ी सबडिवीजन में सत्याग्रह-संग्राम के संचालन की जिम्मेवारी हमारे नेता ठाकुर रामनन्दन सिंह जी की गिरफ्तारी के बाद मुझ पर आ पड़ी। बिहार प्रादेशिक कांग्रेस कमिटी के सभापति की हैसियत से राजेन्द्र बाबू हमारे कार्यों का निरीक्षण करने और सत्याग्रह का प्रचार करने के लिये पधारे। दिन भर मैं उनके साथ सबडिवीजन के भिन्न भिन्न भागों में घूमता रहा। बहुत से कार्यकर्त्ताओं के सम्बन्ध में उन्होंने मुझसे पूछा और जब मैंने उनमें से कुछ के सम्बन्ध में अनभिज्ञता प्रकट की तो वे सहसा पूछ बैठे— राउर घर इहाँ नइखे का ? प्रसंगवश यह बता दूँ कि बिहार के लोगों से वे प्रायः अपनी भोजपुरी बोली में ही बातें किया करते थे। मैंने जब उन्हें बताया कि मेरा घर दरभंगा जिले के बथुआ ग्राम में है और केवल डेढ़ साल से मैं सीतामढ़ी में हूँ तो वे बोले— ओहे बथुआ जहाँ के आम मशहूर-बा ? उहाँ के डाक्टर रामप्रकाश शर्मा हमरा साथे काम कइले बारन। मैंने बतलाया कि मैं उक्त शर्माजी का भाई हूँ तो प्रसन्न होकर बोले— अब समझ में आ गइल। हम सोचत रहलीं कि रउरा डाक्टरी पेशा छोड़के सत्याग्रह संग्राम में कइसे आ गइलीं। देश सेवा तो राउर खानदान के खूने में बा। इस तरह छोटे छोटे हजारों ग्रामीण कार्यकर्त्ताओं को भी वे अच्छी तरह जानते थे और उनके साथ सम्मिलित परिवार के सदस्य जैसा व्यवहार रखते थे।

मैं शीघ्र ही गिरफ्तार कर लिया गया और सजायाफ्ता होकर हजारीबाग सेन्ट्रल जेल पहुँचा। कुछ ही दिनों के बाद राजेन्द्र बाबू भी छपरा जेल से बदल कर वहाँ पहुँचे। दूसरे दिन बड़े तड़के उठ कर वे पानी कल के पास लोटा माँज रहे थे। मुझे उधर आते देख कर बड़े भोलेपन से बोले— डाक्टर साहब एगो दतुअन होई ? लगभग एक महीना पूर्व जीवन में पहली बार मैं उनसे सीतामढ़ी में मिला था। फिर भी मेरा नाम और चेहरा उन्हें बखूबी याद था, यह देखकर मैं दंग रह गया। सच तो यह है कि जिसे एक बार उन्होंने पहचान लिया उसे वे कभी नहीं भूलते थे।

केवल चेहरे ही नहीं, आवाज से भी लोगों को पहचानने के वे कितने अभ्यस्त थे, इसका अनुभव मुझे दो बार हुआ। व्यक्तिगत सत्याग्रह के सिलसिले में एक साल की कैद की सजा भुगत कर १९४१ ई० में हजारी बाग जेल से पटना होते हुए मैं घर लौट रहा था। राजेन्द्र बाबू उन दिनों सख्त बीमार होकर सदाकत आश्रम में पड़े थे। सोचा, उन के दर्शन करता चलूँ। उनकी कुटिया के सामने उनकी बड़ी बहन भगवती देवी जी द्वारपाल का काम कर रही थीं। मुझे देखते ही कड़क कर बोलीं— बाबू बीमार बारन। हुनका से भेंट ना होई। तोहनी हुनकर जान छोड़ दऽ। मैंने भी जरा ऊँच्चे स्वर में कहा— आप भीतर जाकर उनसे कह तो दीजिये कि हजारीबाग जेल से छूटकर एक आदमी मिलने आया है। इस पर यदि वे मुझे नहीं बुलायेंगे तो मैं लौट जाऊँगा। मैंने अपना नाम नहीं कहा था। पर

मेरी आवाज को वे पहचान गये और पड़े पड़े ही बोले बहिन, हुनका के आवे दऽ ऊ सीतामढ़ी के डाक्टर साहब नू बारन? डाक्टर के मरीज के पास आवे देवे में कौनो हरज नइखे। बहिन जी हार गईं और मैं धड़धड़ाता हुआ कमरे में दाखिल हो गया। वे बहुत कष्ट में थे। फिर भी मेरा और जेल के अन्य साथियों का कुशल समाचार उन्होंने बड़े स्नेह से पूछा।

१९५४ में बाढ के कारण सीतामढ़ी की जो बरबादी हुई उसे देखने के लिये राष्ट्रपति की हैसियत से राजेन्द्र बाबू यहाँ आये। रात को वे राजोपट्टी के सरकिट हाउस में ठहरे। उन दिनों साँवलिया बाबू कालेज की गवर्निंग बडी के एक वरिष्ट सदस्य थे और मैं मंत्री था। हम दोनों कालेज की ओर से कुछ निवेदन करने के लिए राष्ट्रपतिजी की सेवामें पहुँचे। साँवलिया बाबू रिश्तेमंद होने के कारण राजेन्द्र बाबू के काफी घनिष्ठ सम्पर्क में थे। उन्होंने ही पहले बातचीत शुरू की। जब मेरी बारीआई तो राजेन्द्र बाबू ने कहा—डाक्टर साहब! हमरा आँख के रोशनी कुछ मंद हो गइल बा और शाम के अंधेरा भी शुरू हो गइल बा, एह वास्ते रउरा के चेहरा से ना पहचान सकलीं, माफ करब। जब राउर आवाज सुनलीं तब पहचानलीं कि ई तऽ डाक्टर रामाशीष ठाकुर बारन।

एकबार एक सिफारिशी चिट्ठी लेने के लिये मैं राजेन्द्र बाबू की सेवा में पहुँचा। उस समय वे दमा से बहुत परीशान थे। ऐसी स्थिति में उन्हें कष्ट देना उचित न समझ कर मैं लौट जाना चाहता था। पर उन के निजी सचिव श्री चक्रधर शरण ने मुझे रुकने को कहा और भीतर जाकर मेरे काम की बात उन से कही। राजेन्द्र बाबू ने मुझे फौरन अन्दर बुलवा लिया। उन्होंने ध्यान से मेरी बातें सुनीं और चक्रधर जी को इशारे से कहा कि चिट्ठी का मजमून टाइप कर के ले आओ। फौरन राजेन्द्र बाबू की परिचित शैली में उन्होंने एक चिट्ठी तैयार कर दी। राजेन्द्र बाबू ने सरसरी तौर पर उसे देखा और बिना कुछ परिवर्तन किये हुये उस पर हस्ताक्षर कर दिये। उन की इस अहैतुकी कृपा से मेरी आँखों में कृतज्ञता के आँसू छलक आये। मैंने उनके चरण स्पर्श किये और मन ही मन तुलसी दास जी के उस पद को दुहराता हुआ वहाँ से लौटा जो उस भक्त कवि ने अपने आराध्य देव श्री राम के प्रतिलिखा है—'ऐसो को उदार जग मांहीं'। कहना नहीं होगा कि उक्त मेरे कार्य को सफल करने में अमोध सिद्ध हुआ।

राजेन्द्र बाबू की बालसुलभ सरलता की एक मनोरंजक कहानी सुनिये। १९३० के जेल-जीवन की ही बात है। उन दिनों बिहार और उड़ीसा को मिला कर एक ही सूबा था और पूरे सूबे के प्रायःसभी प्रमुख राजनैतिक बंदी हजारीबाग सेन्ट्रल जेल में ही रखे गये थे। अपने नेताओं को नजदीक से देखने सुनने का और उनका परिचय प्राप्त करने का अपूर्व सुअवसर मुझे वहाँ मिला। राजेन्द्र बाबू की मूँछ प्रायः बड़ी-बड़ी और बेतरतीब रहा करती थीं। कुछ मूँछकट नौजवानों को यह बात बहुत अखरती थी और वे किसी ऐसे मौके की ताक में थे जब राजेन्द्र बाबू की मूँछों का सफाया कराने में वे सफल हो सकें। पितृपक्ष में ऐसा सुयोग उन्हें मिल गया। प्राचीन परम्परा के अनुसार अन्य बुजुर्गों के साथ राजेन्द्र बाबू ने भी पितृपक्ष भर बालबढ़ा कर रखे और अंतिम दिन सर्वतोभद्र कराया अर्थात् सिर के बालों के साथ ही दाढ़ी और मूँछें भी मुँडवाईं। फिर दूसरे दिन जब वे हजामत

बनाने बैठे तो फूलन बाबू, जो बचपन से ही उन से बहुत हिलेमिले थे, उनके पास पहुँचे और बोले—हुकुम होय त हमहीं अपने के शेव (shave) कर दीं। राजेन्द्र बाबू ने भोलेपन से कहा—कर दऽ। दाढ़ी कमा चुकने के बाद फूलन बाबू कहा—मूँछो कमादीं? राजेन्द्र बाबू ने जबाब दिया—तोहर राय बा त कमा दऽ। फूलन बाबू अपने षड्यंत्र में सफल हो गये। बस फिर क्या था? रोज दाढ़ी बनाने का सामान लेकर उपस्थित हो जाते और दाढ़ी के साथ ही राजेन्द्र बाबू की मूँछों पर भी उस्तरा फेर देते। कुछ दिनोंके बाद फूलन बाबू ने उनसे पूछा—बाबू, Clean shave के बारे में अपने के तजरबा कइसन बा? राजेन्द्र बाबू ने कहा—हो फूलन, हम देखतानीं कि Hygienic point of view (स्वास्थ्य और सफाई के दृष्टिकोण) से मूँछ कमावे के पक्ष में कुछ दलील बा। मूँछ बढ़ा के रखत रहलीं ह त दूध पीए में मूँछ गंदा हो जात रहल हऽ। अब ओकर गंदा होए के सवाले नइखे। फिर तो राजेन्द्र बाबू खुद Clean shave करने लग गये और मूँछ कटाने वाले नौजवान अपनी सफलता पर फूले न समाये। कुछ महीनों के बाद कांग्रेसी नेताओं का एक ग्रूप फोटो अखबारों में छपा जिसमें राजेन्द्र बाबू को मूँछों के साथ देख कर मुझे आश्चर्य हुआ। दरयाफ्त करने पर पता चलाकि राजेन्द्र बाबू जब जेल से छूट कर बाहर आये तो उन्हें मूँछ कटाये देख कर ब्रजकिशोर बाबू ने उन्हें फटकारते हुये कहा—आप भी क्या छोकड़ों के फेर में पड़ गये? ब्रजकिशोर बाबू की राजेन्द्र बाबू बड़ी कद्र करते थे। इसलिये उनका आदेश मान कर वे फिर पूर्ववत् मूँछें रखने लग गये। ऐसी सरलता थी हमारे राजेन्द्र बाबू में।

राजेन्द्र बाबू देशरत्न ही नहीं, नररत्न थे। राष्ट्रपति भवन की शानशौकत के बीच वे 'पद्मपत्रमिवाम्भसा'—जल में कमलदल की तरह—निर्लिप्त भाव से रहे और जैसाकि उन्होंने स्वयं कहा था, राष्ट्रपति भवन छोड़कर पटने के सदाकत आश्रम में लौट आने में उन्हें उतनी ही खुशी हुई थी जितनी खुशी स्कूल से छूट कर घर आने में बालकों को होती है। सदियों बाद ऐसे एक रत्न की भेंट भारत को दे कर आज बिहार गौरवान्वित है।



# दक्षिण भारत की यात्रा

**श्री साँवलिया विहारीलाल वर्मा,**
*एम० ए०, बी० एल०, एडवोकेट*
*[ भूतपूर्व मंत्री, कॉलेज शासी निकाय ]*

भ्रमण में मेरी जैसी दिलचस्पी है, वैसी और किसी काम में नहीं। बहुत घुमक्कड़ ऐसे हैं, जो दूर-दूर देशों को नापकर पर्यटन की इच्छा पूरी कर लेते हैं; पर इसके विपरीत, अपने देश के ही दर्शनीय स्थानों को खूब अच्छी तरह देखने—समझने की मेरी भूख कभी मिटती नहीं है। भ्रमण में साल का कुछ समय मैं अवश्य लगाता हूं, १९१६ ई० से मेरा यात्रा-क्रम आरम्भ हुआ। जब आई० ए० की परीक्षा देकर कुछ मित्रों के साथ मैंने कलकत्ते की यात्रा की। इन प्रायः ५० वर्षों में मुझे सारे भारत का अनेक बार भ्रमण करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। सुदूरस्थ रामेश्वर, कन्याकुमारी, ( Cape Comorin) काश्मीर, अमरनाथ, गंगोत्री, बद्री-केदार, द्वारका आसाम, नेपाल आदि स्थानों में दर्शनार्थ अथवा भ्रमणार्थ भ्रमण कर चुका हूँ। बद्रीनाथ की यात्रा का तीनबार अवसर मिला। पहलीबार १९४४ की यात्रा में मुझे ३२७ मील पैदल चलना पड़ा और १९५९ में पैदल दूरी सिकुड़कर सिर्फ ८८ मील रह गयी क्योंकि दूर तक बस चालू हो गया है। एकबात मुझे महत्वपूर्ण ज्ञात हुई कि जहाँतक बस पहुँच गया डालडा का प्रचार हो चुका है किन्तु बस से सुदूर स्थानों में आज भी शुद्ध स्वादिष्ट घी तथा दूध मिलता है। बस से यात्रा में वास्तविक यात्रा का आनन्द भीनहीं मिलता। पैदल यात्र में निकट से आकर्षक दृश्य देखने का अवसर प्राप्त होता है और साथ-साथ भिन्न-भिन्न प्रकार के लोगों से सम्पर्कका अवसर मिलता है।


लेखक

पहली बार दक्षिण भारत की यात्रा मैंने १९२९ में की। दूसरी यात्रा भारत के स्वतन्त्र होते ही अक्टूबर १९४७ ई० में आरम्भ हुई। सीतामढ़ी से १२ अक्टूबर, १९४७ ई० की संध्या में प्रस्थान कर १४ नवम्वर की भोर में हमलोग पटना वापस पहुँचे। मद्रास प्रान्त में प्रवेश करने के लिए बंगाल, बिहार तथा आसाम के यात्रियों के लिए सबसे सुविधाजनक और कम खर्च वाला मार्ग कलकत्ता होकर है, भारत के चार धाम (१) जगन्नाथ पुरी; (२) रामेश्वरम् (३) द्वारका तथा (४) बद्रीनाथ माना जाता है।

दक्षिण के यात्री को सर्वप्रथम पुरी जगन्नाथ के दर्शन का अवसर मिलता है। पुरी कलकत्ता से ४९९ कीलोमीटर है। पुरी के लिए खुर्दा से गाड़ी बदलनी पड़ती है। पुनः खुर्दा लौटकर मद्रास की गाड़ी मिलती है। पुरी एक्सप्रेस तो कलकत्ता से सीधे पुरी जाती है और खुर्दा में गाड़ी बदलनी नहीं पड़ती। पुरी के यात्रियों को साक्षीगोपाल का दर्शन आवश्यक है जो पुरी के मार्ग में पड़ता है। १९२९ ई० की यात्रा मैंने पुरी के मार्ग से की थी, किन्तु अपने रुग्ण भतीजे, स्वर्गीय कैलाश विहारी लाल वर्मा को इटकी के यक्ष्मा अस्पताल में देखना था, अतएव हमने नयामार्ग ग्रहण किया, लौटती में पुरी जा सका।

जिन दिनों मैंने यात्रा की थी मद्रास प्रदेश समूचे दक्षिण भारत में छाया हुआ था। अब तो दक्षिण प्रदेश चार अंचलों में— मद्रास (तामिल) आन्ध्र (तेलगु) केरल (मालाबार) मैसूर (कनारी), में भाषा के दृष्टिकोण से विभाजित हो गया है।

इटकी से मध्य प्रदेश के रायपुर नगर होते हुए हमलोग विजगापट्टम पहुँचे। यह आन्ध्र प्रदेश का एक प्रमुख नगर है। पास ही विख्यात पहाड़ी अंचल वालटेयर पहाड़ पर समुद्रतट पर बसा है। वालटेयर अपने सौन्दर्य तथा स्वास्थ्य प्रद जलवायु के कारण बहुत विख्यात है। प्रतिवर्ष अनेक यात्री स्वास्थ्य लाभ अथवा सैर-सपाटे के लिए वालटेयर जाते हैं। यहाँ बम्बई के समुद्र तटपर स्थित मालाबार हिल का आनन्द आता है। यहाँ शान्ति का साम्राज्य है, जिसको निकटस्थ समुद्र का गर्जन भंग करता है। यहाँ शान्ति आश्रम है, जिसमें महात्मा ओंकार और माता सुशीला देवी रहती हैं। ज्ञानपिपासुओं के लिए यह आश्रम बहुत अधिक आकर्षक और लाभप्रद कहा जाता है।

वालटेयर स्टेशन से प्रायः तीन मील दूर विजगापट्टम समुद्रतट पर बसा हुआ है। यह स्थान जहाजी बेड़ों के लिए उपयुक्त और सुरक्षित है।

वालटेयर से मद्रास ७८० कीलोमीटर है। आंध्र प्रदेश में सबसे प्रतिष्ठित एवं सम्पन्न मन्दिर त्रिपुरी बालाजी है। बालाजी जाने के लिए गुडूर में गाड़ी हमें बदलनी पड़ी। स्टेशन के पास ही कई धर्मशालाएँ हैं। मन्दिर की भी एक सुन्दर और आरामदेह धर्मशाला है, जो देवस्थान चौल्टरी के नाम से प्रसिद्ध है। दक्षिण में धर्मशाला को चौल्टरी कहा जाता है।

स्टेशन से प्रायः एक मील पर कपिल गंगा सरोवर है और पास ही अश्वत्थामा का मन्दिर है। हमें भारत में द्रोणपुत्र का मन्दिर और कहीं देखने को न मिला। त्रिपुरी शहर छोटा है। यहाँ से दो मीलपर तिरूचनूर में श्री पद्मादेवी का बहुत विख्यात मन्दिर है। देवी भगवान् बाला जी की स्त्री है। श्री बाला जी के विवाह का उत्सव बड़ी धूमधाम से प्रतिवर्ष आश्विन सुदी १ को आरम्भ होकर दशमी को समाप्त हो जाता है। इन्हीं दिनों उत्तर भारत में दशहरा तथा रामलीला का उत्सव होता है। त्रिपुरी में श्री गोविन्दराक्ष स्वामी का विख्यात मन्दिर है। रामस्वामी का मन्दिर उल्लेखनीय है।

त्रिपुरी शहर से दो मील तिरूमलाई पर्वत है। यह पर्वत शेषाचल के नाम से प्रसिद्ध है। पर्वत सात मील की चढ़ाई का है। बाला जी का मन्दिर समुद्रतट से प्रायः २५०० फुट ऊँचाई पर है।

दक्षिण के मन्दिरों की बनावट भारत के अन्य प्रान्तों से भिन्न है। मन्दिर बाहर से देखने में विशाल ज्ञात नहीं होता, किन्तु गोपुरम (प्रवेशद्वार) बहुत विशाल और आकर्षक होता है। दक्षिण

भारत में प्रायः सब मन्दिरों के चारों ओर ऊँचा कोट ( चहारदिवारी ) बनाकर उनमें जो द्वार रखे जाते हैं, उनके ऊपर गोपुर बनाने की प्रथा है। श्री रंग, मीनाक्षी देवी, रामेश्वर आदि कतिपय



विख्यात मन्दिरों में तो हमें अनेक कोट और गोपुर देखने को मिले, कोट के अन्दर तालाब और विष्णु के मन्दिरों में गरुड़-स्तंभ होता है। शिव के मन्दिर में विशाल बसहा देखने को मिलता है।

पर्वत शिखर पर पहुँचने पर हमलोगों ने सर्वप्रथम पुष्करिणीतीर्थ नामक तालाब में स्नान कर भगवान् वाराहजी का दर्शन किया और उसके बाद बालाजी के मन्दिर की परिक्रमा करके मन्दिर में प्रवेश किया। भगवान् श्री वेंकटेशजी को बालाजी कहते हैं। मन्दिर सुन्दर, आकर्षक और विशाल है। कहा जाता है कि मकान हजार खम्भावाला है। यह तीन कोट से घिरा हुआ है। बीच में गुम्बजदार मन्दिर है। मन्दिर में अहर्निश घृत का दीपक जलता रहता है। उसके प्रकाश से चतुर्भुज भगवान् विष्णु के रूप में श्री बाला जी की झांकी मिलती है। मन्दिर के प्रधान देवता भगवान् श्री वेंकटेश जी हैं। वेंकटेश जी शेषजी के अवतारमाने जाते हैं। इसलिए यह स्थान लक्ष्मण-बाला जी के नाम से प्रसिद्ध है। मद्रासी लोग भगवान् को "वेंकट-रमण" नाम से पुकारते हैं। भगवान् की प्रतिमा सोने की है।

उन दिनों मन्दिर की वार्षिक आमदनी अनुमानतः पचीसलाख थी भारत के मन्दिरों में आय की दृष्टि से यह सबसे बड़ा समझा जाता है। रेलिजस ट्रस्ट कानून बनने के बाद मन्दिर का प्रबन्ध अब सरकार के हाथ में है। मन्दिर की आय से स्थानीय विश्वविद्यालय का खर्च चलता है।

साधारणतः यात्री बाला जी के दर्शन करके गुन्टुर वापस आते हैं और फिर वहाँ से मद्रास जाते हैं और वहाँ से काँची, पक्षीतीर्थ, चिदम्बरम्, श्री रंगम्, मदुरा होते हुए रामेश्वरम् पहुँचते हैं। किन्तु, हमलोगों को केरल को भी देखना था। अतः त्रिपुरी से हमलोगों ने बंगलोर ( मैसूर ) के लिए प्रस्थान किया।

मद्रास सेन्ट्रल स्टेशन से बंगलोर ३५६ कीलो मीटर है। गाड़ी सीधे बंगलोर जाती है। मद्रासगेट के पास हमलोग वृन्दावन होटल में ठहरे। नगर सुन्दर और विस्तृत है। यह भारत के स्वास्थ्यप्रद स्थानों में है। भारत की स्वतंत्रता—प्राप्ति के पहले यहाँ ब्रिटिश सरकार के रेजिडेन्ट रहते थे और ब्रिटिश फौज की एक बड़ी छावनी भी थी। यहाँ महाराज का एक विशाल भवन है। दर्शनीय स्थानों में ताता इन्स्टीच्यूट, पबलिक पार्क, लाल बाग, वसुन्डी, पुराना किला, टीपू सुलतान का किला, हवाई जहाज बनाने का कारखाना, चन्दन का साबुन बनाने का कारखाना, टाउनहाल आदि उल्लेखनीय है।

वंगलोर सारे भारत में अपनी जलवायु के कारण प्रसिद्ध है। यहाँ न अधिक जाड़ा पड़ता है और न अधिक गर्मी। हर मौसम सुहावना और आनन्दप्रद रहता है।

वंगलोर से मैसूर छोटी लाइन की गाड़ी जाती है। रेल से मैसूर ८० मील और सड़क से ८७ मील है। रेल से जाने के मार्ग में नन्दी हिल मिलता है, जो समुद्रतल से ८४५१ फुट ऊँचा है। स्वास्थ्यप्रद जलवायु के कारण लोग गर्मियों में यहाँ रहते हैं। यहाँ दो मन्दिर हैं, जो रेल में बैठे मुसाफिरों को दीख पड़ते हैं। वस से जाने में टीपू की राजधानी श्रीरंग-पट्टम मिलता है। मार्ग सुन्दर और आकर्षक दृश्यों से परिपूर्ण है।

हमलोग मैसूर दशहरे के समय पहुँचे। इस अवसर पर आकर्षक जुलूस और रोशनी देखने के लिए दूर-दूर से यात्री मैसूर आते हैं। यहाँ हम कृष्ण होटल में ठहरे, जिसमें उत्तर भारत का भोजन भी मिलता है। मैसूर स्टेशन से करीब डेढ़ फर्लाङ्ग की दूरी पर कुछ धर्मशालाएँ हैं। इनमें चार आने से डेढ़ रुपये तक के कमरे मिलते हैं और भोजन बनाने का वर्तन भी मिलता है।

मैसूर में सबसे आकर्षक कावेरी नदी का बांध है, जिसे कृष्णराज सागर कहते हैं और निकटस्थ "वृन्दावन" नामक सुरम्य वाटिका है। दोनों चीजें अपने ढ़ंग की निराली और भारत में सर्वोत्कृष्ट हैं। जिस प्रकार श्रीनगर ( काश्मीर ) में यात्री सिर्फ शालमार तथा निशातवाग के मनमोहक दृश्य देखकर अपने कष्ट और व्यय को सफल समझता है, उसी तरह इन दो भव्य स्थानों को देखकर वह तुष्ट हो जाता है। रात्रिमें वृन्दावन की जो छटा रहती है, वह भारत में मुझे कहीं और जगह देखने को न मिली। बांध को टीपू सुलतान ने बनवाया था और मैसूर नरेशों ने इसका सुधार और विस्तार किया। संसार के वड़े वांधों में इसकी गणना है। यह पौने दो मील लम्बा और १३० फुट ऊँचा है, सुन्दर वाटिका भिन्न-भिन्न प्रकार के फव्वारे, जल प्रवाह आदि द्वारा आकर्षक वनकर, दर्शकों के चित्त को मोहित कर देती है। इन आकर्षक दृश्यों में विजली की आभा चार चांद लगा देती है और मुग्ध दर्शक देखता रह जाता है। काश्मीर का शालमार और निशात बाग का मनमोहक दृश्य भगवान भास्कर की किरणों की आभा में खिल उठता है। किन्तु, कृष्णसागर और वृन्दावन का रात्रि का वैभव हठात् यमुना तट पर चाँदनी रात में होनेवाली भगवान कृष्ण की मुग्धकारी लीला का स्मरण दिलाता है।

यों तो मैसूर राज्य सौन्दर्य और कला का केन्द्र है। परन्तु, उसकी कलात्मक विशेषताओं का प्राण सागर और वृन्दावन है, जहाँ विज्ञान और इंजीनियरिंग के योग से एक ऐसे उपयोगी विशाल और आश्चर्य जनक स्थान की सृष्टि की गयी है, जिसकी सुन्दरता की कल्पना नहीं की जा सकती।

भोर में वारह आना प्रति आदमी किराया देकर वससे पहाड़ पर हम चामुण्डा देवी के दर्शन के लिए गए। यह स्थान मैसूर वस मार्ग से वारह मील है, किन्तु पैदल मार्ग से सिर्फ तीन मील। देवी मैसूर के सवसे प्रसिद्ध और मान्य देवता हैं। यह राजवंश की देवी हैं। मूर्ति वहुत सुन्दर और भव्य है। देवी के ललाट पर एक बड़ा हीरा जड़ा हुआ है, जो निरन्तर मूर्ति को प्रकाशित किये रहता है। रात में पहाड़ से नगर को बहुसंख्यक रोशनी में देखकर यात्री मुग्ध हो जाते हैं। चामुण्डी के मार्ग में बृहत् नन्दी का दर्शन होता है; जो पहाड़ की चट्टान को काटकर गढ़ा गया

है और दर्शनीय है। भारत के विशाल मन्दिरों में इसकी गणना है।

शहर के भव्य राजभवनों में जगमोहन महल और ललिता महल विख्यात हैं। जगमोहन महल में रंग-बिरंग के आईने हैं, जिनमें मनुष्य की आकृति भयावह तथा हास्यास्पद हो जाती है। भारतीय चित्रकारी का यहाँ अद्‌भुत संग्रह है। नगर के बीच का महल सबसे विशाल है। इसमें महाराज सपरिवार रहते हैं। इस महल में दशहरे को आकर्षक दरबार लगता है। बिजली के लाखों बल्बों से नगर जगमगा जाता है। इस महल के भीतर की कारीगरी दर्शनीय है।

मैसूर में हर खूबसूरत इमारत को रात के समय बिजली के प्रकाश से चमका दिया जाता है। रेलवे स्टेशन, चर्च-मैसूर, निशात बाग बुर्ज, महल की मीनारें, घंटाघर और अन्य बड़ी-बड़ी इमारतें सब ही सर्चलाइट के प्रकाश में चमकती रहती हैं। सड़क के दोनों ओर हरे-भरे-पेड़ों के बराबर, गोल-गोल सफेद चमकते हुए बिजली केबल्बों की पंक्तियाँ बड़ी ही चित्ताकर्षक हैं। टाउन हाल के ठीक सामने स्वर्गीय महाराज की मूर्ति स्थित है। उसका बुर्ज सोने का है। यह बिजली के प्रकाश में अद्‌भुत दीख पड़ता है। शहर में भी भारत के अन्य शहरों की अपेक्षा, अत्यधिक बिजली कीरोशनी होती है और नवागन्तुक को सदा दिवाली का दृश्य नजर आता है।

नगर में जू अथवा जानवर-घर तथा चिड़िया घर भी है। बाघ और सिंह के रखने का ऐसा सुप्रबन्ध है कि सुभीते से खुले मैदान में घूम फिर सकते हैं; किन्तु, बीच की खाई इतनी गहरी और चौड़ी है कि दर्शकों को खतरा का तनिक भी भय नहीं है। पहले लखनऊ में भी सिंहों के रहने का ऐसा ही प्रबन्ध था, किन्तु, अब कुप्रबन्ध के कारण वह सौन्दर्य वहाँ नहीं है।

मैसूर का स्टेशन बहुत विशाल और भव्य है। यात्रियों के रेस्ट रूम (ठहरने के कमरे) अत्यन्त सुसज्जित हैं। मैसूर जानेवाले यात्री को उचित है कि कमरा पहले से ही सुरक्षित करा ले। अगर सुरक्षित न हो, तो पहुँचते ही पता लगा ले कि स्थान खाली है या नहीं। इस स्थान के सदृश आरामदेह कोई होटल नहीं है। तीन-चार रुपये प्रतिदिन किराया लगता है।

मैसूर का दशहरा बहुत प्रसिद्ध है। भारतवर्ष में इसकी शान का दशहरा कहीं नही मनाया जाता। यात्री अधिकतर इसी अवसर पर मैसूर आते हैं। हमने भी अपना कार्यक्रम इसी को ध्यान में रखकर बना लिया था। दशहरा के एक दिनपूर्व हमलोग मैसूर पहुँचे। किन्तु, मैसूर पहुँचने पर यह जानकर निराशा हुई कि खाद्य पदार्थ की देशव्यापी कमी के कारण दशहरा का जुलूस स्थगित करदिया गया है, क्योंकि इस अवसर पर लाखों आदमी नगर में आ जाते हैं। ज्ञात हुआ कि विजय नगर राज्य के समय से ही यह दशहरा समारोह के साथ मनाया जाता है। दशहरा के सुअवसर पर मैसूर परियों का देश हो जाता है। सारा नगर सजाया जाता है। ज्ञात हुआ कि दोपहर के समय जुलूस निकलता था, जो प्रायः एक मील लम्बा होता। जुलूस में सुसज्जित हाथी, ऊँट, रथ, फौजी, सिपाही के साथ-साथ भिन्न-भिन्न अस्त्र-शस्त्र का प्रदर्शन होता था। स्वयं महाराज युवराज तथा राज्य परिषद् के अन्य सदस्यों के साथ, हाथी पर विराजमान रहते थे। सूर्यास्त के बाद फौज का प्रदर्शन बनिया-मंडप-मैदान में होता था, जो बिजली बत्ती से जगमगा उठता था।

इस साल यद्यपि जुलूस नहीं निकला और फौजी सिपाहियों का प्रदर्शन नहीं हुआ तथापि रोशनी पूर्ववत् हुई। महल में लाखों बिजली-बत्तियाँ लगी हुई थीं और उनके प्रकाश से सारा राजमहल चकाचौंध पैदा कर रहा था। १९५० के जनवरी में जब राजेन्द्र बाबू राष्ट्रपति हुए और पुनः १९५६ के स्वतंत्रता दिवस समारोह के दिन—२६ जनवरी को तथा १९५३ में दिवाली के अवसर पर राष्ट्रपति भवन रात्रि में बिजली की रोशनी से चमका गया था· किन्तु मैसूर के महाराज के महल की रोशनी के



मैसूर का एक भवन

सम्मुख वह मुझे फीका लगा। अतः यद्यपि हमें जुलूस देखने को नहीं मिला, तथापि रात की रोशनी देखकर हमें काफी सन्तोष हुआ। मैसूर की खूबी यह है कि इस नगर की सड़कों पर बारहों महीने इतनी तेज रोशनी रहती है कि यदि सुई भी गिर जाय तो आप उसे आसानी से उठा सकते हैं। रोशनी की ऐसी व्यवस्था हमें भारत में कहीं देखने को न मिली।

अब तो सारा वातावरण बदल गया है। अन्य राज्यों के साथ मैसूर भी भारत में विलीन हो गया है और महाराज आज मद्रास के राज्यपाल हैं। न मालूम आज दशहरा किस प्रकार मनाया जाता है।

मैसूर शहर की एक बड़ी खूबी यहाँ की सफाई और प्राकृतिक सौन्दर्य की भावना है। नगर की सड़क, गली और नाली जितनी साफ हमें मैसूर में मिली, उतनी भारत के किसी दूसरे नगर में नहीं। कहीं भी गन्दगी, भद्दे गड्ढे या उजड़ा मैदान नहीं दीख पड़ा। गड्ढों को भी आप सँवरे हुए पायेंगे। जगह-जगह सड़क के किनारे आपको दृष्टि के सम्मुख सुन्दर फूलों की पंक्तियाँ दीख पड़ेंगी।

मैसूर प्रदेश के दर्शनीय स्थानों में श्री रंगटहम सोमनाथ मन्दिर, बेलूर, हलबेद और श्रव नवेल गोला का मन्दिर, सोने की खान और ग्रेसपा जाल प्रपात है। स्थानाभाव से इनका विवरण मैं नहीं दे सकता।

२६ अक्टूबर १९४७ को भोर में, प्रायः साढ़े सात बजे बस से हमलोगों ने उटकामण्ड—जो मद्रास की ग्रीष्मकालीन राजधानी है— प्रस्थान किया। यह मैसूर से १०० मील पर पहाड़ी नगर है। मार्ग सुन्दर और आकर्षक है। हमलोग ३॥ बजे संध्या में उटकामण्ड पहुँच कर स्टेशन के पास ही सनबिम होटल में ठहरे।





# भारत और तटस्थता की नीति

प्रो० राय रवीन्द्र कुमार सिन्हा
[ राजनीति विज्ञान विभाग ]

यों तो किसी भी देश की वैदेशिक नीति अंतर्राष्ट्रीय मामलों पर निर्णय करने की एक कला एवं प्रक्रिया है; फिर भी इस बात को इन्कार नहीं किया जा सकता है कि इस पर भौगोलिक, ऐतिहासिक आदि तत्वों का कम प्रभाव नहीं पड़ता। जर्मनी के एक विशेषज्ञ ने इस संबंध में लिखा भी है— 'भौगोलिक स्थिति तथा ऐतिहासिक घटनाएँ एवं उतार-चढ़ाव विदेश नीति को इतना प्रभावित करते हैं कि शासन यंत्र में परिवर्त्तनों के होते हुए भी किसी देश की वैदेशिक नीति का स्वभाव बार-बार एक ही मौलिक आधार पर आ जमने का होता है।" भारत की विदेश नीति के संबंध में कुछ इसी प्रकार की बातें कहीं जा सकती हैं। लेकिन इसकी तटस्थता की नीति का मुख्य आधार था देश की उन्नति के लिए शीत युद्ध ( cold war ) से अपने देश को अलग रखना। यही कारण है कि भारत की स्वतंत्रता के पश्चात् जब स्वर्गीय श्री जवाहर लाल नेहरू के नेतृत्व में इसे सहेजने और संवारने की बात उठी तो उन्होंने भारत की सभ्यता और संस्कृति को ध्यान में रखते हुए देश की प्रगति के लिए तटस्थता की नीति को अपनाने का फैसला किया अर्थात् आधुनिक विश्व जो दो गुटों में बँट गया है ( अमेरिका और रूस ) उससे अपने को अलग रखने का फैसला किया।

अब अगर तटस्थता के संबंध में किसी तरहका प्रश्न उठाया जाय तो इसका जबाब भारत की तटस्थता के आधार पर ही नहीं दिया जा सकता है; क्योंकि संसार में बहुत से राष्ट्र हैं जो तटस्थता की नीति को अपनाये हुए हैं। इतना ही नहीं उन राष्ट्रों ने तटस्थता की नीति की व्याख्या अपने-अपने ढंग से की है। इसलिए अब तटस्थता के संबंध में कोई एकमत प्रकट नहीं किया जा सकता। कम्बोडिया की तटस्थता का मुख्य उद्देश्य अगर पड़ोसी देशों से अपने आपको अलग रखना है तो संयुक्त अरब गण राज्य ( U. A. R. ) की तटस्थता राष्ट्रपति नासिर के नेतृत्व में अरब राष्ट्रवाद को सुसंगठित करना है। इसी तरह अगर भारत की तटस्थता की नीति का मुख्य उद्देश्य विश्वशांति में योगदान देना है तो अफ्रीका के तटस्थ देश इस बात में विश्वास करते हैं कि विश्व से उपनिवेशवाद का खात्मा कर दिया जाय। अतः तटस्थता बहुरंगी रूप में भिन्न-भिन्न देशों के समक्ष उपस्थित होती है।

जहाँ तक भारत का प्रश्न है यहाँ तटस्थता की नीति इसलिए अपनायी गयी है कि भारत तटस्थता के शाब्दिक अर्थों को अपना कर विश्व शांति में योगदान दे और इसी के माध्यम से अपना आर्थिक विकास

कर सके। इसीलिए आलोचकों का ऐसा विचार है कि भारत की तटस्थता का सम्बन्ध विश्वशान्ति से नहीं है बल्कि अपने आर्थिक विकास और राजनैतिक स्थिरता से है। जो लोग भारत की तटस्थता के सम्बन्ध में इस तरह का विचार रखते हैं वे गलती करते हैं क्योंकि अगर शान्ति ही न हो तो विकास कैसा ? इसलिए भारत की तटस्थता का एक मुख्य उद्देश्य विश्वशान्ति में योगदान देना है। और जैसा कि हम सभी जानते हैं कि तटस्थता की नीति सभी देश के लिए एक साधन मात्र है चाहे इसके माध्यम से राष्ट्रवाद को बुलन्द किया जाय, चाहे उपनिवेशवाद का अन्त किया जाय। भारत भी इसे साधन मान कर अपना विकास करना चाहता है और विश्वशान्ति भी तो एक साधन है। इसलिए देश की उन्नति के लिए शान्ति बनाये रखना भारत की तटस्थता की नीति का एक अंग है तो दूसरा अंग विश्व की तृतीय विश्व युद्ध से रक्षा करना। पंडित नेहरू ने इस बात को समझते हुए ही तटस्थताकी नीति का मूल उद्देश्य राष्ट्रीय हित की सुरक्षा से नहीं मान कर मानव जाति को लड़ाई के खतरे से बचाने के लिए माना अर्थात् विश्व शान्ति में योगदान देने के लिए माना।

जहाँ तक तटस्थता के वास्तविक अर्थ का सम्बन्ध है वहाँ यही कहा जा सकता है कि एक अर्थ में गुटों से अलग रहने की नीति है खासकर सैन्य गुटों से अलग रहने की और दूसरे अर्थ में यह एक स्वतन्त्र नीति है जो वैदेशिक मामलों के सम्बन्ध में दी जाती है। भारत के सम्बन्ध में भी यही निष्कर्ष निकाला जा सकता है अर्थात् भारत तटस्थता की नीति को इन्हीं दो अर्थों में अपनाना चाहता है। यह पाकिस्तान या अन्य देशों की तरह अपने को किसी सैन्य गुट में शामिल नहीं करना चाहता है और यह तो साफ जाहिर है कि तटस्थता की नीति भारत की विदेशी नीति का एक अभिन्न अंग है।

भारत की तटस्थता की नीति को सैन्य गुटों की कसौटी पर कसते हुए आलोचक इसकी आलोचना करते हैं और भारत की इस विदेश नीति को असफल नीति करार देते हैं। इनका ऐसा विचार है कि भारत अपनी इस नीति को अपना कर अपना स्वार्थ पूरा करने में कुछ हद तक सफल रहा है अर्थात् आर्थिक सहायता उसे मिल जाती है और कुछ अंश तक वह राजनीतिक दृष्टिकोण से स्थिरता भी ला पाया है परन्तु सचाई यह है कि यह असफल नीति रही है। इसके सम्बन्ध में आलोचक चीनी आक्रमण का उदाहरण पेश करते हैं। आलोचकों का ऐसा विचार है कि जो नीति देश की रक्षा नहीं कर सकती है वैसी नीति को अपनाने से क्या फायदा ? लेकिन आलोचकों का यह विचार उचित नहीं जान पड़ता। भारत अपनी तटस्थता की नीति के कारण ही तो चीन जैसे विश्वासघाती राष्ट्र से मुकाबला कर सका। तब यह प्रश्न उठना स्वाभाविक हो जाता है कि भारत ने विदेशी राष्ट्रों से जो सैनिक सहायता ली तो उसकी तटस्थता की नीति समाप्त हो गयी। लेकिन ऐसे प्रश्नकर्त्ताओं से अगर यह प्रश्न पूछें कि भारत जो आर्थिक सहायता विदेशी राष्ट्रों से लेता है तो क्या उसकी तटस्थता की नीति समाप्त हो जाती है ? अगर नहीं तो सैनिक सहायता भी उसी आर्थिक सहायता के समान है इससे तटस्थता की नीति को क्या लेना देना। बहुत से ऐसे राष्ट्र हैं जिन्होंने आवश्यकता पड़ने पर सैनिक सहायता अन्य राष्ट्रों से ली है और फिर भी उनकी तटस्थता की नीति ज्यों की त्यों कायम रही है जैसे घाना, लीबिया या यूगोस्लाविया आदि। अतः जब ये राष्ट्र आवश्यकता पड़ने पर विदेशी राष्ट्रों से

सैनिक सहायता लेकर भी तटस्थ कहे जा सकते हैं तो आखिर भारत क्यों नहीं। भारत ने भी तो चीनी आक्रमण से देश की सुरक्षा के लिए सैनिक सहायता ली और यह भी सहायता इस शर्त पर कि उसकी तटस्थता की नीति पर कोई आंच न आये। अतः चीनी आक्रमण से भारत की तटस्थता की नीति के असफल होने का कोई भी ठोस कारण नहीं आता। इसलिए इस सम्बन्ध में दी गयी आलोचनाएँ सिर्फ तार्किक ही हैं विवेक पूर्ण नहीं।

अक्सर कुछ वर्ग के लोग इस गलतफहमी में पड़े हैं कि तटस्थता शीत युद्ध के कारण ही जीवित है। कुछ लोग यह भी कहते हुए सुने गये हैं कि अब शीत युद्ध के तनाव में कमी आ गयी है इसलिए तटस्थता की नीति भी महत्त्वहीन होती जा रही है। इनलोगों का ऐसा कहना गलत है। तटस्थता की नीति वैदेशिक नीति है। इसका शीत युद्ध से कोई गहरा सम्बन्ध नहीं। हाँ, इतना तो सत्य जरूर है कि तटस्थता की नीति शीत युद्ध की प्रतिक्रिया के कारण ही आयी है। ऐसी हालत में यह सोचना क्या गलत नहीं होगा कि शीतयुद्ध की कमी से तटस्थता के महत्त्व में कमी आ जायेगी। अतः तटस्थता का और शीत युद्ध दोनों का अपना अलग-अलग आधार है। अब तो तटस्थता की नीति इतनी व्यापक हो गयी है की यह तटस्थता के शाब्दिक अर्थों तक ही सीमित नहीं रह गयी है। विश्वशान्ति के लिए यह किसी भी समस्या के सम्बन्ध में दिलचस्पी ले सकती है। हाल ही में भारत ने दक्षिण वियतनाम की समस्या के सम्बन्ध में अपने विचार व्यक्त किये हैं और हर तटस्थ राष्ट्र ऐसा करता है। भारत और चीन विवाद को लेकर लंका, संयुक्त अरब गणराज्य ने भी अपने विचार व्यक्त किये थे और उचित सुझाव भी पेश किये थे। अतः तटस्थता अपने व्यापक अर्थ में शीत युद्ध से कोई संबंध ही नहीं रखती।

तटस्थता की नीति चाहे किसी देश की हो उसके संबन्ध में कोई खाश परिभाषा नहीं दी जा सकती क्योंकि यह इतनी व्यापक हो गई है कि इसे परिभाषा की परिधि में रखा नहीं जा सकता। भारत की तटस्थता की नीति के सम्बन्ध में यही कहा जा सकता है की भारत व्यापक अर्थों में ही उसे अपनाने की चेष्टा करता आ रहा है वैसे उसका विश्वास उसके मूल सूत सिद्धांतों में है अर्थात् गुटों से या सैनिक गुटों से अलग रहना और उसे स्वतंत्र विदेश नीति के रूप में ग्रहण करना। लेकिन उसके साथ-ही-साथ यह तटस्थता के आधार पर विश्व शांति की समस्या में योग दान देना चाहता है। पंडित नेहरू ने जिस नीति पर तटस्थता के महल को खड़ा किया अब भी उसी नीवं पर उसका विकास होता चला जा रहा है। यही कारण है कि स्वर्गीय नेहरू ने अगर १९६१ के बेलग्रेड सम्मेलन में राष्ट्रीयहित के बजाय अंतर्राष्ट्रीय शान्ति पर विशेष जोर दिया था तो वर्त्तमान प्रधान मंत्री श्री लाल बहादुर शास्त्री ने १९६४ के काहिरा सम्मेलन में विश्व शान्ति के विस्तार पर जोर दिया। इतना ही नहीं भारत अपनी इस नीति के आधार पर तटस्थ राष्ट्रों को लड़ाई के खतरे से दूर रखने के लिए प्रयत्नशील रहा है। अतः भारत की तटस्थता सकी नीति कोई आदर्शवादी विचार धारा नहीं कही जा कती बल्कि इसका व्यावहारिक मूल्य है।

# कविता का रहस्य

प्रो. रमाकान्त द्विवेदी



बादल जब शशि के कानों में कुछ कहता था
उस रात चाँद बादल में छिप-छिप चलता था।
धरती की हवा मचलती थी फूलों को छू
सौरभ समीर की बाहों पर था झूम रहा।

चाँदनी सुरभि से लदी, लाज से भरी, अलस,
नीरव भाषा के संकेतों में मुझे जगा—
कह गई न जाने क्या चुप-चुप कुछ भाव—भरी
मैं विकल हो उठा मानस में मधु लहर उठी।

कोमल भावों का स्पर्श न जाने कैसा था?
मानस तरङ्गायित हुआ, कल्पना सजग हुई।
मैंने सोचा, है अमर साधना की बेला
कविता करने की भाव—मयी रंगीन लहर।

कुछ देर साधना में डूबा, तन्मय विभोर
फिर मुक्त हो गये प्राण मर्म के बंध खोल
मन की उमंग उड़ गई गगन के प्राङ्गण में
भावना तीव्रतर हुई भेद घन नभ—मण्डल।

निस्सीम ज्योति में छिड़ा महा संगीत अमर
मन की तंत्री हिल गई तार तन गये तुनुक
अन्तर की ध्वनि स्वच्छन्द उड़ी सस्वर ऊपर
शाश्वत् सरगम के प्राणों में हो गई विलय।



# अनुभूति की दो सतहें

● प्रो० वीरेन्द्र नाथ द्विवेदी, एम०ए०
[ हिन्दी विभाग ]

[ पहली ]

बरसाती बादलों का झुण्ड, बुजदिल चोरों जैसा आसमानी-महल में लुका-छिपी कर रहा है।

बिजली की चमक, चोरबत्ती-सी झाँक रही है।

रजनी रानी का सूना प्रकोष्ठ काँप उठता है डर से, उसके प्रहरी तारे भी तन्द्रिल हो उठे हैं। तभी—

पवन ने करवट ली, कुछ खटका हुआ। पूरबी वातायन को खोलकर सूरज ने झाँका, देखा तो—वे भागे जा रहे थे, गिरते-पड़ते।

सूरज ने अपना तीव्रगामी रथ हाँक दिया उनके पीछे।

पर दिन भर की खोज में भी वे न मिले, थका-हारा सूरज पुनः लौट आया अपनी प्रिया रजनी के पास।

पता नहीं! वह खुश था या उदास।

[ दूसरी ]

कविते! तू चुप क्यों है, बोलती क्यों नहीं?

क्या तू मुझसे नाराज हो गई है?

कवि! क्या बोलूँ? अब बोलने को बच ही क्या गया? मेरा तो सब कुछ छिन गया, जब तुम ही मेरे नहीं रहे तो किसके सहारे गुनगुनाऊँ?

क्यों? मैं तो अब भी तेरे साथ हूँ।

कहने को तो जरूर साथ हो, पर क्या आज भी तुम वही हो जो पहले थे? तुम्हारा नामधारी रूप तो आज भी वैसा ही है पर तुम्हारी आत्मा भटक गई है, तुम्हारे अन्तर का रस अब मेरे लिए नहीं बहता। तुम तो न जाने किसकी तलाश में, नयी उधेड़बुन में खोये रहते हो; कहते हो—प्रयोग कर रहा हूँ, प्रगति के पथ पर हूँ।

नहीं प्रिये! मेरा प्रयोग और प्रगति तो तुम्हें लेकर ही है, तुम्हारे बिना मेरा अस्तित्व ही क्या है?

क्या तू नहीं जानती? जमाना बदल गया है, जमाने के साथ हमारे रूप-रंग, विचार-अनुभूति और तुम्हारे साज-शृंगार सभी बदलते जा रहे हैं। क्या हम आज भी वैसे ही रहें? क्या तुम चाहती हो कि हमें लोग रूढ़िवादी कहकर हँसें? रमणीयता तो क्षण-क्षण बदलती नवीनता का नाम है, फिर हम पीछे क्यों रहें? ऐसी हताश न हो रानी!

मेरा तो जीवन ही तुमसे बँध गया है। तुम्हें छोड़कर मैं जाऊँगी ही कहाँ? कवि को छोड़कर कहानीकार को तो पकड़ नहीं सकती, भारतीय जो ठहरी! फिर भी एक पीड़ा से कराहती रहती हूँ, वह पीड़ा है तुम्हारा बदलता हुआ बेडौल रूप। मैंने सुना है तुम्हें कहते हुए—

'लाज वन्तिनि,

मत निहारो आइने में टूट जायेगा'

जब मैं तुम्हारे अन्तर को गुदगुदाती हूँ, तुम्हारी सजल अनुभूतियों को भावना के रंग से रँगती हूं, तुम डरकर भागना चाहते हो, कहते हो वह टूट जायेगा। अब तुम्हारा दृष्टिकोण कहीं और है, तुम कहते हो—

'हायरे, लगे चक्कर पर चक्कर
मिली नहीं प्यारे एक किलो शक्कर'

जब तुम चाय के लिए चीनी तलाशते फिरते हो तो भला तुम्हें मेरी चिन्ता क्या है ?

जिस चाँद को देखकर तुम्हारी भावुक सतरंगी कल्पना मेरा मनुहार करती थीं, भावना के स्मित हास उसकी धवलिमा के रंग खीचते थे और मैं उसकी दूधिया चाँदनी से तर-बतर होकर भींग उठती थी, उसी चाँद को जब तुम अपनी बेतुकी बौद्धिकता में यों उछालते हो—

'चाँद, एक कुशल नट सा,
आकाश-गंगा की रस्सी पर झूमता बढ़ता है,
तारों की भीड़ तत्पर है तालियाँ बजाने को,

तो एक भयाकुल शंका से मैं काँप उठती हूं कि बेचारा उस रस्सी से गिरकर कहीं लँगड़ा न हो जाय। तुम तो अपनी अजीब कल्पना से असंगत रंगों की होली खेलते हो। 'भोर की प्रथम फीकी किरण' कभी तुम्हें फीकी लगती है और कभी मीठी और नीकी। सावन की बहार की बरसाती रात जब तुम्हें पूर्णिमा से भर उठी प्रतीत होती है तो सच कहती हूं प्रियतम ! तुम्हारी कविता को भी इस पूर्णिमा में अमा का अंधकार ही नसीब है। मेरे कवि ! मुझे निकाल लो बाहर ऐसे अँधेरे कमरों के-जहाँ चिरागों के बदले गुलाब खिलाए जाते हैं और बागीचों में खिलने-मुस्कुराने का का काम चिरागों को सौंप दिया जाता है।

कवि और कविता का यह सामंजस्य मेरी समझ में नहीं आता।

कविते ! तू भ्रम में पड़ गई है।

तेरे नये रूप में नये सत्यों, नयी यथार्थताओं का जीवित बोध है' जो नये रागात्मक सम्बन्धों की तादात्म्यता से सहृदयों में रसासव छलकाते हैं। नहीं कवि ! नहीं ! !

अब तुम्हारी कविता के सपने तुम्हारे ही शब्दों में इस तरह टूट गए जैसे 'भुँजा हुआ पापड़' जिसके साथ तुम गर्म चाय पीने का आग्रह करते हो—

'भोंपा चोख उठा, मेरी भोर हो गई,
श्रीमती जी जरा एक कप चाय बना दो,

गरमागरम चाय पीने के बाद जब तुम्हारी तबियत कुछ ठिकाने आती है तो गली-गली के 'फेरीवाले' बनकर मेरा सौदा किया करते हो, ग्राहकों को ललचाते हो, अपनी कविता की तारीफ में निराधार हवा का पुल बनाकर गाते फिरते हो—

जी हाँ, हुजूर गीत बेचता हूं
मैं तरह-तरह के गीत बेचता हूं
मैं सभी किस्म के गीत बेचता हूं।

जी माल देखिये, दाम बता दूँगा,
बेकाम नहीं है, काम बता दूँगा।

जी, बहुत देर लग गई हटाता हूं,
ग्राहक की मर्जी, अच्छा जाता हूं।

मेरे भटकते राही !

मुझे क्यों विभ्रम में डालते हो ? अपनी कुंठित संवेदन शीलता और संकीर्णता से मेरा दम क्यों घोट रहे हो ? मुझे जीवन्मृत क्यों कर रहे हो ? मुझे बुद्धिवादी दल-दल में गिरने से बचाओ और अपनी कल्पना को भाव-भूमि की उस खाई में न ढकेलो जहाँ से उठने की चेष्टा करने पर भी वह पर कटे पक्षी की तरह फड़फड़ाकर गिर पड़े।

तू तो बड़ी बहकी-बहकी बातें कर रही है कविते! मालूम होता है किसीने तेरा सर फिरा दिया है।

मैंने तो तुझमें नव जीवन लाने के लिए, नयी ताजगी और नवीन रूप भरने के लिए 'कविता' से 'नयी कविता' कहना शुरू किया। तेरा अभिनव शृंगार किया और तेरी आत्मा में नवयुग की नयी चाँदनी का नया प्रकाश भर दिया। तू तो साहित्य को नयी धारा, नयी गति, नया जीवन और नयी काया दे सकती है। फिर ऐसी उदासी क्यों? यह पागलपन कैसा?

कविते! मन के तूफान और विचारों के बवंडर सदा नहीं रहेंगे, शान्त होंगे क्योंकि मैं समझता हूं कि मेरी नयी चेतना एक शायर के शब्दों में—

'मुझको बेहोश समझ मत ऐ जमाने गुस्ताख
इतना तो होश अभी है कि अभी होश में हूं'
बे जान नहीं हुई है।
कविता चुप है, आखिर बोले ही क्या?
परवश जो ठहरी!

---

# मैया मोरी मैं नहीं द्रव्य उड़ायो



मैया मोरी मैं नहीं द्रव्य उड़ायो।
कलुआ-मलुआ बहुत चोर हैं बरबस मोहि धरायो॥

कहन लगे घर में नहिं कोऊ अवसर अच्छो आयो।
कल पहली तारीख थी बाबा रकम भी पूरी लायो॥

यह सुन महरि कर्ण धरि टाँग्यो भूमि बंसीधर छोड़ा।
कान छुड़ाके रिस के मारे कान्ह उठायो रोड़ा॥

बहुत मनायौ पुनि नहिं माने हँसि तब गई बुझाई।
तमकि तमाचा तबहिं लगायो दास सूर बलि जाई॥

—प्रो० वीरेन्द्र कुमार सिन्हा

# भारतीय संस्कृति में गाय

★ प्रो० विन्देश्वरी प्रसाद श्रीवास्तव

इतिहास और परम्परा से प्रेरित विचार और व्यवहार की पद्धति को संस्कृति कहते हैं। यह वस्तुतः हृदय की सम्पदा है, जो मनुष्य के समस्त कार्यव्यापारों में व्यक्त होती है और इसी सम्पदा से जाति विशेष के गुणावगुण का परिचय मिलता है। भारत की संस्कृति का एक विशेष प्रवाह है, जो अनादिकाल से आज तक अक्षुण्ण रूप से बहता चला आ रहा है। इस प्रवाह ने कोटि कोटि नरशरीरधारी पशुओं को मनुष्यत्व प्रदान किया और मानवी विकारों से युक्त जीवों को अपने वास्तविक स्वरूप का परिचय कराया और उनको कृतकृत्य कर दिया। जगत को इस संस्कृति की सदा आवश्यकता रही है और भविष्य में भी रहेगी—यही एक मात्र कारण है कि जगन्नियन्ता सर्वशक्तिमान प्रभु भारत की रक्षा करते रहते हैं। कभी दूतों को भेज कर और कभी स्वयं ही रंग-मंच पर आकर दैवी कार्य को सम्पन्न करते हैं। उदार घोषणा कर रखी है—

परित्राणाय साधूनाम् विनाशाय च दुष्कृताम्।
धर्म संस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे-युगे॥

सर्व समर्थ प्रभु जब स्वयं रंगमंच पर आते हैं तो हम उन्हें अवतार कहते हैं। इस अवतार तत्व की सम्यक् विवेचना सन्त तुलसी ने की है। वे जगह जगह पर (राम चरित्र मानस में) यह घोषणा करते हैं कि "विप्र, धेनु, सुर सन्तहित लीन्ह मनुज अवतार"। स्पष्ट है कि गाय का उद्धार और संरक्षण अवतार के हेतुओं में से एक है। इससे यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि भारतीय संस्कृति में गाय को अनन्य स्थान प्राप्त है। यह स्थान केवल भावुकता के कारण ही गाय को दिया गया हो, ऐसी बात नहीं है। इस विषय में हम चार विशेष पहलुओं का विचार करेंगे।

भारत कृषिप्रधान देश है और आधुनिक उपायों का सर्वाधिक अवलम्बन करने के बाद भी गोवंश और कृषि अविभाज्य सिद्ध होंगे। अपने देश में सम्पन्न कृषकों की संख्या बहुत कम है। अतः सभी कृषक ट्रैक्टरों का उपयोग कर नहीं सकते। और न तो उन के पास बड़े-बड़े खेतों के चक ही हैं, जिन में ट्रैक्टरों का पूरा-पूरा उपयोग सम्भव हो। यदि सरकार सहकारी खेती के नाम पर बड़े-बड़े चक बना कर ट्रैक्टरों को अनिवार्य कर दे, तो तुरन्त पावर (Power) अर्थात् पेट्रोल, पावरिन आदि की समस्या जटिल हो जायगी, जिसका समाधान सम्भव नहीं होगा। अतः सारी दौड़ धूप के बाद भी कृषि से गोवंश का सम्बन्ध विच्छेद सम्भव नहीं है। आज तक गोबर और गोमूत्र से अधिक गुणकारी और निर्दोष खाद का निर्माण नहीं हुआ है। गोबर और गोमूत्र ने हमारी भूमि की उर्वरा-शक्ति को अक्षुण्ण बनाये रखा है। अतः हमको खाद के

लिये गोवंश पर निर्भर करना होगा। कोई दूसरा विकल्प दिखाई नहीं पड़ता।

दूसरी बात स्वास्थ्य की है। शरीर का स्वास्थ्य नियमित, शुद्ध और शरीरोपयोगी तत्वों से युक्त भोजन पर निर्भर करता है। भारतीय विद्वान तो एक स्वर से कहते हैं "पयो सद्यो बलदायकः" अर्थात् दूध तत्क्षण शक्ति देता है। "मेटीरिया मेडिका" में भी स्पष्ट लिखा है कि दूध एक पूर्ण भोजन है। लगभग १ वर्ष तक बच्चा दूध पर ही पलता है, जो उपरोक्त तथ्य का स्पष्ट और प्रबल प्रमाण है। गाय के दूध का दही भी बड़ा गुणकारी होता है। कहावत है "नित्यतक्र उपयोग करने वाला वैद्य से कोई प्रयोजन नहीं रखता"। वस्तुतः गाय के दूध, दही और घी की पूर्ति दूसरे पदार्थों से सम्भव नहीं है। कुछ लोग अण्डा, मांस, मछली का ही उपदेश करते हैं, किन्तु ये पदार्थ उत्तेजक होने कारण उपयोग के मन्तव्य का ही हनन करते हैं। अतः स्वास्थ्य की दृष्टि से हमें गाय पर निर्भर करना पड़ेगा।

तीसरी बात यज्ञ की है। भारतीय संस्कृति यज्ञमयी है। यज्ञ के सम्पादन में गोघृत अत्यन्त आवश्यक है। आज भी हमारे साधारण अधिष्ठानों में दही, दूध, अक्षत, फल और फूल का उपयोग होता है। किसी भी धार्मिक अधिष्ठान के समय अन्न और गोदान का विशेष महत्व है। इस प्रकार यह निर्विवाद है कि भारतीय धार्मिक जीवन बिना गाय के सम्भव नहीं है। हमारे धार्मिक और सांस्कृतिक जीवन से गऊ का सम्बन्ध-विच्छेद तभी सम्भव है, जब हम अपनी इस सांस्कृतिक-धारा को तिलांजलि दे दें। किन्तु यह होने वाला नहीं है।

चौथी बात संस्कार की है। समाज के अंगों पर अच्छे संस्कार डालने की व्यवस्था करनी पड़ती है। मनुष्य के जीवन में अहिंसा का विशेष महत्त्व है। अहिंसात्मक वृत्ति उत्पन्न करना सामाजिक आवश्यकता है और आध्यात्मिक जीवन का प्रथम सोपान। किसी भी आध्यात्मिक साधना का प्रथम अंग "यम" है। यम में पाँच बातें आती हैं—अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। अपने से निर्बल पर आघात करना हिंसा है और निर्बल पर आघात न करना ही अहिंसा है, क्योंकि सबल पर तो कोई आघात करता नहीं। बकरी का मांस तो बहुत लोग खाते हैं, किन्तु शेर का मांस कोई नहीं खाता।

अहिंसा व्रत अपनाने से समाज में सौहार्द्र और प्रेम उत्पन्न होता है। साथ ही साथ शुद्ध "आत्मा" की अधिकाधिक अभिव्यक्ति होती है। इहलोक और परलोक दोनों बनते हैं। अतः "अहिंसा परमो धर्मः" की घोषणा हुई। किन्तु यह गुण अपने आप उत्पन्न नहीं होता, इसकी व्यवस्था करनी पड़ती है। थोड़ी देर के लिए हम ईसाई समाज का विचार करें। ईसा मसीह ने उपदेश दिया "यदि कोई गाल पर थप्पड़ मारे, तो दूसरा गाल उसकी ओर कर दो"। यह उपदेश अपने स्थान पर है और ईसाई समाज का जीवन दूसरे स्थान पर। दूसरों के धन और भूमि का लालच जितना ईसाइयों को हुआ; उतना शायद किसी अन्य को नहीं। इस लक्ष्य की पूर्ति में ईसाइयों ने हिंसा, छल, कपट-सबका सहारा लिया। इस वैषम्य का कारण 'उपदेश' की अपूर्णता नहीं है, किन्तु व्यवस्था का अभाव ही है। दूसरी ओर हम हिन्दुओं के जीवन पर दृष्टि डालें। यहाँ दूसरा ही दृश्य दिखाई पड़ेगा। हमारे समाज-विधायकों ने

"अहिंसा परमो धर्मः" की घोषणा में ही तुष्टि नहीं मानी, अपितु आगे बढ़ कर यह व्यवस्था बना डाली कि "गावो अघन्य" अर्थात् गाय वध के योग्य नहीं है। या यूं कहें कि गाय का वध न हो। व्यवस्था की अवहेलना पर दण्ड का विधान किया। आज भी यदि किसी हिन्दू के हाथ से गोवंश की हत्या हो जाती है, तो उसे "हत्यारी" लगती है और उसे पाँच या छः महीने गाव के बाहर निवास करना पड़ता है तथा भिक्षा माँगते समय यह कहता है कि "मुझे हत्यारी लगी है"— इस प्रकार अपने पाप को सबके सामने बता बता कर प्रायश्चित्त करता है। नियम है कि पाप को कहने से पाप क्षीण होता है। यह प्रश्न उठाया जा सकता है कि यह व्यवस्था गाय के ही बारे में क्यों हुई ? तो इसका स्पष्ट उत्तर यह है कि गाय हमारे आर्थिक और आध्यात्मिक जीवन का स्तम्भ है। अतः हमारे पूर्वजों ने यह व्यवस्था की जिसका निश्चित परिणाम हमारे समाज पर पड़ा। हिन्दू समाज जैसा सहिष्णु कोई दूसरा समाज नहीं है। हिन्दू जैसा दयालु हृदय मिलना दुर्लभ है। इस संस्कार के प्रत्यक्ष परिणाम महावीर, बुद्ध, अशोक और गाँधी आदि हैं। अतः "गावो अघन्यः' की व्यवस्था और व्यवहार ने हिन्दू को उदार, दयालु और सहिष्णु बनाया। यदि हम अपने गुणों की रक्षा और वृद्धि करना चाहते हैं, तो हमें इस व्यवस्था की रक्षा करनी होगी अर्थात् सम्पूर्ण गोवंश की हत्या पर रोक लगानी पड़ेगी और संविधान में इसकी व्यवस्था करनी होगी। यह माँग साम्प्रदायिक न होकर शुद्ध राष्ट्रीय और धार्मिक है।

कुछ लोग यह प्रश्न उठाते हैं कि ऐसी व्यवस्था मुसलमानों की धार्मिक भावना को ठेस पहुँचायेगी। विचार करने पर ढोल में पोल के समान यह तर्क निरर्थक सिद्ध होगा। मुसलमानों के धर्मग्रन्थ, कुरान शरीफ, हदीस, शरा आदि में यह कहीं भी नहीं लिखा है कि गोवध करना आवश्यक है। दूसरी बात यह है कि जहाँ से इसलाम का प्रचार शुरू हुआ, उस अरब देश में ऊँट और भेंड़ ही "जबह करने के लिये मिल सकते हैं, गाय तो वहाँ जल्दी मिलेगी नहीं। अतः गोवध मुसलमानों का कोई धार्मिक कृत्य नहीं है।

हजार वर्षों से गोवध चल रहा है; जिसका हिन्दू समाज ने निरन्तर विरोध किया है और अपूर्व बलिदान भी किया। अपने मान सम्मान, सभ्यता, संस्कृति और धर्म की रक्षा की दृष्टि से गोवध बन्द कराना हमारा राष्ट्रीय कर्तव्य है। यह राष्ट्र के माथे पर कलंक का टीका है, जो शीघ्रातिशीघ्र मिटना चाहिये।



# स्वतंत्रता-संग्राम के वीर सेनानी

# डा० श्री रामाशीष ठाकुर

प्रो० विश्वेश्वर प्रसाद सिंह, एम० ए०
[ अध्यक्ष, राजनीति विज्ञान विभाग ]

स्वतंत्रता–संग्राम की बलिवेदी पर अनगिनत देश भक्तों के बलिदान के पश्चात् हमारा भारत स्वतंत्र हुआ। देश के इन दीवानों के बलिदान के कारण ही आज हम एक स्वतंत्र देश के नागरिक के रूप में विश्व में सम्मानित हो रहे हैं। मुल्क का यह दुर्भाग्य है कि हम उन बलिदानियों में से अनेक को भूलते जा रहे हैं, जिन्होंने अन्तिम साँस तक आजादी की लड़ाई लड़ी। अभी भी हमारे देश के अनेक स्वतंत्रता-सेनानी कष्टपूर्ण स्थिति में अपने जीवन की अन्तिम साँसें गिन रहे हैं। क्या वीर सावरकर, बटुकेश्वर दत्त, योगेन्द्र शुक्ल आदि के प्रति देश अपने कर्तव्यों का पालन कर रहा है? स्वतंत्रता-संग्राम के एक ऐसे ही वीर सेनानी डा० रामशीष ठाकुर के बलिदानपूर्ण जीवन की एक झाँकी आज हम आपके सामने प्रस्तुत कर रहे हैं।



डा० रामाशीष ठाकुर

## प्रारंभिक जीवन

डा० रामाशीष ठाकुर का जन्म सन् १९०५ ई० में दरभंगा जिले के समस्तीपुर अनुमंडल स्थित धर्मागतपुर बथुआ ग्राम में हुआ। आपके पिता स्वर्गीय श्री उदित ठाकुर ग्राम के एक मध्यम वर्गीय किसान थे, इसलिए आपकी प्रारंभिक शिक्षा ग्रामीण विद्यालय में ही हुई। प्रारंभिक शिक्षोपरान्त समस्तीपुर के किंग एडवर्ड स्कूल में आपका नाम लिखाया गया, जहाँ से आपने प्रवेशिका परीक्षा पास की। तत्पश्चात आप कलकत्ते के चितरंजन नेशनल कालेज में दाखिल हुए और वहां से १९२७ ई० में एल० एम० एस० की

डिग्री प्राप्त की। अब आप रामाशीष ठाकुर से डाक्टर ठाकुर बन गये। मध्यवर्गीय परिवार के सदस्य होने के कारण रोजी-रोटी का प्रश्न सामने था ही, अतएव १९२८ ई० की विजयादशमी के दिन डाक्टरी पेशा करने के लिए आप सीतामढ़ी पधारे, जो सदा आपका कार्यक्षेत्र बना रहा।

## स्वतंत्रता संग्राम में

चिकित्सा-शास्त्र का पूर्ण ज्ञान सेवा भावना, सहृदयता, कर्मठता आदि सद्गुणों से युक्त होने के कारण कुछ ही समय में आप सीतामढ़ी अनुमंडल में अत्यन्त लोकप्रिय हो गये। किन्तु आपकी डाक्टरी पेशा के चमकने के साथ ही गाँधी की आँधी चली और आप सूट-बूट जलाकर स्वतंत्रता-संग्राम के मैदान में कूद पड़े। विद्यार्थी जीवन से ही आपके दिल में देश भक्ति की जो आग सुलग रही थी, वह गाँधी की आँधी में प्रज्वलित हो गई। इसके बाद तो जेल ही आपका घर हो गया। आपही के शब्दों में,—"सन् १९३० के नमक सत्याग्रह में वहाँ (सीतामढ़ी अनुमंडल) के नेता स्व० ठाकुर रामनन्दन सिंह की गिरफ्तारी के बाद मैं सीतामढ़ी सबडिवीजन का डिक्टेटर मनोनीत हुआ और शीघ्र ही गिरफ्तार होकर नौ महीने के लिए जेल भेजा गया। जेल से छूटने पर कुछ ही दिनों के बाद पुनः जेल गया, पर गाँधी इरविन समझौते के अनुसार अवधि के पूर्व ही छोड़ दिया गया और १९३२ की जनवरी से १९३३ के जून तक मेरा जीवन पूर्णतः सत्याग्रह आन्दोलन में ही बीता। इस अवधि में मुझे दो बार छः छः महीनों के लिए जेल जाना पड़ा। जुर्माना नहीं अदा होने के कारण मेरे घर पर की चल सम्पत्ति का कुछ अंश नीलाम कर दिया गया।...... १९४० ई० में मैं सीतामढ़ी लोकल बोर्ड का चेयरमैन चुना गया। इस पद पर दस ही महीने रह पाया था कि कांग्रेस की पुकार पर मैं इस्तीफा देकर व्यक्तिगत सत्याग्रह आन्दोलन में शरीक हो गया और एक साल के लिए जेल भेजा गया। जेल से छूटते ही मैंने अपना सारा समय आजादी की अन्तिम लड़ाई की तैयारी में लगा दिया। फलस्वरूप ज्योंही बम्बई ऑल इन्डिया कांग्रेस कमिटी ने 'भारत छोड़ो' का प्रस्ताव पास किया और गाँधी जी ने 'करो या मरो' की पुकार दी, मैं ९ अगस्त १९४२ को ही पकड़ लिया गया और १९४५ तक जेल में नजरबन्द रहा। फिर चार महीने अपने गांव में नजरबन्द रहने के बाद छोड़ा गया।"

भारतीय स्वतंत्रता संग्राम के इतिहास में सन् १९३० से १९४५ ई० की अवधि अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इन पन्द्रह वर्षों में आजादी के सैनिकों ने अंग्रेजी सरकार पर जबर्दस्त हमले करके उसकी तानाशाही हुकूमत की जड़ें हिला दी। फिर स्वतंत्रता-संग्राम के निर्भीक सेनानी डा० रामाशीष ठाकुर पीछे कैसे रहते? उपर्युक्त उदाहरण से स्पष्ट है कि डाक्टर साहेब इन १५ वर्षों में या तो आजादी की लड़ाई के मैदान में संघर्षरत रहे या अंग्रेजी सरकार के कारागार में कैद। इस प्रकार हम डाक्टर साहेब को स्वतंत्रता-संग्राम के एक कर्मठ तथा निर्भीक योद्धा के रूप में पाते हैं।

## सामाजिक सेवा-क्षेत्र

डाक्टर साहेब आजादी की लड़ाई में रत रहते हुए भी सामाजिक सेवा का कार्य पूरी कर्मठता तथा तत्परता से करते रहे। १९३४ ई० के भयंकर भूकम्प के पीड़ितों की सहायता में आप अग्रणी रहे। सीतामढ़ी अनुमंडल में भूकम्प की विनाश लीला अपनी सीमा पर पहुँच गई थी। आपने रात दिन

एक करके सात महीनों तक गांव-गांव घूम कर भूकम्प पीड़ितों की सराहनीय सेवा की। इस अभियान में आपको देश रत्न डा० राजेन्द्र प्रसाद और महान् साहित्यकार श्री राहुल सांकृत्यायन आदि जैसे राष्ट्र के प्रमुख व्यक्तियों के साथ भी सेवा कार्य करने के सुअवसर प्राप्त हुए। उन्हीं के शब्दों में,—"१९३४ की जनवरी में जब भूकम्प हुआ, तो बिहार केन्द्रीय सहायता समिति (जिसने राजेन्द्र बाबू की अध्यक्षता में उस समय बिहार की अनुपम सेवा की थी) के एक प्रमुख कार्यकर्त्ता के रूप में मैंने भूकम्प पीड़ितों की सेवा में सात महीनों तक अपना समय दिया।"

राहुल जी के सम्बन्ध में डाक्टर साहब लिखते हैं—"राहुल जी से मेरा व्यक्तिगत परिचय १९३४ के प्रारंभ में हुआ। वे भूकम्प के कुछ ही दिनों के बाद पीड़ितों की दशा देखने सीतामढ़ी पधारे। यातायात के मार्ग में रेलवे लाइन और डिस्ट्रिक्ट बोर्ड की सड़कें छिन्न-भिन्न हो चुकी थीं। इसलिए वे पैदल आये। मुजफ्फरपुर में ही लोगों ने मुझ से मिलने की सलाह दी थी। उन्होंने मुझसे मुलाकात की और आगे की पैदल यात्रा में पुपरी तक मैं उनके साथ गया। पुपरी के रास्ते में छः मील दूर हरपुरवा गाँव है। वहाँ पहुचने पर लगभग १२ बजने को ही थे कि राहुल जी ने कहा कि मैं दो पहर के पहले ही भोजन कर लिया करता हूं। भोजन सामग्री साथ थी। एक कुएँ पर बैठकर हमलोगों ने भोजन किये। प्रथम परिचय में ही उनकी आत्मीयता से मालूम पड़ता था, मानों हमलोग बहुत दिनों से परिचित हैं।"

आपने एक डाक्टर के रूप में लोगों की उल्लेखनीय सेवाएँ की। किसी गांव में एक रोगी के बुलाने पर जाते तो सारे गांव के रोगियों को देखते। किसी से फीस मांगते नहीं, जो मिला वही ले लिया। यदि कुछ नहीं मिला तो कोई बात नहीं। जो भोजन करने का आग्रह करता, उसके यहाँ भोजन कर लेते, अमीर-गरीब का कोई विचार नहीं। भूकम्प के बाद तो आपने सीतामढ़ी अनुमंडल के रोगियों की आश्चर्यजनक सेवाएँ की। उस समय उत्तर बिहार में खासकर सीतामढ़ी में मलेरिया, हैजा और कालाजार आदि का भीषण प्रकोप था और हजारों लोग उन रोगों के कारण मरे भी थे। आपने गाँव-गाँव घूमकर आंकड़े संग्रह किये तथा समाचार पत्रों में अपने वक्तव्य छपवाये। फलस्वरूप सरकार की आँखें खुलीं और अथरी ग्राम में एक मलेरियाकेन्द्र खोलकर बीमारी के उपचार एवं उसकी रोक थाम की व्यवस्था की गई। इसी प्रकार उस समय अनुमंडल में सर्वत्र हैजे का भी काफी प्रकोप रहता था और जनता के बीच हैजे के सम्बन्ध में बहुत अंधविश्वास फैला था। इसे लोग देवी का प्रकोप समझकर उसकी रोकथाम के कोई उपाय न कर देवी-देवताओं को ही प्रसन्न रखना चाहते थे। डाक्टर साहेब ने पूरे अनुमंडल का दौरा कर लोगों के भीतर विद्यमान वैसे अन्धविश्वास को दूर किया तथा हैजा निरोधक सुई लेने के लिए ग्रामीणों को राजी किया।

## किसान आन्दोलन एवं अन्य रचनात्मक कार्य

किसान परिवार में जन्म लेने तथा पलने के कारण डाक्टर साहेब की किसानों एवं मजदूरों के प्रति अपरिमित सहानुभूति थी और उन शोषित वर्गों के ऊपर जमींदारी अत्याचारों के प्रति भी उनका ध्यान जाना स्वाभाविक था। अतएव स्वामी सहजानन्द सरस्वती के नेतृत्व में किसान आन्दोलन को सफल बनाने में उन्होंने अपना पूर्ण योगदान दिया। उक्त आन्दोलन के चलाने में सुतिहारा ग्राम वासी राजदेव

बाबू उनके परम सहयोगी रहे। डाक्टर साहेब यद्यपि पिछले दिनों काफी अस्वस्थ रहे, फिर भी भूदान के पुरोहित आचार्य विनोबाजी के आह्वान पर आपने सम्पूर्ण अनुमंडल का दौरा कर भूदान कार्य को आगे बढ़ाने में भी अपना सक्रिय सहयोग दिया।

डाक्टर साहेब दो बार बिहार विधान सभा के सदस्य चुने गये। प्रथमबार १९३६ में एक भूतपूर्व बड़े जमींदार को हराकर आप कांग्रेस टिकट पर प्रबल बहुमत से विधान सभा के सदस्य निर्वाचित हुए तथा दूसरी बार १०४७-५१ तक भी विधान सभा के सदस्य रहे। विधान सभासद के रूप में आपने जमींदारी उन्मूलन करने तथा अन्य भू-सुधार आदि कार्यों में सरकार के हाथ को मजबूत किया। डाक्टर साहेब सदा से गरीबों, दलितों, असहायों एवं उपेक्षितों के प्राण रहे हैं। कुछ दिनों पूर्व जब वे रुग्णावस्था में पटना मेडिकल कॉलेज के राजेन्द्र सर्जिकल ब्लाक में शय्या पर पड़े थे तो इस पंक्ति के लेखक को वहाँ उनके दर्शन का कई बार अवसर मिला। उस अवसर पर मैंने देखा कि बिछावन पर पड़े-पड़े ही डाक्टर साहेब न सिर्फ उस कमरे के ही बल्कि पूरे वार्ड के रोगियों का हालचाल पूछते रहते थे। और डाक्टरों से कहकर उन सबों के उचित उपचार के प्रबन्ध करवाते थे। परोपकार की भावना तो मानों डाक्टर साहेब में कूट-कूट कर भरी है और वहाँ ऐसा लगता था कि आप ही सभी मरीजों के अभिभावक सह चिकित्सक हैं।

शैक्षणिक एवं सांस्कृतिक जागरण के अग्रदूत डाक्टर साहेब को प्रारम्भ से ही ज्ञान-विज्ञान की विभिन्न पुस्तकों एवं पत्र-पत्रिकाओं के अध्ययन की काफी अभिरूचि रही है। आप कुशल वक्ता के अतिरिक्त हिन्दी तथा अंगरेजी के सिद्धहस्त लेखक भी हैं। इतना ही नहीं, बंगला तथा उर्दू की भी आपको पूरी जानकारी है। आपकी प्रेरणा से सीतामढी अनुमण्डल के भीतर कितने पुस्तकालयों एवं अनेक शैक्षणिक संस्थाओं की स्थापनाएँ हुई। सीतामढी नगर में स्थित राजकीय सनातन धर्म पुस्तकालय का जो आज विकसित रूप है, वह आपके ही परिश्रम एवं सेवा का फल है। डाक्टर साहेब लगातार बीस वर्षों तक उस पुस्तकालय के सहायक मन्त्री एवं मन्त्री के पदों पर रहे। आपके ही प्रयास से १९५० ई० में उस पुस्तकालय की रजत जयंती मनाई गयी और उस अवसर पर कविवर श्री दिनकर द्वारा सम्पादित रजत जयंती स्मारक ग्रंथ भी प्रकाशित हुआ। डाक्टर साहेब जब तक सीतामढ़ी में रहे, तब तक किसी न किसी महापुरुष एवं सन्तों आदि की जयंतियाँ अवश्य मनाई जाती थीं और विभिन्न प्रकार के सांस्कृतिक कार्य क्रमों के भी सफल आयोजन होते रहते थे। इतना ही नहीं, पुस्तकालय आन्दोलन में जान लाने हेतु आपके ही प्रयास से गया में प्रथम बिहार प्रान्तीय पुस्तकालय सम्मेलन का भी आयोजन किया गया था और अब तो वह संस्था पूर्ण सुसंगठित हो चुकी है। डाक्टर साहेब सदा से ही शिक्षकों एवं दीन-हीन छात्रों के बन्धु रहे हैं। जब वे सीतामढ़ी लोकल बोर्ड के चेयरमैन थे, तो उन्होंने देखा कि शिक्षकों को वेतन पाने में काफी कठिनाईयों का सामना करना पड़ता है। डाक्टर साहेब से नहीं रहा गया और आपने एक निश्चित कार्यक्रम बनाकर साइकिल पर सवार होकर और घूम-घूमकर शिक्षकों के बीच वेतन बाँटने का काम शुरू कर दिया। इससे लाभ यह हुआ कि शिक्षकों को सुविधानुसार वेतन भी मिलने लगे तथा उन्हें वेतन लेने वक्त कार्यालय के कर्मचारियों को जो चढ़ौआ चढ़ाना (भ्रष्टाचार) पड़ता था, वह भी रुक गया। गरीब

छात्रों की तो आपके यहाँ बराबर भीड़ लगी रहती थी और किसी-न-किसी रूप में आप उन सबों की सहायता अवश्य कर दिया करते थे।

सीतामढ़ी का जिले के भीतर प्रमुख स्थान रहते हुए भी यहाँ कालेज का अभाव था। शिक्षाप्रेमी होने के कारण डाक्टर साहेब से यह नहीं देखा गया। उन्होंने नगर के एक प्रसिद्ध व्यापारी श्री कमला प्रसाद गोयनका जी को उनके पिता की स्मृति में एक कॉलेज खोलने की परामर्श दी। प्रारंभ में पैसे तो श्री गोयनका ने खर्च किये किन्तु कॉलेज खोलने से सम्बन्धित संगठनात्मक कार्यों का भार डाक्टर साहेब पर आ पड़ा कालेज की स्थापना की गई तथा १९४८ में विहार केसरी डा० श्री कृष्ण सिंह के कर कमलों के द्वारा उसकी नींव रखी गई। कालेज का आज जो तेरह एकड़ का हाता है, वह डाक्टर साहेब के श्रम का ही फल है। उस भूमि पर पहले सरकारी कचहरी तथा जेल था, किन्तु भूकम्प के कारण सभी मकान ध्वस्त हो गये। डाक्टर साहेब ने काफी दौड़-धूपकर उस जमीन को सरकार से लेकर कालेज को दिलवाने में सफल प्रयत्न किये। कॉलेज की स्थापना के कुछ वर्षोंपरान्त श्री गोयनका ने उसके व्ययभार को संभालने में अपनी असमर्थता प्रकट की और तब उसका पूरा भार डाक्टर साहेब पर आ गया। आपने सर्वत्र पैदल घूम-घूमकर कॉलेज के लिए चंदा करने का अभियान चलाया तथा बूंद-बूंद से घट भरे की उक्ति को चरितार्थ करते हुए करीब एक लाख नगद रुपये उस मद में जमा किये। चंदा करने के दौरान डाक्टर साहेब को दिन-रात अथक परिश्रम करना पड़ा, जिसे उनका भौतिक शरीर बर्दाश्त नहीं कर सका और फलतः वे बीमार पड़ गये तथा अभी तक पूर्ण स्वास्थ्य लाभ नहीं प्राप्त कर सके है। आप कई वर्षों तक इस कालेज के मंत्री रहे और आपके मंत्रित्व काल में ही कॉलेज की नीव इतनी मजबूत हो गई, जिसका विकसित रूप हमें आज देखने को मिल रहा है। अनिश्चित काल तक अस्वस्थ होने के कारण आप किसी पद से चिपके रहना नहीं चाहते थे। परिणाम स्वरूप आपने कालेज शासीनिकाय के मंत्रित्व एवं सदस्यता दोनों से अपना त्यागपत्र दे दिया। आपने शासी-निकाय निर्वाचन क्षेत्र से विहार विश्वविद्यालय की सीनेट के सदस्य होकर भी उसकी अमूल्य सेवा की तथा लगातार छः वर्षों तक आप उसके सदस्य रहे।

वह व्यक्ति ही आज नेता माना जाता है, जो अपनी स्वार्थ सिद्धि के लिए सदा गिरगिट की तरह रंग बदलता रहता है। किन्तु डाक्टर साहेब अपने जीवन के उषाकाल से ही कांग्रेस के ईमानदार सिपाही बने रहे। आप राजनीति में थे, किन्तु देश में व्याप्त आज की 'राजनीति' से कोसों दूर रहे तथा अपने लक्ष्य की प्राप्ति के लिए कभी भी आपने छल-प्रपंच एवं दाव-पेंच आदि का सहारा नहीं लिया। यहाँ यह कहना शायद अतिशयोक्ति नहीं होगी कि स्वर्गीय श्री ठाकुर रामनन्दन सिंह के आकस्मिक निधन से तथा डाक्टर साहेब के सार्वजनिक जीवन से विरत होने के कारण सम्पूर्ण अनुमंडल नेतृत्व विहीन-सा हो गया है।

आज तो उसी व्यक्ति की पूजा होती है, उसी की जयंती एवं वर्षगांठ मनाई जाती हैं, जो येनकेन प्रकारेण सत्ता को हस्तगत कर शक्तिशाली एवं प्रभावशाली बन बैठा है और दूसरी ओर अपने सम्पूर्ण जीवन के कण-कण को राष्ट्र हित के लिए आहुति देने वाले उन देश-भक्तों के प्रति उचित सत्कार एवं सम्मान दर्शाने का भी इन शासन-प्रेमियों को अवकाश नहीं मिल पाता है। अतएव हमारा यह पुनीत कर्त्तव्य होता है कि हम वैसे वीर सपूतों के व्यक्तित्व एवं कृतित्व का पता लगाकर उन्हें प्रकाश में लावें और उनके पद-चिन्हों पर चलने का प्रयास करें।

# शिल्प और कला

प्रो० मदन मोहन प्रसाद वर्मा 'पूर्णेन्दु', एम० ए०, रि० स्का०
[ हिन्दी-विभाग ]

शिल्प की आन्तरिक परिभाषा के संबंध में प्रश्न अभी भी हैं। कुछ चिन्तकों की दृष्टि में शिल्प साधारण प्रभाव या अभिव्यक्ति से पृथक् है, कुछ की दृष्टि में यह कला की संपूर्णता का व्यापक सिद्धान्त है। प्रथम विचार यान्त्रिक शिल्प कहा जा सकता है, दूसरा शिल्पगत सिद्धान्त माना जा सकता है।

यह कहा जा सकता है कि इस प्रकार का विवाद सौन्दर्यशास्त्र का विषय है। अन्तर यह है कि सौन्दर्यशास्त्र मानवीय सौन्दर्य-धारणा का आध्यात्मिक विवाद है और शिल्प-सिद्धान्त कलाकृति में सौन्दर्य या मानवीय रुचि उपलब्ध करने का प्रयत्न है। एक दर्शन है, दूसरा व्यावहारिक विज्ञान है, जिसका आधार निरीक्षण और तर्क है। एक का संबंध परिणामगत विवाद से है, दूसरा अव्याख्येय परिणामों की उपलब्धियों से सम्बद्ध है। सौन्दर्य-सृजन में मनुष्य की रुचि को किस माध्यम से प्रभावित करे, दूसरा विश्लेषण विशेष सीमा तक आधुनिक विज्ञान ने किया है। हेनरी बर्गसाँ ने आधुनिक मनोविज्ञान के सहारे प्राचीन दार्शनिक नकारात्मक धारणाओं पर सफल प्रहार किया है।

इस प्रकार अनेक दार्शनिक सौन्दर्यिक धारणाएँ इस पद्धति से ध्वस्त हुईं। आधुनिक कलाकार के लिए शरीर-रचना-शास्त्र ( anatomy ) के नियमों का ज्ञान ही अनिवार्य नहीं है, वरन् प्रकाश-तरंगों या अन्य अनेक रंगों द्वारा उत्पन्न मनोवैज्ञानिक प्रतिक्रियाओं तथा अपनी रंगसाजी की रासायनिक क्रियाओं और कैमरा व चलचित्रों द्वारा उत्पन्न गतियों का विश्लेषण जानना भी अनिवार्य है। आधुनिक वैज्ञानिक विकास के विभिन्न पहलुओं के साथ तादात्म्य रखना भी आवश्यक है। फलतः कलाकार की यह प्राचीन धारणा मिटती जा रही है कि संवेदनशील कलाकार ऐसा प्राणी है, जो अपनी अंतर्ध्वनियों के सहारे जीवन जीता है जो प्रायः दिव्य-ज्योति से परिचालित है और अनुयायियों के लिए अदृश्य सपनों का संकेत दिया करता है। आज का कलाकार वैज्ञानिक की भाँति दुःसह प्रक्रियाओं से गुजरकर तर्कपूर्ण प्रत्यक्षीकरण का कलाकार है। अवचेतन के माध्यम ने अंतर्ध्वनियों की व्याख्यायें प्रस्तुत की है और आज का मनुष्य दृष्टि में विश्वास खो बैठा है जो दिव्य दृष्टि उसके पुरखों को संचालित की। करती थी, क्योंकि वह अनुभव करने लगा है कि सत्य की यह आत्मिक या तात्कालिक अनुभूति विशृंखल मृगतृष्णायें हैं जो वैज्ञानिक तर्कों के प्रकाश में सत्य या असत्य कुछ भी सिद्ध हो सकती हैं। कलाकार प्रथमतः

प्रत्येक दृष्टि से आज का मनुष्य है और अपने युग की रूचि को प्रभावित करना उसका कर्त्तव्य है। विज्ञान के चमत्कारी विकास से प्रभावित, यद्यपि आधुनिक कलाकार इस विचार के प्रति अधिक चेतनाशील है, साथ ही प्राचीन चिन्तकों ने भी ऐसे विचारों को व्यक्त किया है। ल्योनार्ड विंसी ने वास्तविक श्रम पर सदैव ध्यान दिया है।

रोबिन की दृष्टि में अध्ययन का महत्वपूर्ण स्थान कुछ भी नहीं ले सकता। जीवन के रहस्य इसी के आधार पर स्पष्ट होते हैं। टर्नर ने अपनी सफलता का आधार केवल श्रम ही बताया और टिनले के शब्दों में सफलता का रहस्य उसकी निरंतर साधना है। इस प्रकार के अनेकों उदाहरण उद्धृत किए जा सकते हैं। यह निर्विवाद रूप से कहा जा सकता है कि पाश्चात्य और पौर्वात्य देशों में यह धारणा व्याप्त है कि चित्रकार के लिए दस हजार से अधिक चित्रों का निर्माण आवश्यक है। जो शुद्ध कलाकार हैं, उन्होंने अपनी कला पर विचार करते समय श्रम-साधना पर जोर डाला है, किन्तु जो स्वयं कलाकर नहीं हैं, फिर भी कलाकृतियों की आलोचना में तल्लीन रहते हैं, वे इसे ( कला को ) ईश्वरीय देन मानते हैं। इन आलोचकों के कारण 'ईश्वर-प्रदत्त' प्रतिभा की धारणा बहुत दिनों तक बनी रही। फलतः साधना का मर्म छूट गया। इसलिये कला-शिल्प की प्रक्रियाओं पर विचार करना आवश्यक है, जिनका व्यवहार कला-सर्जन में पाया जाता है।

किसी भी कला या आविष्कार की मौलिक धारणा प्रायः उपदेशात्मक होती है। इस प्रकार की संभावना अकस्मात् ही तथ्यों के अनुसंधान के क्रम में उत्पन्न हो जाती है। मस्तिष्क उन प्रवृत्तियों को ग्रहण करता है, जिनके एकत्रित विचार अनिश्चित परिणामों की ओर संकेत करते हैं और कलाकर कल्पना के सहारे उसके संभावित निष्कर्ष के आधार पर कलाकृति को आकार देता है। टामस एडिसन ने जब विजली के तारों से शून्य में प्रकाश उत्पन्न किया होगा तो निश्चय ही ऐसी वैचारिक प्रक्रिया से गुजरा होगा और अकस्मात् की उसकी यथार्थ कल्पना ने इन प्रकाश-ग्राहक बल्वों को गलियों में प्रयुक्त करने की प्रेरणा दी होगी। विद्युत्-प्रकाश के सामान्य नियमों के निर्धारण में उसका मस्तिष्क वर्षों उलझा रहा होगा और चिन्तन के सूत्रों के सहारे उसने इस सिद्धान्त को विकसित किया होगा। चित्रकार, कलकार अथवा वैज्ञानिक का प्रथम प्रयास अत्यन्त अस्पष्ट रेखा-चित्रों में उद्भासित होता है। उसके चिन्तन-कण उसके चारों ओर घूर्णित होते रहते हैं और मस्तिष्क में सामान्य योजना के चित्र स्पष्ट होते जाते हैं। उसके पश्चात् ही उसके विस्तृत विस्तार को रेखांकित करने का प्रयत्न करता है। बाहों को इस प्रकार उठाना क्या उसकी कलाकृति में गति उत्पन्न करेगा? इस प्रकार की भुजा-भंगिमा चित्र में स्वाभाविक तो होगी? इस स्थान पर छाया का गहरा होना आवश्यक है अथवा उसे धूमिल-प्रकाश से वेष्ठित करना अधिक श्रेयस्कर होगा? किस प्रकार की सतह इस प्रकाश के प्रतिच्छायित होने के लिये आवश्यक है और इस प्रकार के अनेकानेक प्रश्न उसके मस्तिष्क में उठेंगे, जिनका समाधान तर्कपूर्ण होना अनिवार्य है। इन प्रश्नों के सामाधान-क्षणों में असंख्य अधूरी-पूरी, निरर्थक रेखायें खींचेगा, जिस प्रकार प्रयोगशाला में वैज्ञानिक प्रयोग के क्रम में करता है और तभी कलाकार अथवा चित्रकार की कलाकृति सुचिंतित और सौष्ठवपूर्ण हो पाती है।

प्रत्येक सजग कलाकार के सम्मुख अपनी कलाकृति में व्यवहृत होने वाली वस्तुओं के सम्यक् उपयोग का प्रश्न अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होता है। पानी मिला रंग इस प्रकार प्रयुक्त न हो कि वह तैल का भ्रम उत्पन्न करे अथवा पीतल की अभिव्यक्ति इतनी गलत न हो कि काँसा प्रतीत होने लगे। ऐसा इसलिए संभव होता है कि जिन्होंने कला के प्रति सजगता से विचार नहीं किया कि वे उपर्युक्त वस्तुओं की बेमेल सम्बद्धता को महत्त्व देने लगते हैं। इसके सम्बन्ध में एक प्रकार की विनष्टकारी आश्चर्य-भावना व्याप्त हो जाती है, जब उन वस्तुओं का वास्तविक प्रमाण नहीं मिलता, ठीक जैसे धातु-टेबुल की स्पर्श-संवेदना। किसी ने काठ की ऊष्णता का चेतन अनुभव नहीं किया होगा, यद्यपि उसका अर्द्धचेतन मन इसका अनुभव कर लेता है। इस प्रकार का आश्चर्य चाहे वह स्पर्श या दृष्टि का हो, भ्रम उत्पन्न करने वाला होता है और कला के प्रभाव को— जो कलाकृति का महत्त्वपूर्ण श्रेय होता है—विनष्ट कर देता है।

ऐसा क्यों होता है ? इसलिए कि कला की रचना प्रक्रिया में सम्बद्ध संवेदना, परिपार्श्व, माध्यम एवं एक प्रकार की चेष्टा शिल्प-विधि के आवश्यक अंग हैं। प्रकाशेच्छा, मिमिलिषा, पुपूर्षा, कला की स्वभावगत प्रवृत्तियाँ हैं और उसकी मौलिक प्रेरणायें आनन्द वेदना, सत्य, आदर्श और सौन्दर्य एक तरह से सर्वमान्य हैं। अनुभूति का पूर्णान्द जब संवेग की तरंगों में विस्तारित होने लगता है तो काठ, पत्थर, रेख-रंग वर्ण— सभी एक विशेष विधान के संकेत से मूर्त हो उठते हैं। सौन्दर्य की मूक रागिनी चित्र बनकर गाती है। दूसरे धूल कठिन प्रस्तर रेखाओं की भाषा में मुखर हो उठते हैं और वर्णों की सीमा छन्द ध्वनि, अलंकार और रस-संवेग की भंगी में गतिशील होकर जाती है। इसी तरह वेदना अनुभूति को, सत्य अस्तित्व को, आदर्श दर्शन को, सौन्दर्य आकर्षण एवं आह्लाद को माध्यम देते हैं। माध्यम का यह विधान ही कला का शिल्प कहलाता है।

चित्रकला का इतिहास उस तथ्य का साक्षी है कि शिल्प आवेगों या भाव-रस से ऊपर नहीं उठा। राजस्थानी शैली, कांगड़ा शैली, मुगल शैली, या पहाड़ी शैली के चित्र का शिल्प एक ढंग या विधान का ही द्योतक है, भाव या रस से पृथक रेखांकित होने वाला तत्व नहीं। उत्कृष्ट शिल्प आत्मविभोरता का संवाहक होता है। जहाँ शिल्प अपने इस स्वाभाविक स्तर को छोड़ता है, वहाँ वह एक अर्थ हीन विन्यास का नियप्राण प्रयास बन कर रह जाता है। कर्तृत्व कल्पना, अनुभूति ही शिल्पत्व के आधार हैं। 'शिल्प' शब्द उत्पत्ति की दृष्टि से शिला से सम्बन्धित है— अनगढ़ बेडौल वस्तु कलाकार की कल्पना, अनुभूति एवं कर्तृत्व के सहारे कट-छट कर एक विशेष अर्थ भंगी की प्रतिमा बन जाती है। यह स्पष्ट करना व्यर्थ है कि शिल्प भावबोध को आकार देने का ही प्रयत्न है। चित्र, मूर्ति और वास्तुकलायें शिल्पगत आकार के कारण ही कृतियों को अपने में समेटने की क्षमता पाती हैं। काव्य और संगीत के शिल्पगत उपकरण वर्ग, शब्द, अप्रस्तुत, उक्ति, चित्रण, सुर, आलाप, मूर्च्छना आदि हैं। कवि और संगीतकार इन उपकरणों का उपयोग कविता अथवा संगीत को अधिक से अधिक मूर्त एवं प्रेषणीय बनाने के हेतु ही करता है। इन उपकरणों के प्रयोग में जब भी एकउनिष्ठता आयी है, ललित कलायें जीवन से दूर, मर्म से दूर, रसाभिव्यक्ति से दूर जाकर, चमत्कार-प्रदर्शन भर रह गयी हैं।

सारांश यह कि काव्य, चित्र, संगीत तथा अन्य शिल्पों का अपने अपने उपकरणों के आधार पर,

अपना अपना शिल्प होता है जिसका प्रयोजन रसानन्द की सृष्टि है। कांट-छांट कारीगरी के द्वारा कलाओं में अपेक्षित रस-दशा का बोध कराना ही शिल्प का कार्य-व्यापार है। अतः कह सकते हैं कि ध्वनि माधुर्य अभिप्राय, अर्थ, स्थिति, गति और लय को सहेजने-वाला, उन्हें निश्चत रूप देने वाला माध्यम-विधान ही शिल्प है।

[आधारः सौंदर्य-शास्त्र, भारतीय शिल्प शास्त्र, औक्सफोड डिक्सनरी]

एस्थेटिक्स ऐज साइन्स आफ एक्सप्रेसन)

## हर चीज में संगीत

एक जन्मजात गायक के लिये हर चीज में संगीत है। हर चीज—जिसमें कम्पन है, गति है, हिलडुल है, धड़कन है! गरमी के चहकते दिन, हवा में शोर मचाती रातें, चिनगारी की चटख, तारों की झुक-झुक, पंछियों का कलरव, कीड़ों की रुन-झुन, पेड़ों के मर्मर, प्यारी या थकानेवाली गुम-सुम अँगीठी के नजदीक की चुलबुलें किवाड़ की खट-खट या रात की निस्तब्धता में शिराओं में दौड़नेवाली रक्तधारा-हर चीज में गीत-ही-संगीत है। हाँ, उसे सुनने के लिए कान चाहिये।

—रोम्याँ रोलाँ





वार्षिक क्रीडोत्सव के अवसर पर स्टाफ रेस की तैयारी



'सरगम' परिषद के सांस्कृतिक कार्यक्रम का एक दृश्य।



'सरगम' परिषद के सांस्कृतिक कार्यक्रम में दर्शकों की एक झलक

# तुलसी की भक्ति भावना

प्रो० रामपदारथ सिंह
[ गणित-विभाग ]

तुलसी की भक्ति राम-भक्ति है। उनके आराध्य हैं मर्यादा पुरुषोत्तम राम। इन्होंने राम को साकार रुप में ग्रहण किया। उनका राम चरित मानस भक्ति काव्य है। उनकी भक्ति के अवलंब हैं राम। जिनके रुप और गुण की कथा-कहानी ही तुलसी का एकमात्र मन्तव्य है। भक्ति ही भगवान के निकट पहुँचाने का एकमात्र सोपान है। यही कारण है कि तुलसी ने ज्ञान की अपेक्षा भक्ति को महत्व दिया। राम की भक्ति में वह अपने जीवन का, अपनी साधना का उत्कर्ष समझते थे।

तुलसी दास मध्य युग के भक्त थे। इस युग के भक्तों का प्रधान उपजीव्य ग्रन्थ भागवत पुराण था, परन्तु अन्यान्य पुराणों को भी उन्होंने प्रमाण रूप से स्वीकार किया था। भागवत पुराण के अनुसार तुलसी के राम, स्वयं भगवान का रूप हैं। उन्होंने धर्म की हानि और राक्षसों की वृद्धि के कारण संसार-पीड़ा को दूर करने के लिए मनुज रूप में अवतार लिया है। तुलसी दास ब्रह्म के दो रूप मानते हैं—निर्गुण और सगुण। उनकी सम्मति में निर्गुण रुप की अपेक्षा सगुण रुप दुर्लभ है। वह कहते हैं :—

"निर्गुण रुप सुलभ अति, सगुण जान नहिं कोई"।

तुलसी दास ब्रह्म के सगुण और निर्गुण रुप में कोई भेद नहीं मानते। उनका कहना है कि जो भगवान निर्गुण हैं, वही भक्त के प्रेम वश सगुण रुप धारण करते हैं। भगवान के वास्तविक रूप को समझने के लिये उनके दोनों रुपों की उपासना आवश्यक है। इस प्रकार उन्होंने अपनी भक्ति में दोनों रूपों का महत्व दिखाया। सगुण उपासना को लोक धर्म के अनुकूल बताया है।

वह कहते हैं—

"अगुनहि, सगुनहिं नहिं कछु भेदा।
गावहिं मुनि, पुरान, बुध, वेदा॥
अगुन, अरुप, अलख, अज जोई।
भगत-प्रेम-वस सगुण सो होई॥"

× × ×

भगवान के इन दोनों रूपों की उपासना के दो मार्ग हैं—ज्ञान और भक्ति। तुलसी की सम्मति में ज्ञान मार्ग कृपाण की धारा है। उस पर से गिरते देर नहीं लगती। उसे यदि किसी प्रकार पार किया जा सके तो निश्चय ही कैवल्य पद प्राप्त किया जा सकता है, किन्तु भक्ति मार्ग का अनुसरण करने से वह कैवल्य पद बिना इच्छा के प्राप्त हो जाता है। यह भक्ति भगवान की कृपा से प्राप्त होती है। अब प्रश्न यह है कि भगवान की कृपा किस प्रकार प्राप्त की जाय? इसके लिये दो उपायों का विधान है—वैधी भक्ति और रागात्मक भक्ति। कर्त्तव्य-बुद्धि

से जो नियम स्थिर किये जाते हैं और उन नियमों के अनुसार जो उपासना की जाती है उसे वैधी भक्ति कहते हैं। इसके पाँच अंग होते हैं—१. उपासक, २. उपास्य, ३. पूजा द्रव्य, ४. पूजाविधि और ५. मंत्र-जप, मंद श्रद्धा वालों के लिये इस प्रकार की भक्ति अत्यन्त उपयुक्त होती है। दूसरे प्रकार की भक्ति है—रागात्मक। स्वाभाविक रूप से जब भगवान के प्रति श्रद्धा उत्पन्न होती है तब वही भक्ति रागात्मक भक्ति कहलाती है।

वधी भक्ति का चरम लक्ष्य रागात्मक भक्ति ही है। रागात्मक और वैधी भक्ति के साधक शरीर, मन, आत्मा, प्रकृति और समाजगत अनुशीलनों के द्वारा भगवान का भजन करते हैं पर भक्त के हृदय में रागात्मक वृत्ति का उदय क्रमानुसार—१. श्रद्धा, २. साधु-संग, ३. भजन-क्रिया, ४. अनर्थ निवृति, ५. निष्ठा, ६. रुचि, ७. आसक्ति, ८. भाव, ९. प्रेम द्वारा होता है। प्रेमोदय होने पर भक्तों में पाँच प्रकार के स्वभाव हो सकते हैं—१. शान्त, २. दास्य, ३. सख्य, ४. वात्सल्य और ५. मधुर। भक्ति की इस व्याख्यानुसार तुलसी दास की भक्ति रागात्मक है और दास्य स्वभाव से उन्होंने राम की भक्ति की है। उनका कहना है कि सेवक-सेव्य भावविना संसार तरना असंभव है।

"सेवक सेव्य भाव बिनु भव न तरिय उरगारि।"

उत्तर कांड में राम कहते हैं—

"पुनि पुनि सत्य कहउँ तोहिं पाहीं।
मोहि सेवक समप्रिय कोउ नाहीं।"

महात्मा तुलसीदास के इस दृष्टिकोण ने उनके राम-परक साहित्य को अत्यधिक प्रभावित किया है। दास्य भाव में ऐश्वर्य-बोध का होना अत्यन्त आवश्यक है। अतएव भक्त को भगवान के तीन रूपों पर अधिक जोर देना पड़ता है। भगवान के ये तीन रूप हैं— १. क्षमावान रूप, २. शरणागत-वत्सल रूप और ३. करुणायतन रूप। इन रूपों के द्वारा भगवान बड़े से बड़े पातकों को क्षमा कर देते हैं। उनकी शरण में जाने पर भक्त कृत-कृत्य हो जाता है और उसके सभी परिताप नष्ट हो जाते हैं। तुलसीदास ने भगवान को इन तीनों रूपों का बार-बार उल्लेख किया है।

राम भक्ति के लिए किसी प्रकार के कर्मकाण्ड की योजना अपेक्षित नहीं। भगवान केवल प्रीति चाहते हैं—

"बलि पूजा चाहत नहीं चाहै एकै प्रीति।"

इसके अतिरिक्त तुलसी ने भक्ति के साधन भी बतलाए हैं; वे हैं— १. भजन (नाम स्मरण), २. शरणागत भाव, ३. चरित्र श्रवण, मनन, कीर्त्तन (यशगान), ४. सत्संग, ५- संतस्वभाव प्राप्ति का प्रयत्न, ६. राम के स्वरूप का ध्यान, ७. राम से सम्बन्धित गंगा, चित्रकूट आदि तीर्थों का सेवन, ८. ब्राह्मण सेवा, ९. शिवभक्ति, १०. हनुमान भक्ति।

तुलसी की भक्ति भावना में 'विनय' भक्ति की सातों भूमिकायें, दीनता, मानमर्षता, भय दर्शाना, भर्त्सना, आश्वासन, मनोराज्य, विचारण आदि का समन्वय पाया जाता है। कहने का तात्पर्य यह है कि तुलसी की भक्ति-पद्धति, सांसारिक विषय-वासना से मुक्त कराती है और ईश्वर के निकट पहुँचाती है। वास्तव में तुलसी की भक्ति सर्व-सुलभ एवं सर्वाङ्ग पूर्ण है। इसलिए तो तुलसी की भक्ति की वेगमती धारा अनंत छोटी-मोटी विरल धाराओं के संयोग से इतनी सलिलवती हुई, जिसे पूरा राष्ट्रीय जातीय-जीवन प्लावित हुआ।

तुलसी की भक्ति भावना श्रुति-सम्मत भी है। भक्ति की जो परम्परागत भावना वेदों, उपनिषदों, पुराणों और अन्य धार्मिक ग्रन्थों द्वारा पूर्ण परिमार्जित प्रस्फुटित और संवर्द्धित होती आ रही थी। वही तुलसी की हृदय-भूमि का स्पर्श पाकर और अधिक स्पष्ट और प्रशस्त हो सकी।

इनकी भक्ति साधना में ज्ञान का अंश विशेषकर निगम-साहित्य से, ब्रह्माचार का अंश विशेषकर आगम-साहित्य से और भाव का अंश विशेषकर पुराण-साहित्य तथा अन्य धार्मिक ग्रन्थों से लिया गया है। इसलिए मानस के प्रारम्भ में ही इन्होंने "नाना पुराण निगमागम सम्मतं यत् रामयखे निगदितं क्वचिद-न्यतोऽपि।" की बातें कही हैं। इनकी श्रुति-सम्मत भक्ति-भावना की विशेषता में निम्नांकित बातें कही जा सकती हैं।—१. श्रुति अधिकांशतः आप्त वाक्य हैं। ऐसे त्यागियों, तपस्वियों और धर्मात्माओं की बातें ,हैं जिन्होंने सारा जीवन ही इन्हीं तत्वों की चिन्तना में बिताया है और जिनका उन्होंने न केवल ज्ञान ही पाया है बल्कि अनुभूति भी की है।

२. उनकी दूसरी विशेषता भी है। भारतीयों के लिए वही भक्ति-पथ मान्य होगा जिसका सम्बन्ध प्राचीन आर्य-संस्कृति और भाषा से है। तुलसी की श्रुति-सम्मत भावना ऐसे ही स्वरुप को सामने रखती है, क्योंकि आर्य-भावना आर्य संस्कृति और आर्य-भाषा का प्राचीनतम कोष ही "आगम-निगम पुराण" हैं। जो धर्म अपनी संस्कृति और आर्य भाषा से अलग होकर फूलता-फलता है वह अपने देशवासियों की नसों में आनन्द, उत्साह और प्रेरणा का संचार नहीं कर पाता। हमें देखने को मिलता है कि तुलसी की भक्ति-मणि से माया पर वश-संतप्त प्राणियों को मुक्ति का मार्ग मिला, मन प्रांगण का अंधकार मिट गया।

अंत में तुलसी दास जी ने भी विरति विवेक के स्वर्ण-सम्पुट में अगम-निगम पुराण सम्मत इसी भक्ति-भावना को सुरक्षित कर जनता के बीच उपस्थित कर दिया है।

"जाते वेगि द्रवह मैं भाई।
सो सम भगति भगत सुखदायी।"

यही इनकी भक्ति भावना की नैसर्गिक रूप-रेखा है।

इसी सिद्धान्त के अन्दर भक्ति के व्यापक, अति व्यापक और सर्व साधारण इन तीनों रूपों की मार्मिक अभिव्यक्ति हो जाती।

तुलसी की दृष्टि में सब समस्याओं का हल का सर्वोत्तम साधन है। भक्ति जिसे तर्क से दूर रह कर केवल विश्वास और आस्था के बलपर अपनाया जा सकता है। इसलिये तो मानस में तुलसी ने स्वयं भगवान द्वारा कथित भक्ति के साधनों में शबरी की नव भक्ति और लक्ष्मण के भक्ति-योग को अधिक प्रिय, उपयोगी और सुलभ बताया है। ये दोनों प्रकार के भक्ति के साधन क्रमशः भागवत और अध्यात्म रामायण से लिये गये हैं। भागवत से उदाहरण लीजिए—

"श्रवणं कीर्त्तनं विष्णोः स्मरणम् पाद सेवनम्
अर्चनम् वन्दनं दास्यं सख्यमात्म निवेदनम्"

\+ \+ \+

यह नवधा भक्ति तुलसीदास जी को अत्यन्त प्रिय थी।

भक्ति की रूप-रेखा उपस्थित करने के बाद तुलसी ने भक्तों के गुण विशेष की सूची भी उपस्थित की है।

यद्यपि भक्ति और भक्तों की विशेषताओं को तालिका वद्ध करना नितान्त असम्भव है। तथापि उनकी परख के लिए उनके प्रसिद्ध गुणों का संकलन करना अनुचित न होगा; क्योंकि "संग्रह त्याग न विनु पहिचाने।"

तुलसी ने अपनी भक्ति भावना को 'विरति-विवेक' से संयुक्त कर इसे सदा के लिए प्रांजल और विकार शून्य बना दिया है। परन्तु इतना आवश्यक है कि तुलसी की भक्ति भावना में विरति विवेक, वैष्णव सम्प्रदायों के संशोधन के लिए और श्रुति सम्मत अन्य सम्प्रदाओं के परिमार्जन के लिए ही प्रयुक्त हुए हैं।

सूफियों की काव्य शैली को तो इन्होंने अपनाया ही है। 'हरि-भक्ति' पद के द्वारा इन्होंने कृष्ण भक्ति भावना को भी अपनी भक्ति-पद्धति की सीमा में समेट लिया है। इस प्रकार इनके भक्ति-प्रवाह में इस समय के सभी प्रचलित भक्ति स्रोतों का दिग्-दर्शन हो जाता है। तुलसी के श्रुति-सम्मत हरि भक्ति पथ संयुक्त 'विरति विवेक' का यही रहस्य है और यही इनकी भक्ति की परिपुष्ट परिभाषा भी है।

विनय पत्रिका और मानस प्रधानतः इनकी भक्ति भावना और कला मर्मज्ञता का अद्भुत मिसाल है। ये ग्रन्थ-रत्न भक्तों और सहृदयों के कंठ के पुष्पहार हैं, जिनमें भक्ति-भावना का सौरभ है।

भक्ति का मूल तत्व है महत्त्व की अनुभूति। परन्तु उसके साथ ही दैन्य अर्थात् अपने लघुत्व की अनुभूति का उदय भी आवश्यक है। भक्तों को जैसा आनन्द अपने प्रभु का महत्व वर्णन करने में मिलता है, वैसा वह अपनी लघुता एवं तुच्छता का भी वर्णन करने में भी पाता है। भक्त की इस अनुभूति को गोस्वामी जी ने अनुपम ढंग से वर्णन किया है—

"राम सों बड़ो है कौन, मोसों कौन, छोटो"
राम सों खरो है कौन, मोसों कौन खोटो?"

"ऐसी उच्च मनोभूमि की प्राप्ति, जिसमें अपने दोषों को झुक-झुक कर देखने की ही नहीं, उठा-उठा कर दिखाने की भी प्रवृत्ति होती है।" अन्यत्र दुर्लभ है।

तुलसी की यह भक्ति लोक-बाह्य नहीं है, वह लोक-सम्मत और लोकानुसारिणी है। उसमें जीवन निर्माण के लिए समुन्नत एवं उच्च आदर्श है। उसके अनुसार चलकर भक्त अपने आचरण को पुनीत बनाता है। संतोष, परहित-चिन्तन, अनुद्वेगकर सत्य, मधुर संलाप, सुख-दुःख में समत्व-बुद्धि, राग-द्वेष हीनता, मान-हीनता आदि ऐसे नैतिक गुण हैं, जिन्हें तुलसी जीवन के लिए उपादेय मानते हैं। यह तुलसी की भक्ति की अपनी विशेषता है।

अन्ततोगत्वा यह निर्विवाद है कि महाकवि तुलसी दास जी की अतीव लोक प्रियता का प्रथम और प्रमुख आधार तो इनकी सर्वांगपूर्ण भक्ति भावना ही है।

# रूप एक—परछाइयाँ दो

प्रो० वीरेन्द्रनाथ द्विवेदी एम० ए०

[ हिन्दी-विभाग ]

मैं धरा की गोद में पैदा हुआ कमजोर मानव हूँ
कि जिसमें है न कुछ हसरत भरी मुस्कान,
पलता है न इठलाता हुआ अरमान
दिखलाई न पड़ता है घिरा जो बादलों की ओट
मेरा मन्द भाग्याकाश।
मदिर अँगड़ाइयों का मदभरा बेहोश चितवन,
खामोश मेरी चेतना का स्नेह सिंचित स्वर—
आता है न मुरझाती हुई इस जिन्दगी का
स्वर गले के पार।
देखे कौन इसकी ओर ले तरलित सुधा की ज्योति ?
जग-मग हो उठे उर-अंध सुस्मित स्वर्ण किरणों से !
यहाँ तो स्वार्थ-कर्दम खाइयों में जा रहे नित पग—
निकाले कौन इनको प्रेम की समरस धरा पर ?
तिरस्कृत हूँ, उपेक्षित और हूँ निरपेक्ष
कैसे मानलूँ इस जिन्दगी को जिन्दगी ?
मैं जिन्दगी की वाटिका का एक सूखा फूल,
जिसकी धड़कनें निस्पंद सौरभ-हीन
सजीला रंग अब बदरंग होकर सिसकियाँ भरता—
जिसमें झाँकती है आज भी मेरी जवानी मूक तड़पन में।
पवन का वेग ऐंठे जा रहा व्यक्तित्व जिसका
और पहुँचा भी न जो भगवान के शिर तक
भला इठलाय वह कैसे ?
न हमदर्दी, न सस्नेही नजर पड़ती किसीकी
विरस, एकान्त, नीरस जिन्दगी
नित छटपटाती, आह भरती है।
कैसे मान लूँ इस जिन्दगी को जिन्दगी ?



# सीता की अवतरण भूमि—सीतामढ़ी

प्रो० सत्यनारायण प्रसाद
एम. ए. (द्वय), साहित्यरत्न

भगवान राम के धाम अयोध्या को कौन नहीं जानता ? परन्तु इसके विपरीत महाशक्ति सीता की प्राकट्य-स्थली वर्तमान सीतामढ़ी को बहुत कम ही जानते हैं। यहाँ तक पहुँचने के लिए आवागमन के मार्ग भी सुगम नहीं हैं और न राज्य सरकार ने अपने पर्यटन नक्शे में इसे स्थान ही दिया है। 'सीतामढ़ी में सीता-मैया के जन्मभूमि होने के गौरव के योग्य कोई स्मारक नहीं देखकर दुख होता है। (बेनीपुरी) सीतामढ़ी के जीर्णोद्धार के लिए जो भी योजनाएँ बनी हैं, वे अभीतक उचित नेतृत्व एवं आवश्यक अर्थ के अभाव में कार्यान्वित न हो सकी हैं। वैशाली के उद्धारक प्रसिद्ध साहित्यकार श्री जगदीशचन्द्र माथुर के तिरहुत प्रमण्डल के आयुक्त बनकर आने से इस ओर कुछ आशा बँधी थी लेकिन उनका कार्यकाल अल्प होने से कुछ प्रगति न हो सकी। श्री लक्ष्मण किला, अयोध्या के महंत स्वामी श्री सीताराम शरण जी महाराज के संयोजकत्व में १९६४ में जानकी जयन्ती के शुभ अवसर पर अखिल भारतीय दार्शनिक सम्मेलन के दूसरे महाधिवेशन ने पुनः इन प्रश्नों की ओर लोगों का ध्यान आकृष्ट किया। आज जब हमारी राष्ट्रीय सरकार ऐतिहासिक, धार्मिक एवं सांस्कृतिक स्थानों के पुनरुद्धार की ओर ध्यान दे रही है, खेद है कि सीता की प्राकट्य-स्थली अभी भी उपेक्षित ही है। इस महत्वपूर्ण स्थान के विकास की ओर शीघ्र ध्यान देना अपेक्षित है।

ऋग्वेद, वृहद् विष्णु-पुराण तथा अन्य प्राचीन ग्रन्थों में सीतामढ़ी धाम की महिमा सभी तीर्थों में श्रेष्ठ मानी गयी है। मिथिला की परम पावन पुण्यस्थलियों में इसका एक गौरव पूर्ण स्थान है। राजर्षि जनक की यज्ञस्थली होने एवं महा शक्ति सीता के प्रकट करने का सौभाग्य इसी भूमि को प्राप्त है। पुराणों में इन राज्य का विस्तार पूर्व में कौशिकी (कोशी), दक्षिण में गंगा; पश्चिम में शालग्रामी (नारायणी) और उत्तर में देवतुल्य हिमालय तक वर्णित है। मिथिला की प्रसिद्धि केवल वेद विद्या, प्रकृति कोमलता, अनुपम उर्वरता और राजा निमि से संवद्ध होने के कारण ही नहीं बल्कि इसके लोकोत्तर शौर्य-वीर्य से भी है। महाशक्ति का अवतरण ऐसे ही शक्तिशाली क्षेत्रों में होता है। उस युग के भारत के सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति राजर्षि जनक की प्रतिष्ठा इतनी बढ़ी-चढ़ी थी कि भगवान कृष्ण ने भी गीता में उन्हें निष्काम कर्म के आदर्श स्वरूप उपस्थित किया है। इस मिथिला ने ही विश्व के सम्मुख आदर्श नारी सीता को उपस्थित किया जो अपनी गुण-गरिमा के कारण रमणियों में अग्रगण्य हो आज समग्र भारत में जगज्जननी के

रूप में पूजित हो रही है। इसी राज्य में वर्त्तमान मुजफ्फरपुर जिले के दूर स्थित अनुमण्डल सीतामढ़ी को इस आदर्श नारी की जन्म भूमि होने का गौरव प्राप्त है। सीता की जन्म-भूमि होने के कारण ही यह नगर सीतामढ़ी के नाम से विख्यात हुआ जो सीतामारी, सीतामरिही, सीतामरही आदि अनेक अशुद्ध स्थितियों से गुजरता हुआ कालान्तर में सीतामढ़ी हो गया। दार्शनिक सम्मेलन के अवसर पर विद्वानों एवं सन्तो ने एकमत से पुनः सरकार से अनुरोध किया कि इसका नाम सीतामही कर दिया जाय। पुराणों एवं प्राच्य इतिहासों में इसकी ख्याति सुलक्षणा-पुरी या सुलक्षणी ग्राम के नाम से है, जिसकी स्थिति शुभ्र सलिला लक्ष्मणा ( वर्त्तमान लखनदेई ) नदी के तट पर बताई जाती है।

यह प्राचीन पुरी महाराज मिथिलेश की राजधानी जनकपुर (जो आजकल नेपाल में है) के पश्चिमी गोपुर (फाटक) पर अवस्थित थी ! जनकपुर यहाँ से कोई बारह-तेरह कोश ईशान कोण में अपने पुरातन चिह्नों को लेकर अभी भी दर्शनीय है ! जनकपुर से बारह मील पर 'धुनुखा' है जहाँ धनुर्यज्ञ हुआ था और कुछ ही दूर पर इतिहास प्रसिद्ध गिरिजा स्थान है जहाँ जनक किशोरी ने जननी सुनयना की आज्ञा से गिरिजा पूजन किया था। महाराज जनक के दुर्ग से पश्चिम बारह कोश की दूरी पर लक्ष्मणा नदी के तट पर यज्ञ भूमि थी। सीतमढ़ी के सीमावर्ती अनेक ग्रामों के नाम करण से यह स्पष्ट है कि राजर्षि जनक की यज्ञस्थली यहीं थी। उदाहरणार्थ—अथरी-अथर्व-वेद के ज्ञाता ब्राह्मणों की निवास भूमि, रीगा—ऋग्वेद की ऋचाओं के गायक ब्राह्मणों की निवास भूमि, सामपुर—सामवेद के गायकों की भूमि, जजुआर यजुर्वेद के ज्ञाताओं की भूमि, मानिक चौक— चारो वेदों के ज्ञाताओं ( विद्यावाचस्पति पंडित श्री मधुसूदन झा) की पवित्र भूमि, सुतिहारा ( श्रुतिधारा ) वेद ज्ञान की धारा सी बहाने वाले विद्वान् श्रेणियों की भूमि, बाजपट्टी— बाज पद्धिति के ज्ञाताओं की भूमि, राजोपट्टी— राजसूय पद्धति के ज्ञाताओं की भूमि, देकुली (देवकुली)— देवताओं की दिव्य शक्ति से भरी भूमि, बभनगामा— ब्राह्मणों को उपहार में प्राप्त ग्राम, चक—चक्र ऋषि का आश्रम, कमतौल— महर्षि कपिल का निवास-स्थान, खरका— खड्ग ऋषि का स्थान, पुनौरा— महर्षि पुण्डरीक का आश्रम और भवदेपुर (भव्य देव पुर)— भव्य देवों की भूमि। प्राचीन काल में इस पुण्य-भूमि के चारो तरफ ऋषि-मुनियों के अनेक आश्रम थे। न्याय दर्शन के प्रणेता गौतम ऋषि का आश्रम कमतौल स्टेशन के पास 'अहियारी' (अहल्या स्थान) ग्राम में था। शुक्ल यजुर्वेद के द्रष्टा ऋषि याज्ञवल्क्य भी पास ही रहते थे। आदि कवि महर्षि वाल्मीकि का आश्रम भी यहाँ से १६७ किलो-मीटर पर भारत नेपाल सीमा पर स्थित बगहा थाना के अन्तर्गत है जहाँ सीता निर्वासित होने के बाद रहती थी और जहाँ कवि ने रामायण की रचना की।

कतिपय पुराणों एवं रामायण में सीतावतरण का कारण दुर्दान्त रावण का अत्याचार कहा गया है। निरपराध तपोधन ऋषियों से कर के रूप में लिए गये रक्त से जिसे अपने विनाश के भय से रावण ने सुदूर हिमालय की उपत्यका के पास पावन प्रदेश मिथिला में गाड़ा था—लोकमाता प्रकट हुईं। वही आगे चलकर अत्याचारी रावण के विनाश का प्रमुख कारण सिद्ध हुई। रावण का राज्य दक्षिण भारत से लेकर मगध तक विस्तृत था। दक्षिण भारत में पंचवटी ( नासिक ) और उत्तर भारत में व्याघ्रसर ( बक्सर )

उसके प्रख्यात उपनिवेश थे। महाबली राक्षस खर-दूषण, त्रिशिरा, ताड़का, मारीच और सुबाहु इन्हीं प्रदेशों के प्रचंड शासक थे। जिनकी रोचक गाथा रामायण में विस्तार से वर्णित है। सर्वत्र लूट-मार, परस्त्री हरण, और धर्म-विध्वंश करना ही इन मायावी राक्षसों के दैनिक कर्म थे। फिर रावण (रुलानेवाला) के अत्याचारों का अनुमान सहज में लगाया जा सकता है।

राज्य में एक बार भीषण अकाल पड़ा। दुर्भिक्ष और दानवों के कुकृत्यों से वसुन्धरा द्रवित हो गई। सर्वत्र त्राहि-त्राहि मची हुई थी। निरीह प्राणियों और निर्दोष संतों के रक्त से घड़े भर रहे थे। बारह वर्ष के दीर्घकालीन अवर्षण के कारण भूमि वंजर हो गई थी। तभी विद्वद्मंडली के सत्परामर्श से यज्ञारम्भ हुआ और महाराज जनक ने लोक कष्ट निवारणार्थ लक्ष्मणानदी के तटपर पुण्यारण्य वर्त्तमान पुनौरा के पास में स्वंय स्वर्ण का हल ग्रहण कर भूमि शोधन का मंगल अभियान शुरू किया। हल के अग्रभाग सिरा (या सिराउर) से भग्न घड़े से वैशाख शुक्ल नवमी को सर्वश्रेय-स्करीसीता प्रकट हुईं। सीतामढ़ी से डेढ़मील उत्तर हलेश्वर-स्थान (वर्तमान वौरियागीर मिशानी) है जहाँ से विदेह राज ने हलकर्षण प्रारंभ किया था। यहाँ एक शिव मन्दिर है और वसंत पंचमी को मेला लगता है। सीता की अवतरण-भूमि के संबंध में कुछ विवाद है। कुछ लोग पुनौरा के कुण्ड को ही जानकी क्षेत्र मानते हैं। परन्तु इसकी किसी प्रकार पुष्टि नहीं होती। प्राचीन सिद्ध-संतों तथा आचार्यों के कथनानुसार वर्तमान सीतामढ़ी के जानकी मन्दिर से सटे दक्षिण भाग में स्थित श्री ऊर्विजा कुण्ड से ही उनकी उत्पत्ति प्रमाणित होती है। प्रमाणों से निर्विवाद है कि सीता की जन्मभूमि सीतामढ़ी ही है। कहते हैं, सीता के प्रकट होते ही काफी वर्षा हुई और पृथ्वी अन्न-जल से परिपूर्ण हो गई। रावण के पाप का भरा घड़ा सदा के लिए चूर-चूर हो गया। पुनः पृथ्वी सुजलां-सुफलां शस्यश्यामला बन गई। संभव है, ऐसे ही दिव्य गुण विशिष्ट सुलक्षणा सीता के प्रादुर्भाव के कारण ही सीतामढ़ी का नाम सुलक्षणापुरी रखा गया हो और उसी समय से जनक का नाम 'सीरध्वज' (जिसकी ध्वजा में सीर अर्थात् हल का चिन्ह हो) पड़ गया हो।

अन्य भारतीय भाषाओं एवं विदेशों में प्रचलित रामकथाओं में सीता की उत्पत्ति के संबंध में भिन्न-भिन्न धारणाएँ हैं। आधुनिक साहित्य-कारों ने मिट्टी से बच्ची पैदा होने की बात पर शंका प्रकट कर अन्य व्याख्याएँ प्रस्तुत की हैं। डा० रामस्वार्थ चौधरी 'अभिनव' ने अपने नाटक 'धरती की बेटी' में बताया है कि वैशाख शुक्ल नवमी को अश्लेषा नक्षत्र में राजा सीरध्वज की एक रानी को एक कन्या हुई थी। अशुभ लग्न-नक्षत्र में कन्या जन्म के कारण अनिष्ट की आशंका से उसे बहिष्कृत कर दिया गया। अमंगल के भय से राजा को इसकी सूचना भी नहीं दी गई। एक दम्पति ने उसे पाया लेकिन दुर्भिक्ष पीड़ित होने के कारण पुनः भूमि पर ही छोड़ दिया। राजा जनक ने हल चलाते हुए उसी बच्ची को पाया। प्रसिद्ध साहित्याकार श्री रामवृक्ष 'बेनीपुरी' ने अपने स्वोक्तिरूपक 'सीता की माँ' में एक कंगालिन को किसी अज्ञात देवता के वरदान-स्वरुप कन्या-प्राप्ति का उल्लेख किया है। परन्तु दुर्भिक्ष के कारण उसकी छाती का क्षीर-स्रोत सूख गया था। फिर भी वह मातृत्व से

बावली हो उसे बचाये रखने के लिए दोने में लिपट घास-फूस से ढँक धरतीपर छोड़ बबूल के पेड़ के काँटे से शरीर से रक्त बहा रही थी कि राजा जनक के हलका फाल उधर ही पहुँच गया और राजाने उसे अपना लिया।

सीतामढ़ी की भूमि अपूर्व उर्वरता और शस्य-सम्पत्तियों के कारण विख्यात है। इस प्रसंग में प्रसिद्ध है कि सीता विवाहित होकर जनकपुर से विदा होते हुए इस विचार से आंचल (खोंइछा) से कुल दूब-धान बिखेरती गयी कि कहीं मेरी मातृभूमि धान्यशून्य न हो जाय। फलतः जहाँ-जहाँ ये धान गिरे, वहाँ बिना परिश्रम के अपेक्षाकृत अधिक धान की उपज होती है। यहाँ के कृषकों में ऐसा विश्वास तो है ही, और बेटियों के विदाई काल में उनके आँचल में केवल धान और दूर्वादल देने की प्राचीन प्रथा उनके प्रकृतिजात धान्य-प्रेम का सर्वोत्कृष्ट प्रमाण है। यहाँ की उर्वरता यहाँ के कई ग्रामों के नाम से सिद्ध होती है— जैसे, अन्हारी (अन्न धारी), अन्डहरा (अन्नधरा) आदि। पार्श्ववर्ती स्थानों में पंथपाकड़ (पंथपर्कटी) है जहाँ जनश्रुति के अनुसार जनकपुर से विदा होकर महारानी जानकी की पालकी इसी विशाल पाकड़ के पेड़ के नीचे रखी गयी थी और बारात ने यहीं विश्राम किया था।

सीतामढ़ी के श्री जानकी मन्दिर में प्रतिष्ठित श्री सीताराम, लक्ष्मण, हनुमान-शिव पार्वती, गणेश आदि देवताओं की मूर्तियाँ आज से कोई दो सौ वर्ष पूर्व मन्दिर से सटे श्री ऊर्विजाकुंड से उद्धृत हुई कही जाती हैं। श्री सीताराम की मूर्तियाँ काले पत्थर की बनी अत्यन्य सुन्दर हैं। सीता की कृष्ण मूर्ति यहीं देखने में आती है। कहा जाता है कि पहले यह स्थान बन्यप्राय था। भगवान की प्रेरणा से सर्वप्रथम महात्मा हीराराम दास जी नाम के किसी सिद्ध संत ने ध्यान-योग से इन मूर्त्तियों का कुंड से उद्धार कर उनकी प्रतिष्ठाकी। तभी से यह नगर धीरे-धीरे बस चला। महात्मा हीराराम दास जी की पीढ़ियों में कई महंत हुए, जिनके समाधि-मन्दिर श्री जानकी मंदिर के पास ही निर्मित हैं।

सीतामढ़ी को सिद्ध पीठ मानकर अनेक सिद्ध संत महात्मा यहाँ निवास करते आये हैं। यहाँ के परम सिद्ध बाबा अयोध्या के सिद्ध संत श्री स्वामी युगलानन्द शरण जी की प्रबल प्रेरणा से पधारे थे। उन्होंने श्री जानकी मन्दिर में माता की सेवाकर कई बार श्री ऊर्विजाकुंड में रात्रिस्नान के समय श्री सीता का उनकी असंख्यशक्ति सखियों के साथ प्रत्यक्ष दर्शन किया था। उनका अटूट विश्वास था कि भगवन्नाम के जापकों को उनकी दिव्य झांकी अवश्य मिला करती है। लखनदेई के तट पर स्थित बड़ी कुटी में प्रतिष्ठित श्री १०८ सिद्ध बाबा की आशीर्वाद की मुद्रा में निर्मित मूर्त्ति अत्यन्त भव्य है।

इस पुण्यभूमि के महिमा-गायकों में परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री स्वामी सियालाल शरण जी महाराज के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं। बीसवीं शताब्दी में सखी सम्प्रदाय की तत्सुखी शाखा के ये बहुत प्रभावशाली संत रहे हैं। ये 'प्रेमलता' उपनाम साधन-भजन और काव्य-रचना करते थे। इनके लिखे ३३ ग्रन्थ हैं जो अधिकांश अप्रकाशित हैं। इनकी रचनाओं में कुछ तो सिद्धांत-व्यापक ग्रन्थ हैं, कुछ उपदेश परक हैं और कुछ में राम-जानकी के विहार और अष्टयाम लीला के पद हैं। सिद्धबाबा के आदेशानुसार यहाँ रहकर आपकी तपः साधना ही, नहीं, साहित्य-साधना भी सफल हुई थी। आपका

साकेतवास १९४१ में हुआ। लखनदेई के पुनीत तट पर 'सद्गुरु निवास' (पीली कुटिया) आपके गौरव के सुन्दर स्मारक के रूप में आज भी विद्यमान है।

सीतामढ़ी में बराबर धार्मिक उत्सव एवं कीर्त्तन आदि होते ही रहते हैं। यहाँ प्रतिवर्ष चैत्र शुक्ल नवमी को राम जन्मोत्सव के अवसर पर 'रामनवमी' और मार्गशीर्ष शुक्ल पंचमी को सीताराम विवाहोत्सव के अवसर पर 'विवाहपंचमी' को मवेशियों का विशाल मेला लगता है। वैशाख शुक्ल नवमी को जानकी जी का आविर्भावोत्सव मनाया जाता है जिसे जानकी-नवमी कहते हैं। सीतामढ़ी धाम में आयोजित इन धार्मिकोत्सव में भाग लेने अनेक श्रद्धालु लोग पहुँचते हैं।

सीतामढ़ी के पास और भी अनेक दर्शनीय स्थल हैं जिनकी फिर कभी चर्चा होगी।

---

*मृत्यु के द्वारा जीवन का जो विधान है, इसे स्वीकार करना होगा, तभी हम अमर जीवन के पथ का अनुसंधान कर सकते हैं। हमें अपनी आँखें खोलकर—अर्जुन की अपेक्षा कम व्यथित दृष्टि से ईश्वर के काल रूप का दर्शन करना होगा और इस विश्व-संहार को अस्वीकार करने, इससे घृणा करने या इससे भय खाकर भागने की वृत्ति को छोड़ देना होगा।*

—श्री अरविन्द

# मिथिलेश

प्रो० लक्ष्मण उपाध्याय, शास्त्री,
एम० ए० (द्वय), आचार्य (द्वय), रिसर्च स्कॉलर
[ अध्यक्ष, संस्कृत विभाग ]

अथ से इति तक कर्मठता का
प्रेरक है जिसका उपदेश।
जाने के भी बाद जगत से
जीवित है मेरा मिथिलेश॥

कर्मठ देख जनक को शिव ने
दिया दिव्य शर धनुष पुनीत।
प्रजा-भक्त, नृप-गृह में आई
मोद सहित मैथिली विनीत॥

अनासक्त रस-भोगी राजा
जनक जनक सा सहकर ताप।
कर्मठता की कर्म-कला की
छोड़ गए जग में दृढ़ छाप॥

जामाता मिल गए जनक को
कर्म-वीर, वर लक्ष्मण राम।
हुआ प्रचारित पूज्य पुरुष में
प्रण-पीयूष, कर्म निष्काम॥

प्रणति समर्पित कर्मठ नृप को
कर्मचारि-गण तेरे धन्य।
मानवता का प्रबल प्रचारक
हुआ न तुम सा राजा अन्य॥

[ अप्रकाशित खण्ड काव्य 'मिथिलेश' का एक अंश ]

# ये विचित्र पेड़

श्री रमा शंकर प्रसाद सिन्हा, बी० एस० सी०
( वनस्पति शास्त्र विभाग )

विचित्रताओं ने पेड़ों को भी नहीं छोड़ा है और इस पृथ्वी पर ऐसे-ऐसे विचित्र पेड़ पाये जाते हैं कि उनका वर्णन पढ़कर हम एकाएक विश्वास नहीं कर सकते। ऐसे पेड़ों की संख्या बहुत ही कम पाई जाती है और वह पृथ्वी के सभी भागों में मिलते हैं। प्रस्तुत लेख में कुछ ऐसे ही विचित्र पेड़ों पर प्रकाश डाला जा रहा है।

## मानवरूपी पेड़

मिशिगन प्रदेश अमेरिका के निवासी हालों नामक एक व्यक्ति के बागीचे में एक विचित्र तरह के पेड़ का ठूँठ खड़ा है, जिसे देखकर मानव की आकृति का बोध होता है। मनुष्य की तरह इस पेड़ के भी हाथ-पैर और सिर हैं, यहाँ तक कि उसके सिर पर और एक टोपी और दाहिने हाथ में एक छड़ी है। प्रकृति द्वारा पोषित इस पेड़ ने अपने आप ही इन्सान जैसा रूप ग्रहण कर लिया है।

## पाँच सौ साल पुराना बौना पेड़

देवदार और फर जैसे बड़े पेड़ों को अत्यन्त छोटे रूप में उगाने की कला में जपानी संसार में मशहूर हैं। वहाँ के बागीचों में छोटे-मोटे गमले में इन जातियों के ऐसे पेड़ देखे जा सकते हैं जो सैकड़ों वर्ष पुराने होने पर भी २-३ फुट से ज्यादा बढ़ नहीं पाए। जापान के राजकीय उद्यान में एक विशेष प्रकार के बेर का पेड़ लगा है, जो पाँच सौ वर्ष पुराना होने पर भी सिर्फ ३ फीट ऊँचा है।

## दिशा-सूचक पेड़

आस्ट्रेलिया में पाए जाने वाले एक विशेष प्रकार के पेड़ की पत्तियाँ हमेशा उत्तर और दक्षिण की ओर रहती हैं। इन पत्तियों की पीठ के एक ओर पूर्व और दूसरी ओर पश्चिम दिशा रहती है। अँधेरी रात में भी पत्तियों को हाथ से छूकर देखने से अनायास ही दिशाओं का ज्ञान हो जाता है।

## दूध देने वाला पेड़

दक्षिण अमेरिका के घने जंगलों में एक विशेष तरह का पेड़ पाया जाता है जिसके तने में छोटा-सा छेद कर देने से दूध की तरह सफेद तरल पदार्थ निकलने लगता है। पीने में यह तरल-पदार्थ दूध की तरह मीठा और पौष्टिक होता है। इसलिए वहाँ के जंगल-निवासी इसे बड़े चाव से पीते हैं। सुबह उठकर ये लोग अपने-अपने लोटे आदि लेकर वृक्ष के पास पहुँच जाते हैं और तने में छोटा-सा सुराख करके लोटे आदि को तरल पदार्थ से भर लेते हैं।

## पानी बरसाने वाला पेड़

ब्राजील देश के कई भागों में ऐसे वृक्ष पाये जाते हैं, जिनकी पत्तियों से रात होते ही पानी चूने

लगता है। कभी-कभी तो पानी इतना निकलता है कि उनके नीचे नाले बहने लगते है। गर्मी के मौसम में जब चारों ओर के नदी-तालाब और कुयें सूख जाते हैं तो ये वृक्ष मजे में पानी बरसाया करते हैं। लोगों का अनुमान है कि एक वृक्ष से प्रति दिन कम से कम एक गैलन पानी बरसता है। फैरो द्वीप में भी इस प्रकार के वृक्ष पाये जाते हैं।

## आग उगलने वाला पेड़

जापान के घने जंगलों में एक बहुत ही विचित्र प्रकार का वृक्ष पाया जाता है जो सूर्यास्त होते ही अपनी चोटी से धुँआ छोड़ने लगता है। इससे ऐसा मालूम पड़ता है जैसे वृक्ष के ऊपरी भाग में आग लग गई हो, या कोई ज्वालामुखी आग उगल रहा हो। पेड़ के आस-पास धुयें के बादल छाये रहते हैं।

## सबसे ऊँचा पेड़

अमेरिका के कैलीफोर्निया प्रदेश में बड़े-बड़े डगलस फर नामक वृक्ष पाए जाते हैं, जिनकी ऊँचाई ३०० से लेकर ५०० फुट तक होती है। इसकी चोटी तक पहुँचने के लिए कम से कम २० मंजिल ऊँचे मकान् की छत तक चढ़ना होगा। एक डगलस फर के तने की व्यास ५० फुट से ज्यादा होता है। इस के अन्दर से रास्ता बना दिया गया है जिस होकर मोटरें गुजरती हैं। सुना जाता है कि एक-एक पेड़ की उम्र ४-५ हजार वर्ष होती है।

## कीड़े-मकोड़े भक्षी पेड़

लंका, आस्ट्रेलिया, अफ्रीका तथा भारत के बंगाल और आसाम के दलदली भागों में कुछ खाश जाति की झाड़ियाँ प्रायः ४ फीट ऊँची होती हैं और इनके अग्र भाग में घड़े की तरह एक बड़ी-सी रचना लटकती रहती है। इसलिए इस वृक्ष को "घट पर्णी" कहते हैं। अंग्रेजी में इसे Pitcher Plant कहते हैं। यह ट्रेप अन्दर से खोखला रहता है तथा इसके भीतर छोटे-छोटे काँटे निकले रहते हैं। इसके ऊपर ढक्कन लगा रहता है। ढक्कन पर कुछ मीठा तरल पदार्थ लगा रहता है, जिसे खाने के लालच में कीड़े-मकोड़े आकर इस पदार्थ में फँसकर प्राण गँवा देते हैं। इन छोटे जानवरों के बैठने से ढक्कन खुल जाता है और वे फिसलकर ट्रेप के भीतर पहुँच जाते हैं जिसे ये पौधे खा जाते हैं।

## मनुष्य भक्षी पेड़

अफ्रीका के घने और विशाल जंगलो में कहीं-कहीं मानव भक्षी पेड़ मिलते हैं जो मनुष्यों और जंगली प्रणियों को अपना शिकार बनाते हैं। कहा जाता है कि एक मानव भक्षी पेड़ की उँचाई ३० फुट तक होती है। इस विशाल और भयानक लगनेवाले वृक्ष की अनेक शाखाओं के अगले हिस्सों में थाली के आकार के बड़े-बड़े फूल लगे रहते हैं। ये शाखायें १-२ फुट लम्बे काँटों से युक्त रहती हैं।

जब भी कोई जानवर या इन्सान असावधान होकर इस पेड़ के पास से निकलता है। तब पेड़ की काँटेदार शाखायें अपने शिकार को चारों ओर से घेर लेती हैं। काँटे शरीर में घुसकर रक्त चूस लेते हैं और बाहर निकल आते हैं। तब पेड़ की शाखायें निर्जीव शरीर को छोड़ देती हैं। इस तरह पेड़ के नीचे कंकालों का ढेर लग जाता है।

## क्रोधी पेड़

उत्तरी अमेरिका के पश्चिमी भाग में सेरा-नेवाडा नामक पर्वतमाला है। उसमें एक ऐसा वृक्ष पाया गया है जो हवा चलते ही बहुत ही कंपित होता है। उसके पत्तों में ऐसी विकट खड़-खड़ाहट शुरु होती है, मानो वे बहुत ही चिढ़ गए हों और अपने चारों ओर के वायुमंडल को गरज-गरज कर भय भीत कर रहे हों।

## डंक मारने वाला पेड़

यह खास कर पूर्वी भारत में पाया जाता है। इसे विच्छू घास के नाम से पुकारते हैं। इस घास के तने और शाखाओं और पत्तियों पर काँटे जैसे बाल ( Stinging hairs ) पाये जाते हैं। पत्तियों पर पाये जाने वाले घास कोमल और पतले होते हैं। इन्ही बालों से यह पौधा डंक मारता है। जब कोई प्राणी उसके नजदीक जाता है तो वह डंक मारता है। जिसके फलस्वरूप विष उस प्राणी के अन्दर चला जाता है और जलन पैदा शुरू कर देता है। कभी-कभी तो ज्वर भी हो जाता है।

लेकिन आपको यह जानकर आश्चर्य होगा कि इस विच्छू घास के बगल में ही एक ऐसा पौधा पाया जाता है जिसकी पत्तियों के रस को तुरंत त्वचा पर लगा देने से जलन तथा दर्द कुछ ही देर में समाप्त हो जाता है। इस पौधे को जंगली पालक कहते हैं।

## लजाने वाला पेड़

यह पेड़ खासकर जंगलों में पाया जाता है लेकिन कोई मनुष्य इसे अपने बगीचे में भी लगाते हैं। इस पौधे का नाम लाजवन्ती है। इसकी पत्तियाँ छोटी-छोटी होती हैं तथा उचाँई में करीब १ फुट तक होती है। जब कोई मनुष्य इस पौधे की पत्ती को छू देता है तो वह पत्ती मुरझा जाती है जैसे मालूम पड़ता है कि वह लजा गई है। लेकिन १०-१५ मिनट के बाद फिर पहले की भाँति हो जाता है।



# प्राणियों और पौधों में मौलिक भेद

श्री अनिल कुमार वर्मा,
[ डीमौ न्स्ट्रेटर जीवशास्त्र-विभाग ]

जिस प्रकार हमलोग या अन्य जानवर जीवित प्राणी हैं, उसी प्रकार पौधे भी हैं। किन्तु पौधों की दुनिया जानवरों की दुनिया से बहुत भिन्न है।

हमलोग प्राणीशास्त्र की दृष्टि से जानवर की श्रेणी में आते हैं। जानवर और पौधों में अनेक समानताएँ हैं—दोनों के शरीर प्ररस ( Protoplasm ) से बने होते हैं, जो जीवन का आधार है। दोनों को भोजन की आवश्यकता होती है; दोनों बढ़ते हैं, दोनों साँस लेते हैं; दोनों में प्रजनन ( Reproduction ) होता है, जिसके फलस्वरूप जानवरों में बच्चे और पौधों में बीज बनते हैं; दोनों दूषित पदार्थ त्याग करते हैं, दोनों में गति ( Movement ) और उत्तेजना ( Irritability ) इत्यादि होती है। लेकिन फिर भी दोनों में मौलिक भेद है जो निम्नलिखित है।

जानवरों और पौधों, दोनों को भोजन की आवश्यकता होती है और दोनों के भोजन में कार्बोहाईड्रेट, प्रोटीन, वसा, लवण, विटामिन्स इत्यादि होते हैं। ये पौधे सभी विभिन्न प्रकार के भोजन खुद बनाते हैं, लेकिन जानवर इन्हें नहीं बना सकते हैं। इसका एकमात्र कारण हरे रंग का एक पदार्थ क्लोरोफिल ( Chlorophyll ) हैं। पौधों के पत्तों में या नये तनों ( Sten ) में क्लोरोफिल होता है जो किसी भी जानवर के शरीर में नहीं पाया जाता। इसी कारण से पौधे हरे-भरे दीख पड़ते हैं। क्लोरोफिल की मदद से सूर्य की रोशनी में जमीन से लिया गया पानी और हवा से ली गयी कार्बनडायक्साईड ( $Co_2$ ) गैस मिलकर कार्बोहाईड्रेट बनता है। कार्बोहाईड्रेट से और दूसरे-दूसरे यौगिकों ( Compounds ) के मिलने से प्रोटीन और वसा भोज्य पदार्थ बनते हैं। जानवर अपने लिए ये सभी भोज्यपदार्थ खुद नहीं बना सकते। सच तो यह है कि हमलोग और अन्य सभी जानवर अपने भोजन के लिए पौधों पर ही बिल्कुल निर्भर हैं। हमलोग भोजन के मामले में स्वतंत्र नहीं है बल्कि पौधों के अधीन हैं और उनका आधिपत्य स्वीकार करते हैं। हाँ, अब कुछ भोज्यपदार्थ का संश्लेषण ( Synthesis ) रसायनिक विधि द्वारा प्रयोगशाला में शुरू हुआ है, लेकिन ये संश्लेषित भोज्यपदार्थ अभी नहीं के बराबर हैं और ऐसा लगता है कि आनेवाले हजारों, लाखों या करोड़ों वर्षों तक हमलोगों को भोजन के लिए पौधों की दुनिया के अधीन रहना होगा।

हमलोग या और दूसरे-दूसरे जानवर प्रोटीन की जरूरत दाल वाले पौधों के आलावा जानवरों का मास खाकर पूरी करते हैं। इन जानवरों में प्रोटीन पौधों से ही आता है ये खुद प्रोटीन

नहीं बनाते। इस तरह हमलोग या दूसरे-दूसरे माँस खाने वाले जानवर प्रोटीन के लिए घुमा-फिराकर पौधों पर ही निर्भर हैं।

कुछ पौधे ऐसे होते हैं, जिसमें क्लोरोफिल नहीं होता है और वे भोजन खुद नहीं बना सकते हैं। वे हरे पौधों द्वारा बनाये गये भोजन से अपनी जरूरत उसी तरह पूरी करते है जिस तरह हमलोग।

जानवर जिन्दगी भर लम्बाई या उँचाई में बढ़ते नहीं रहते। लेकिन पौधे जबतक जीवित रहते है तब तक बढ़ते रहते हैं। जैसे—पीपल, बरगद आदि। पौधे जड़ और तने के छोर पर ही सिर्फ बढ़ते है, लेकिन जानवरों का हर हिस्सा बढ़ता है।

सभी जीवों यानी जानवरों और पौधों के शरीर कोशाओं ( Cells ) से बने हुए हैं। कोशा-शरीर की बनावट की इकाई ( Unit ) समझी जाती है। पौधों की कोशाएँ सेलूलोज ( Cellulose ) की बनी दीवार से घिरी रहती है जिसे कोशाभित्ति ( Cellwall ) कहते हैं, लेकिन जानवरों में ये नहीं होती है। यही कारण है कि जानवर के शरीर में सेलूलोज नहीं पाया जाता है।

प्रायः पोधे स्थिर नजर आते हैं और जानवर चलते-फिरते हैं। पौधे मिट्टी से पानी और पानी में घुले हुए खनिज पदार्थ लेते हैं, लेकिन जानवर भोजन की तलाश में या उत्तेजना में आकर एक जगह से दूसरी-जगह दौड़ते-फिरते हैं। अपवाद में कुछ निम्न वर्ग के पानी में पाये जाने वाले ऐसे पौधे हैं, जो फ्लैजेला ( Flagella ) की मदद से पानी में तैरते हैं और एक जगह से दूसरी जगह जाते है, जैसे "यूलेग्ना ( Eulegna ), क्लमाय डोमनस ( Chlamydomonas ) आदि कुछ ऐसे जानवर अपवाद में हैं, जो चलते-फिरते हैं और एक जगह स्थिर रहते हैं, जैसे—मूँगा ( Coral ), स्पन्ज ( Sponge ) आदि जो समुद्र के किनारे स्थिर रहते हैं!

पौधों और जानवरों में मलमूत्र या दूषित पदार्थ त्याग करने के तरीके में बहुत बड़ा फर्क है। जानवरों में दोनों के लिए अलग-अलग अंग हैं जिन्हें उत्सर्जी अंग ( Excretory organs ) कहते हैं। लेकिन पेड़-पौधों के अन्दर से दूषित या बेकार पदार्थ हमेशा बीच-बीच में नहीं निकलते रहते बल्कि ये कोशाओं की रस धानियों ( Vacuoles ) में जमा होते जाते हैं। तने का सबसे बाहरी हिस्सा अर्थात् छाल और पत्ते पुराने होने पर समय-समय पर झड़ते रहते हैं। और इन्हीं के साथ इनकी कोशाओं की रसधानियों में जमा हुए दूषित पदार्थ भी बाहर निकल जाते हैं।

निम्न श्रेणी के पौधों और जानवरों को छोड़कर शेष पौधों और जानवरों में कुछ भेद स्पष्ट दीख पड़ते हैं, निम्नलिखित हैं :—

जानवरों में नाक, कान, आँख इत्यादि चेतना इन्द्रियों ( Sensory organs ) के अलावा मस्तिष्क ( Brain ) रहता है जिससे इनमें सोचने-विचारने की शक्ति रहती है, लेकिन पौधों में चेतना की इन्द्रियाँ और मस्तिष्क नहीं रहते हैं।

पौधे जिन्दगी भर बढ़ते रहते हैं जिसका नतीजा होता है कि हर साल नयी-नयी शाखाएँ और पत्ते निकलते हैं और पौधों का रूप हर साल कुछ-न-कुछ बदलता रहता है, इसीलिए पौधों का रूप बहुत कुछ अनिश्चित रहता है। लेकिन जानवरों के शरीर का बढ़ना कुछ साल बाद बन्द हो जाता है और तब

इनके शरीर में परिवर्त्तन होना बन्द हो जाता है। यही कारण है कि जानवरो के शरीर का रूप पौधों के वनिस्पत अधिक निश्चित होता है।

जानवरों के शरीर में सिर, धड़, हाथ, पैर इत्यादि हिस्से रहते हैं, लेनिक पौधों में जड़, तना, पतियाँ, फूल-फल इत्यादि। जानवरों में कुछ महत्वपूर्ण अंग और भी हैं जैसे—हृदय (Heart), फेफड़े (Lungs) यकृत (Liver), वृक्क (Kidney) इत्यादि। इसलिए पौधों से जानवरों के शरीर की बनावट अधिक जटिल (Complex) होती है।

जानवरों के शरीर के अन्दर रक्त संचालन होता है लेकिन पौधें के अन्दर रस (Sap) के द्वारा।

इन सभी के बावजूद दोनों में सबसे बड़ी मौलिक समानता यह है कि दोनों सजीव हैं और दोनों में जीवन के लक्षण वर्त्तमान हैं। धरती पर जीवन के विकास के सबसे शुरू में बहुत सरल जीव आये, जिनकी पहचान पौधा या जानवर दोनों में से किसी में भी नहीं हो सकती थी। इनमें क्रमशः विकास होता गया और ज़ीवन दो तरफ बँट गया, जिससे दो दुनियाँ बनी—एक पौधों को दुनियाँ जो (Plant Kingdom) और दूसरी जन्तुओं की दुनियाँ जो (Animal Kingdom) से आज प्रसिद्ध है।

---

*युद्ध में जोस की रोशनी और ज्ञान की ज्योति आवश्यक है। हम चाहे जो भी काम करें, अपने स्वभाव को बर्बर नहीं होने दें। अपने जानी दुश्मन के प्रति भी हम अपना हृदय शुद्ध रखें। आध्यात्मिक जीवन का एक पहलू है आध्यात्मिक कामना एवं दूसरा, दैनिक जीवन में सत्य की खोज एवं अच्छे कार्य करने की प्रकृति। मानव जीवन को एक सूत्र में बाँधने की शक्ति धर्म है, तथा उसे अलग करने वाली अधर्म।*

*—डा० राधाकृष्णन्*

## विवशता

### —एक दिवंगत आत्मा के प्रति

*श्री सीताराम मुरादपुरी*

ओ स्रष्टा, ओ सृजनहार,
इस एक अनोखी बगिया के, माली बनकर तुम थे आये।
मन में ले अरमान अनेकों
विविध रूप रंगों से इसको सजने को,
दे खून-पसीना इसको तुमने सींचा था।
था पास तुम्हारे,
अभिलाषाओं को पूरा करने का एक संकल्प अमिट
कि जिसके आगे नत हुई अनेकों बाधायें
सारी रूकावटें मुंह की खाकर लौट गयीं।
जिसने भी चाहा तुम्हें राह से विमुख करूँ,
बगिया के बाड़े से ही आकर लौट गये।
तुम नेता बन,
आगे-पीछे, दाएँ-बाएँ,
कितने माली की ले कतार—
रक्षक बन कर,
अपने कंधों पर ले रक्षा का भार,
था तुमने दुलराया—
हर पौधों को, हर शाखों को,
कलियों से भरी टहनियों को,
फूलों से लदी लताओं को।
तेरा था अंतिम लक्ष्य—
कि, हर गली, मुहल्ला, हर टोला,
हर गांव, नगर, हर बस्ती का,
दुनिया का हर कोना-कोना

गमगमा उठे फूलों की मादक गंधों से।
तुमने चाहा, इतना ही यह गुलजार हमारा चमन रहे
हर शाम सुबह, हर मौसम में, हर फूलों की भरमार रहे।
और आज,
इन फूलों से, कलियों से,
पौधों से, शाखों से,
नाता सब तोड़ गये,
दूर बहुत दूर तुम चले गये,
अपनों को छोड़ गये।
चाह रहा एक बार फिर से तुम्हें पा जाऊँ
अपनी व्यथा का बस दर्द भरा गीत एक,
तुमको सुना पाऊँ,
दर्द भरे स्वर में ही अपनोंके बीच,
तुम्हें फिर से बुला पाऊँ,
ऐसा ही सोच कभी,
सुधियों के सरगम पर—
तानें जब भरता हूँ—
वाणी रुक जाती है!
ओ मेरे निर्मोही।
ऐसे आओगे नहीं
सपने में आ जाओ,
ऐसा ही सोच कभी,
सपने सँजोने को सोता हूँ
नींद नहीं आती है।
नींद नहीं आती है।



# चना की आत्म-कथा

श्री सत्यनारायण सिंह
*स्नातक कला हिन्दी प्रतिष्ठा ( अन्तिम )*

मानव जीवन आशा-निराशा, सुख-दुख एवं उत्थान-पतन के रेशों से निर्मित एक ऐसी कड़ी है जिसमें आशा के आगमन से ही हृदय में कल्पनाओं का एक रंगीन संसार बस जाता है और निराशा के आते ही समस्त अरमानों पर काली छाया फैलाकर उसे धूमिल बनाती दीख पड़ती है। इस तरह से सुख के आते ही मानव जीवन में आनन्द की एक लहर दौड़ पड़ती है और ओठों पर मधुर मुस्कान की हल्की रेखा खिंच आती है पुनः काल चक्रानुसार दुःख आता है और जन-जीवन में मुस्कुराहट की जगह उदासी का लेप चढ़ाकर उसके आनन्द-कानन में पतझर ला देता है। एक ऐसा भी समय आता है, जब मानव अपने को उन्नति की चरम सीमा पर पाकर तथा आशा और आकांक्षाओं को पल्लवित होते देखकर, फूला नहीं समाता तथा मन में गौरव का अनुभव कर बैठता है। जिसका फल यह होता है कि वह अपने निर्मल एवं उज्ज्वल मार्गों को भूलकर एक अत्यन्त कंटकित राहों का आरोही बन जाता है—जहाँ उसे पतन की गहरी खाइयों के सिवा उन्नति का कोई आधार नहीं बच जाता। परन्तु जो मानव सुख-दुःख की भावावेशमयी स्थिति में भी अपने को तटस्थ बनाये हुए सदैव अपने कर्त्तव्य को निभाता है, परिस्थितियों से जूझता है एवं यातनाओं को गले लगाते हुए सदैव अपने अमोल जीवन को दूसरों के लिए उत्सर्ग कर देना ही अपना अभीष्ट समझता है—सफलता प्राप्त करने का भागी बनता है। इतना ही नहीं, जगत् का जड़ पेड़-पौधा भी मानव जीवन का साम्य रखता है—वह भी हँसता रोता है एवं मानवीय क्रिया-कलापों में भाग लिया करता है।

माघ का महीना था। कड़ाके की ठंढ़क पड़ रही थी। सूर्यदेव बादलों के बीच अपने को छिपाये हुए थे। कभी प्रकट होते और कभी छिप जाते। कभी-कभी सूर्य देव बादलों के बीच भागते नजर आते और बादलों के छोटे-छोटे टुकड़े उनकी ही ओर दौड़ते जान पड़ते। ऐसा लगता था—सूर्यदेव बादल-बच्चों के साथ सस्नेह लुका-छिपी खेल रहे हों। हम चार साथी सड़क पकड़े हुए हवा खाने निकले जिनमें मोहन, सोहन, अरुण और मैं खुद भी था। टहलने के सिलसिले में ही मोहन की दृष्टि एक खेत की ओर गई; समूचे खेत में रंग-बिरंगे फूल खिले थे जिससे सारा खेत हरा, पीला और लाल रंगों की चादरों से सुशोभित लग रहा था। मोहन ने कहा—अरे भाई! मेरी बात अगर मानते हो तो जरा उस खेत की बहार तो देखो। आँखें खोलकर चलने का अर्थ यह नहीं कि प्रकृति के हर सौंदर्य को आप देख ही लेंगे। मैंने

भी कहा—कितना सुन्दर लग रहा है ? लगता है—वह खेत नहीं, चित्रशाला है। हमें वहाँ चलकर उस सौंदर्य का अवलोकन करना चाहिए। कहना क्या था कि सभी एक ही स्वर में बोल उठे—'चला ही जाए।'

हम सभी साथी एक मेड़ पर जा बैठे--जहाँ चना भगत को एक ऊँची जगह पर नाक टेढ़ी किए खड़ा पाया। बगल में ही अरहर महाराज, मटर मल, खेसारी दुबे, उड़द राय, गेहूँ पाण्डेय, जौ सेठ तथा धान महाजन को देखा। दूसरी ओर तीसी रानी, सरसों देवी तथा उसकी कई सहेलियाँ हरी एवं पीली ओढ़नी तथा साल ओढ़े बैठी थीं। इतने में हमलोगों ने एक अत्यन्त ही करुण एवं धीमी आवाज सुनी जो कि चना भगत की थी। चना भगत ने सभापति गेहूँ पाण्डेय तथा उपस्थित अनाज साथियों को संबोधित करते हुए कहा—मैं अपनी दशा आपलोगों के बीच क्या व्यक्त करूँ ? मेरे जीवन का प्रत्येक जन्म से लेकर मृत्यु तक दुख पूर्ण मार्गों से ही गुजरता है। चना भगत की आवाज कुछ रुद्ध सी हो गई और नाक कुछ फड़क उठी। वह आगे कुछ नहीं बोल सका केवल उसकी आँखों से आँसू ढुलकने लगे। 'मानव जब किसी चीज से अधिक प्रभावित हो जाता है, चाहे सुख या दुख से, तो ऐसी स्थिति में उसका मुख बन्द हो जाता है और आँखों से ही वाणी निकलने लग जाती है, जिस वाणी को सुना नहीं जा सकता, अनुभव किया जा सकता है। अरुण चना को रोते देखकर बोला अच्छा होता कि हमलोग इसकी पूरी कथा सुनकर ही लौटते। मैंने भी हामी भरी और सभी साथी अपने रुमाल के सहारे आड़ पर बैठ गए।

चना भगत ने बोलना शुरु किया—"सर्व प्रथम ही किसान हमें बाल बच्चों से वियुक्त कर खेतों में बिखेर देते हैं। रात्रि में जब अंधकार अपना प्रचण्ड रूप धारण करता है, तब चूहा राम को भी मेरे बच्चों को चुरा कर खाने का मौका मिल जाता है। फिर जब निशा का अवसान होता है और सूर्यदेव क्षैतिजतल से मुस्कुरा उठते हैं किसान लोग अपने दैनिक कार्यों में जुट जाते हैं। बड़ी निर्दयता के साथ एक-एक को पकड़कर जमीन के भीतर गाड़ देते हैं। कुछ दिन तक मिट्टी के अन्दर साँस लिए बिना भी जीवित रहता हूँ। परन्तु जब नहीं रहा जाता है, तब मेरा शरीर फूट जाता है और शरीर में विद्यमान सुख की मधुर लालसा लता रुप में अंकुरित हो उठती है। प्रकृति इन्हें प्यार देती है, ओसों से नहलाती है और पाल-पोसकर कुछ बड़ा बनाती है। पर कुछ न पूछो भाई। ज्योंहीं उसमें कुछ पत्ते लगते हैं कि ग्रामीण बालाएँ इठलाती हुई आती है और एक-एक कर सबों की गर्दन तोड़कर आँचल में बाँधती और घर ले जाती है। परन्तु क्या करता आशा का संबल लेकर जीता जाता हूँ। खेसारी दुबे ने चना की करुण और मर्माहत बातें सुन कर काफी दुख प्रकट किया जिससे चना भगत और अधिक बिलख-बिलख कर कहने लगा—जब वसंत आता है, प्रकृति नया शृंगार करती है। पौधों में हरे पत्ते निकलते हैं। टहनियों में नव कुसुम-कली फूटती है। भौंरें गाते हैं। तितलियाँ नाचती हैं और सुरभित गंधों से गुलसन महक उठते हैं। प्रकृति अपने देव की अभ्यर्थना हेतु सज-धज कर तैयार हो जाती है जिससे सारी वसुंधरा नये रंगों से रंजित दीखने लगती है। कोयल की काकली एवं पपीहे की पी कहाँ-पी कहाँ की रट सुनकर दिल में एक हल्की टीस पैदा होने लग जाती है। मैं

भी वसंत अनुभव करता हूँ। मुझमें भी नव-रस प्रवाहित होते हैं। टहनियों में कलियाँ निकल आती हैं एवं समीर के हल्के झोंकों से भी मदमस्त होकर पौधे झूम-झूम उठते हैं तथा नव यौवन के संचार के साथ ही टहनियों में दानों के गुच्छे लटक पड़ते हैं। हम सभी परिवार वाले परिवार की बढ़ती आबादी की सुखद कल्पना कर भावना-विभोर हो उठते हैं। परन्तु उसी समय शरारती बच्चों का गिरोह आता है और नोचना, उखाड़ना शुरु कर देता है। कुछ तो उखाड़कर कच्चे चबाना पसंद करते हैं और कितने उबाल कर। कितना भी तड़पूँ, कितना भी बिलखूँ और आहें भरूँ–पर किसकी कौन सुनता है—दूसरों की गर्दन मरोड़कर अपने उदर की पूर्ति ही लोग धर्म समझते हैं। चना भगत आगे की बात कहने से पूर्व ही चौंक पड़ा और बोला—उफ! क्या बताऊँ उस समय की बात जब मुझे जीवित ही जलाया जाता है। मैं जब छटपटा छटपटा कर अग्नि-लौ से बाहर भागना चाहता हूँ लोग एक नहीं सुनते और मुझे किसी तरह झुलसा ही डालते हैं। मैं छटपटाता, कराहता एवं चीत्कार भरता हुआ पक जाता हूँ। जिसे लोग चाव से खाते हैं। मेरे बच्चे का बिलखना अंधे मानव को सुनाई ही नहीं पड़ता। हाय रे मानव समाज! जो निःसहाय एवं निरपराधों को भी दंड देने से नहीं चूकता। मटर मल ने कहा—बन्धु! मेरी भी हालत कभी-कभी तुम्हारी जैसी ही हो जाया करती है। इसपर धान महाजन ने दोनों को सान्त्वना दी। फिर भी चना भगत बोलता ही रहा—जब उखाड़ने उजारने के बाद मैं कुछ परिवार वालों के साथ बच जाता हूँ तब किसान लोग पक्के दानों की प्राप्ति हेतु हमें एक रस्सी पर बाँध देते हैं जिससे मेरा शरीर का चमड़ा ही छिल जाता! फिर मुझे माथे पर लाद कर खलिहान में एकत्र करते हैं तथा आराम करने के लिए लाठी के सहारे फैला देते हैं। परन्तु कुछ न पूछिए मुझे चैत-बैशाख की चिल-चिलाती धूप में तपाकर कांटा के समान बन दिया जाता है और जिस पर बैलों को दौरी जोत दी जाती हैं। क्या बीतती है? मैं ही जानता हूँ। मैं कराहता हूँ, हाँफता हूँ, चीत्कार भरता हूँ फिर भी किसान लोग मुझे बलें को पीट-पीटकर कभी चित्त, कभी पट्ट रौंदवाते हैं और जब मैं कुचला जाता हूँ तथा दाना अलग हो जाता है तो किसान बालाएँ मुझे अपने सर पर उठा लेती हैं और बड़े आदर के साथ अपने घर लाती हैं।

उस समय, केवल उस समय मेरे जीवन में गौरव एवं आनन्द की घड़ी आती है। मैं साफ सुथरे कमरे में लाया जाता हूँ। वहाँ तक आते-आते मैं घमण्ड से फूल उठता हूँ इसलिए कि मुझे कष्ट के साथ ही सुख का भी दिन देखने को मिला। और वह भी बालाओं के माथे तक। जिसने सदा कष्ट देना ही अपना कर्त्तव्य समझा था। परन्तु मुझे इस क्षणिक आनन्द ने पुनः रुदन में डाल दिया। मुझे तुरत ही लेकर एक तंग कोठी में डाल दिया जहाँ मेरे परिवार वाले तो मिले लेकिन मैं किसी से क्या बोलता हवा के बगैर तो प्राण निकले जाते थे। किसान का इतना दुख देने से भी जब मन न भरा तब हमें कड़ी धूप में सुखाना प्रारम्भ किया फिर कराही में उबालना शुरू किया और अंत में चक्की में बुरी तरह पीसकर सत्तू के रूप में ला दिया। तब आप ही लोग बताएँ कि मैं क्या हूँ? मेरा जीवन कैसा है? तथा मुझे क्या होना चाहिए? इस पर तीसी रानी तथा सरसों देवी ने अपना नीला एवं पीला दुपट्टा काँधें पर रखतीं

हुई बोली—बेचारा जीवन भर यातनाओं को झेलता ही रहता है उफ! कैसा मानव समाज है, जो पालन करने वालों के साथ भी कष्ट देने से बाज नहीं आता? राई कुवाँरी ने भी हामी भरी और चना भगत को धैर्य से काम लेने को कहा। इस पर चना भगत ने कहा—बहनों। मैंने सदैव धैर्य से काम लिया और लिया करूँगा। मुझे तकलीफ तो जरूर मिलती है परन्तु मुझे इसका गम नहीं होता। खासकर उस समय जब मानव मात्र की भलाई, रक्षा एवं आनन्द का मैं साधन बनता हूँ। मुझे कष्ट सभी सुख जैसे लगने लगते हैं—जब मुझ एक के जलने-भुनने एवं झुलसने से अनेकों को लाभ पहुँचता है, आनन्द मिलता है। मुझे इससे बढ़कर कुछ चाहिए भी नहीं। इतना कहकर चना भगत ने माथा झुकाकर अपना बयान समाप्त किया।

धन्यवाद ज्ञापन करते हुए गेहूँ पाण्डेय ने कहा—चना भगत! तुम्हारे मर्मभेदी वाक्यों एवं करुण कहानी को सुनकर जितना दुख हुआ है उससे कहीं ज्यादा आनन्द और उल्लास तब हुआ जब तुमने यह कहा—'मैं निस्वार्थ सेवा का आनन्द प्राप्त कर अपने को धन्य मानता हूं। वस्तुतः इससे बड़ा सुख कोई है भी नहीं। मानव-मानव के उपकार का बदला अपकार से देता है किन्तु एक अनाज की कोटि में होकर भी अपकार का बदला आदर्श रूप में चुकाकर अपने को धन्य समझते हो। ऐसे मानव समाज को लानत है जो विघ्नों से ऊबकर अपने को कायरता के हाथों बेच डालते हैं। फिर सभापति महोदय ने अन्य अनाजों को भी चना भगत के समान धैर्यवान, साहसी, सहन शील एवं आदर्श सेवा का जीता-जागता नमूना देखने की आशा प्रकट कर सभा की कार्यवाही समाप्त की।

तीसी रानी, सरसों देवी एवं राई कुवाँरी ने अपना अपना साल, दुपट्टा एवं ओढ़नी कंधो से लहराती, लपलपाती अपनी राह लीं और हम चारों साथियों ने अपनी। मोहन ने कहा—आज तो बड़ा ही मजा रहा। पौधे भी सभा करते हैं तथा शिष्टाचार का नमूंना पेश करते हैं। मैंने कहा—हाँ मोहन। तुम्हें समझना चाहिए कि चना भगत का जीवन ही मानव कल्याण के लिए उत्सर्ग हो जाता है—चना मानव की सब भाँति सेवा करता है फिर बदले में कुछ नहीं लेता। अतः हमें भी चना भगत से शिक्षा, लेनी चाहिए कि मानव कल्याण के लिए, निःस्वार्थ सेवा के लिए मर मिटना ही दिव्य जीवन है।



# क्या भारत अणुबम बनायेगा ?

सुश्री रेखा दास
स्नातक कला राजनीतिक विज्ञान प्रतिष्ठा ( अन्तिम )

आज युद्ध के काले बादल विश्व क्षितिज पर सर्वत्र दिखाई पड़ रहे हैं। सारा संसार शक्ति की होड़ में लगा हुआ है। एक ओर जब छोटे-छोटे राष्ट्र अपनी प्रतिरक्षा में संलग्न हैं, तो दूसरी ओर साम्राज्यवादी भावनाओं से प्रेरित बड़े-बड़े मुल्क छोटे राज्यों को हड़पने अथवा उन पर अपना प्रभाव शक्ति जमाये रखने में प्रयत्नशील हैं। दुनिया के राष्ट्रों ने परस्पर एक दूसरे पर अपना विश्वास खो दिया है तथा प्रत्येक दूसरे को शंका की दृष्टि से देखने लगे हैं इस प्रकार युद्ध के भय के कारण संसार आज एक लाख बीस हजार मिलियन डालर युद्ध की सामग्रियों पर प्रतिवर्ष खर्च करता है। इसी प्रकार नाटो (NATO) मुल्क अकेले एक मिलियन डालर प्रत्येक दस मिन्टो पर युद्ध की तैयारियों पर व्यय करता है। दुनिया के कम विकसित देश भी युद्ध की तैयारियों में अपने को पीछे छोड़ना नहीं चाहते बल्कि उन मुल्कों का व्यय भीउस मद में वर्ष में ५ हजार से लेकर छः हजार मिलियन डालर होता है। साम्यवादी मुल्क रूस स्वयं प्रतिवर्ष दस हजार मिलियन रुबल्स प्रतिरक्षा पर व्यय करता है। संयुक्त राज्य अमेरिका ने भी १९४६ से १९६२ तक युद्ध की तैयारियों में नौ लाख मिलियन डालर खर्च किया है। कितने देश तो उस मद में और भी अधिक खर्च करते हैं, किन्तु यदि उपर्युक्त आंकड़े को ही सही माना जाय तो हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ेगा कि विश्व के आर्थिक विकास में जितनी पूँजी लगायी गयी हैं, उससे यह रकम लगभग आधी है जो सचमुच मानव समुदाय के लिए एक महान चिन्ता का विषय है।

भारत भी अपनी प्रतिरक्षा में रत दिखलाई पड़ता है। चतुर्थ पंचवर्षीय योजना काल में उसने पचास हजार मिलियन रुपया प्रतिरक्षा पर खर्च करने का लक्ष्य रखा है। किन्तु वह रकम पर्याप्त नहीं है; क्योंकि चीनी आक्रमण तथा उसके द्वारा बम विस्फोट परीक्षण ने भारत के समक्ष एक नयी स्थिति पैदा कर दी है। अब प्रश्न यह है कि क्या भारत को भी अणु बम बनाना चाहिए और क्या उसके पास अणु आयुधों के निर्माण हेतु सभी साधन उपलब्ध हैं ? इस सम्बन्ध में यह बात कही जाती है कि विश्व में किसी भी राष्ट्र की प्रतिष्ठा उसकी अपनी शक्ति पर ही निर्भर करती है। शक्ति के आधार पर ही रूस तथा अमेरिका आज प्रभावशाली एवं शक्ति शाली माने जाते हैं। अतएव यदि भारत के पास भी अणु आयुध हो जाय तो उसकी भी प्रतिष्ठा बढ़ जायेगी तथा एशिया एवं अफ्रिका में शक्तिशाली राष्ट्र माना जाने लगेगा। उन आयुधों के निर्माण का परिणाम यह होगा कि भारत अपने हितों की रक्षा करने में भी

सक्षम होगा तथा उस पर किसी अन्य मुल्कों के द्वारा आक्रमण की संभावना कम रहेगी। इससे अन्य लाभ यह होगा कि भारत को चीन के मुकाबिले में अन्तरराष्ट्रीय संस्था में भी विशेष स्थान एवं सम्मान मिलेगा क्यों कि राष्ट्रों की यह नीति रहती है कि वह शक्तिशाली राष्ट्रों को विशेष सुविधा प्रदान करें। चीन के शक्तिशाली राष्ट्र होने के कारण ही फ्रांस तथा ईङ्गलैंड उससे दोस्ती का हाथ बढ़ा रहे हैं।

किन्तु इस सम्बन्ध में ध्यान देने की बात यह है कि अणु अस्त्रों के निर्माण ने आज तक किसी भी राष्ट्र को युद्ध भय से मुक्ति प्रदान नहीं की है। रूस तथा अमेरिका के पास काफी अणुबम मौजूद हैं फिर भी वे मुल्क अपने को सुरक्षित नहीं अनुभव करते हैं। अणु शस्त्रों का लक्ष्य प्रहार करना है रक्षा करना नहीं। किन्तु यदि सोचा जाय कि हम प्रहार करेंगे तो शत्रु हम पर प्रहार नहीं करेगा तो ऐसा समझना गलत होगा और उससे भारत के हित की रक्षा कदापि नहीं हो सकती। जहाँ तक अणु बम बनाकर भारत का शक्तिशाली मुल्कों में गिनती होने तथा अन्तर्राष्ट्रीय संस्था में महत्वपूर्ण स्थान पाने के प्रश्न हैं वह भी आसान नहीं है क्योंकि युगोस्लाविया, स्वीडेन आदि देश भी तुरंत अणुअस्त्रों का निर्माण कर अणु क्लब के सदस्य हो जाना चाहेंगे।

अणु आयुधों के निर्माण सम्बन्धी भारत के सर्वाधिक जटिल प्रश्नों में से एक है और उस प्रश्न के अन्य कई पहलू हैं। प्रथम, आर्थिक पहलू के सम्बन्ध में कहा जाता है कि यदि भारत अणु बम को बनाना प्रारंभ कर दे तो मुल्क पर कोई विशेष अर्थ भार नहीं पड़ेगा क्योंकि भारत में अणु शक्ति के स्रोतों, खनिज चीजों और भावी जल की कमी नहीं है। बल्कि यहाँ तीस हजार टन युरेनियम है तथा भारत का थोरियम का भंडार संसार के अन्य सभी देशों से बड़ा है। बमों के निर्माण पर खर्च की लागत का जहाँ तक सवाल है अन्य देशों से वह भी अपेक्षा कृत कम है। गत जिनेवा में संयुक्त राष्ट्र संघ ने परमाणु शक्ति के शांतिपूर्ण उपयोग के सम्बन्ध में जो तीसरा अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन बुलाया था उसमें राष्ट्र संघ में पढ़े गये एक लेख में बताया गया कि दस किलोटन अर्थात् १० हजार टन टी० एन० टी० ( बारुद ) के समान विस्फोट पर तीन लाख पचास हजार डालर अर्थात् १७ लाख ५० हजार रुपये की लागत आयेगी और हिरोशिमा पर जो बम गिराया गया था उसकी शक्ति इससे लगभग आधी थी। इस कथन की पुष्टि करते हुए श्री भाभा ने भी कहा है कि भारत १८ महीने के भीतर अणु बम बना सकता है क्योंकि उसके पास वे सारे साधन उपलब्ध हैं। इस आधार पर यह कहा जा सकता कि पचास परमाणु बमों पर दस करोड़ रु० और दो मेगाटन के पचास हाइड्रोजन बमों पर पन्द्रह करोड़ रुपये की लागत आयेगी।

समस्या का दूसरा पहलू तकनीकी और विशेषज्ञों का है। भारत में परमाणु विशेषज्ञों एवं अन्य वैज्ञानिकों का अभाव नहीं है क्योंकि एक ट्राम्बे प्रतिष्ठान में ही अभी करीब १६०० विशेषज्ञ अणु सम्बन्धी विविध कार्यों में संलग्न हैं। इसके अलावे बम्बई से ६२ मील दूर तारापुर में भी एक अणु शक्ति आयोग की स्थापना की जा रही है।

जहाँ से शीघ्र ही ३८० मेगा वाट बिजली उत्पन्न होगी और उसे आसानी के साथ अणु बमों के निर्माण में लगाया जा सकता है।

इस समय विश्व के विभिन्न भागों में काफी संख्या में परमाणु विद्युत्-गृह बनाये जा रहे हैं जिनकी अणु भट्ठियों (रियेक्टरों) के विद्युत् उत्पादन की क्षमता २००, २५० और ३०० मेगावाट प्रति रियेक्टर है और इससे अन्य बड़े विद्युत् गृह बनाने की योजना भी तैयार की जा रही है। फलस्वरुप पर आणु बिजली घरों से इतना प्लुटोनियम प्राप्त हो सकता है जिससे प्रतिवर्ष २० से लेकर ३५ अणु बम बनाये जा सकते हैं।

किन्तु अणु बमों के निर्माण कर देने अथवा उसके निर्माण पर खर्च की लागत कम होने से ही समस्या का समाधान नहीं हो पाता है। आज जो अस्त्र बनाये गये हैं वे कल पुराने साबित हो सकते हैं क्योंकि नये अस्त्रों एवं शस्त्रों के निर्माण की होड़ लगी हुई है। कितने तो ऐसे अस्त्र हैं जिनका कभी उपयोग भी नहीं हो सका है। इस सम्बन्ध में दूसरी बात यह है कि परमाणु बमों की सार्थकता बनाने से अधिक दुश्मनों पर गिराने के लिए प्रक्षेपास्त्र, राकेट और तीव्र गति से चलने वाले वायुयान बनाने में है। किन्तु क्या भारत के पास वे सभी साधन उपलब्ध हैं? आज भारत सुपर-सोनिक वायुयान के लिए कभी रूस से अनुरोध करता है तो कभी अमेरिका के सामने हाथ पसारता है किन्तु तभी आवश्यकता नुसार उसकी प्राप्ति नहीं हो सकी है। अणु आयुधों की तैयारी से सम्बन्धित राजनीतिक पहलू का भी कमी महत्वपूर्ण स्थान नहीं है अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति का तकाजा है कि कोई भी राष्ट्र परमाणु बमों के निर्माण की होड़ में न पड़े। अभी संसार के लगभग ५० ऐसे देश हैं जिन्हें किसी न किसी रूप में अणु अस्त्रों के बनाने का ज्ञान अवश्य है। यदि सभी राष्ट्र इस होड़ में पड़ जायेंगे तो विश्व राजनीति का संतुलन ही बिगड़ जायेगा और पिछड़े तथा कम विकसित देशों पर अनावश्यक आर्थिक बोझ पड़ जायेगा अभी भारत के पास तीन अणु भट्ठियां हैं जिसमें जेरलीना की क्षमता बहुत कम है और उनमें से 'अप्सरा' की उत्पादन क्षमता सिर्फ एक मेगावाट है। कनाडा के सहयोग से निर्मित सी० आई० आर (कनाडा इण्डिया रियेक्टर) की उत्पादन क्षमता ४० मेगावाट है किन्तु कनाडा ने ऐसी पाबन्दी लगा दी है कि भारत उसका उपयोग रचनात्मक एवं विकास सम्बन्धी कार्यों में ही कर सकता है, विध्वंसात्मक कार्यों में नहीं। इस प्रकार भारत चाहते हुए भी कई राजनीतिक दृष्टियों से अणु बमों के निर्माण करने में सक्षम नहीं है। किन्तु इस सम्बन्ध में हमारी सदा से यह दुर्बल नीति रही है कि आवश्यकता से अधिक हमें किसी चीज का प्रचार करते रहे हैं। चीनी आक्रमण के पूर्व हमारे राष्ट्र के कर्णधार नेताओं का यह दावा था कि सैनिक तैयारियों में हम चीन से पीछे नहीं हैं किन्तु दुःख की बात है कि आज तक हम चीन द्वारा अधिकृत भूमि को वापस नहीं लौटा सके हैं। इसी प्रकार बराबर यह कहा जाता है कि भारत को अणु बम बनाने का शास्त्रीय ज्ञान है। किन्तु इसकी घोषणा करने से उसकी प्रतिष्ठा नहीं बढ़ेगी। क्योंकि हरेक जानता है कि यह घोषणा नपुंसक पुरुष के ब्रह्मचारी होने की घोषणा के समान है।

विशेषज्ञों का कहना है कि अभी अमेरिका तथा रूस के पास बीस-बीस मेगाटन के लगभग १६ हजार बम हैं और यह उस एक बम को कलकत्ता अथवा बम्बई जैसे शहर पर गिरा दिया जाय तो सारा शहर जलकर खाक हो जायेगा ऐसी परिस्थिति में कोई भी अणु बमों से युक्त राष्ट्र किसी अन्य देश पर तभी बम गिराना चाहेगा जब वह दृढ़ संकल्प कर लेगा कि विश्व का सर्वनाश कर दिया जाय। लेकिन मानव समाज का संहार कोई नहीं चाहेगा।

इस समस्या का अन्तिम पहलू नैतिक है। भारत ने बराबर से अणु अस्त्रों के निर्माण, प्रयोग एवं उपयोग का निषेध तथा निःशस्त्री करण का समर्थन किया है रूस एवं अमेरिका तथा इंग्लैंड के द्वारा अणुबमों के टेस्ट परीक्षणों पर आंशिक प्रतिबन्ध जो समझौता १९६३ में हुआ था भारत ने उसका खुल कर समर्थन किया तथा समझौता पर हस्ताक्षर भी किया। विश्व में किसी भी देश की प्रतिष्ठा उसकी सैनिक शक्ति पर निर्भर नहीं करती है बल्कि उसे राष्ट्र की शुद्ध संस्कृति, ठोस आर्थिक स्थिति एवं नागरिकों के भीतर मनोबल एवं उच्च नैतिक चरित्र की स्थापना कर ही कायम की जा सकती है। विश्व की राजनीति में भारत सदा से तटस्थ राष्ट्र माना जाता रहा है। यदि तटस्थता की नीति का परित्याग कर वह अणु आयुधों के निर्माण में लग जाता है तो उसकी अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति धूल में मिल जायेगी। ऐसी परिस्थिति में भारत का यह नैतिक कर्त्तव्य होता है कि वह अणुबमों के निर्माण की बात नहीं सोचे। स्वतंत्र पार्टी एवं अन्य कई राजनीतिक दलों का कहना है कि भारत को चीन से बचाव के लिए अमेरिका के आणविक ढाल का संरक्षण प्राप्त करना चाहिए किन्तु यदि भारत वैसा करेगा तो उसे सैनिक संधियों के नियमों में आबद्ध होना पड़ेगा और फलस्वरूप उसे उन मुल्कों को अपने देश में सैनिक अड्डा भी देना पड़ेगा जो तटस्थता की नीति के विपरीत होगा। अणुबमों के विस्फोट का प्रभाव मानव समाज के स्वास्थ्य पर भी बुरा पड़ सकता है, अतएव शक्तियों को रचनात्मक कार्यों में ही लगाया जाना चाहिए।

इस सम्बन्ध में प्रसिद्ध दार्शनिक विद्वान श्री बर्ट्रेंड रसाल ने कहा है फिलहाल संसार सात सौ अरब रुपये प्रतिवर्ष शस्त्रास्त्रों पर खर्च करता है। अर्थात प्रतिदिन लगभग २ अरब रुपये अथवा प्रति घंटे आठ करोड़ रुपये उस पर खर्च होते हैं। शास्त्राओं के निर्माण में कुल छः करोड़ व्यक्ति लगे हैं। उन्होंने बतलाया है कि एक ब्रिटिश विमान-वाहक जंगी जहाज ८६ ½ करोड़ रुपये का पड़ता है और ५३ करोड़ रुपये में विश्व के प्रत्यक व्यक्ति के लिए शुद्ध पीने के जल की व्यवस्था की जा सकती है। इसी रकम से नौ सौ देहाती अस्पताल भी चलाये जा सकते हैं। एक एटलस मिसाइल लगभग ४० करोड़ रु० का पड़ता है और उतनी ही पूँजी लगाकर ५०—७० हजार टन वार्षिक उत्पादन वाला नाइट्रोजन खाद का कारखाना खड़ा हो सकता है।"

इस प्रकार यदि भारत अणुबमों का निर्माण करना चाहेगा तो उसके अर्थतंत्र पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा क्योंकि भारत अभी अर्द्ध विकसित देश है। प्रत्येक वर्ष इसे खाद्य सामग्रियों के अभाव की पूर्त्ति के लिए लगभग डेढ़ अरब रुपये का गल्ला बाहर से मंगाना पड़ता है। औद्योगिक एवं यांत्रिक विकास के लिए भी इसे अभी अधिक अंशों में दूसरे मुल्कों पर ही

निर्भर करना पड़ता है। ऐसी परिस्थिति में यदि भारत उन आयुद्धों के निर्माण एवं उपयोग में अपना साधन लगा देगा तो देश की आर्थिक स्थिति अस्त-व्यस्त हो जायेगी।

हिंसा का शमन हिंसा से संभव नहीं है—अग्नि से अग्नि नहीं बुझाई जा सकती है। बुद्ध, अशोक एवं गांधी का भारत सदा से शान्ति का पोषक रहा है अतएव विश्व की समस्याओं का समाधान परस्पर शांति सहयोग एवं सौहाद्र पूर्ण तरीके से ही होना चाहिए। भारत के सत्तारूढ़ राजनीतिक दल ने गत वर्ष गुन्टुर तथा दुर्गापुर के अपने अधिवेशनों में प्रस्ताव पारित कर अणुबमों के नहीं बनाने का जो निश्चय किया है वह सर्वथा न्यायोचित एवं युक्ति-संगत है अतएव हम सबों का पुनीत कर्त्तव्य होता है कि ऐसा वातावरण बनावें कि अणु शक्तियों का प्रयोग संहारात्मक न होकर मानव समुदाय के कल्याण हेतु सृजनात्मक हो।

---

देखो, भारत की सीमा पर रण का शंख बजा है,<br>
चींटे सा ही दुश्मन के तन में भी पंख उगा,<br>
मत सोचो, क्या करना होगा, बाकी नहीं समय है<br>
सीमा की मिट्टी पर देखो, उमड़ा महा प्रलय है,<br>
कसम तुम्हें है जन्म भूमि की, त्राता बुलाता है,<br>
चलो एक हो, सीमा पर संग्राम बुलाता है।

—किरण

# एक्स किरणें

श्री ब्रजकिशोर मिश्र
*स्नातक 'विज्ञान' (द्वितीय खण्ड)*

८ नवम्बर १८९५ की बात है कि जर्मनी के एक वैज्ञानिक रौंटजेन ( W. K. Rontgen ) अपनी प्रयोगशाला में नासपाती के आकार की एक कांच की नली में बहुत ही कम दाब ( Pressure ) की गैस में विद्युत धारा प्रवाहित कर रहे थे। उनकी प्रयोगशाला जूलियस मैक्समिलन विश्वविद्यालय बुर्जवर्ग में थी। पचास वर्ष के बूढ़े वैज्ञानिक को उस समय आश्चर्य हुआ जबकि उसने प्रयोगशाला की मेज पर रखे बेरियम प्लैटिनोसायनाइड नामक एक रासायनिक पदार्थ की प्लेट को अंधेरे में चमकते हुए पाया यद्यपि उसका पूरा प्रायोगिक उपकरण काले कपड़ों से ढका हुआ था ताकि उपकरण में से कोई भी प्रकाश का अंश कमरे में न आ सके। जैसे ही उसने विद्युत धारा बंद की वैसे ही प्लेट, चमकना बंद हो गया। इस प्रकार उसने कई बार इसबात को दुहरा कर देखा। हरबार ऐसाही हादसा हुआ। तब उसने यही निष्कर्ष निकाला कि अवश्य ही कोई ऐसी किरणें इस उपकरण से निकलती हैं जो प्लेट के रासायनिक पदार्थ में चमक उत्पन्न कर देती हैं। इस प्रकार की किरणों का अभी तक पता नहीं चला था। अतः रौंटजेन ने इन किरणों का नाम एक्स-किरण (× – Rays) रखा। इन्हीं के सम्मान में इन किरणों को रौंटजेन किरणों के नाम से पुकारा जाने लगा। इस छोटी-सी खोज ने ही भौतिक विज्ञान में नवीन शाखा को जन्म दिया। तब से ५ साल पहले अमेरिकन वैज्ञानिक डा० गुडस्पीड ने इसी प्रकार के उपकरण द्वारा फोटो ग्राफ लिया था लेकिन इस तथ्यपर प्रकाश न डाल सकने के कारण सेहरा रौंटजेन के ही सिर पर रहा। आगे चल कर इसके द्वारा यूरेनियम विस्फोट तथा अन्य अनेक घटनाओं का जन्म हुआ।

थामस एल्वा एडिसन भी उन दिनों गैसों में विद्युत प्रवाह के ऊपर कार्य कर रहे थे। मार्च १८९६ में स्वयं-निर्मित एक एक्सरे नली पर प्रयोग करते हुए उन्होंने ऐसा अनुभव किया कि उनकी आँखों पर चमक का एक आश्चर्य जनक प्रभाव पड़ता है। उन्होंने एक ऐसा एक्सरे उपकरण बनाया जिससे उसी उपकरण में लगे बेरियम प्लेटिनो साइनाइड के बने पर्दे पर एक्स रेज टकराकर चमक उत्पन्न करती थी जिसे नंगी आखों से ही देखा जा सकता था। अचानक ही प्रयोग करते समय ऐसा हुआ कि उनका हाथ पर्दे और उपकरण के बीच में पड़ गया। ऐसा होते ही पर्दे पर हाथ एवं हड्डिओं का चित्र दिखाई देने लगा। फिर क्या था। एडिसन इतने प्रसन्न हुए कि उन्होंने अपने

उपकरण के द्वारा शरीर के किसी भी हिस्से की हड्डियों का फोटो लेने के लिए न्यूयार्क में मई १८९६ में एक विशेष प्रदर्शनी का आयोजन कराया। परन्तु इन किरणों के गुणों से अनुभव हीन होने के कारण एक दुर्घटना हो गई। एडिसन की प्रयोगशाला के एक कर्मचारी के शरीर पर, अधिक मात्रा में एक्सरेज पड़ जाने के कारण फफोले पड़ गए और उसकी खाल और मांस जल गए। १९०५ में इन्हीं एक्सरेज के विकिरण के कारण उनकी मौत हो गई। इन्हीं सब कारणों से १८९६ में ही उन्होंने अपने उपकरणों को बेच दिया और अपने पर इन किरणों के प्रभाव का अनुभव कर इस का प्रयोग बन्द कर दिया। यहाँ तक कि इसके प्रयोग को बन्द करने के लिए अमेरिका के ही एक शहर (न्यूजर्सी) में कड़ा कानून बनाया गया ताकि कोई भी व्यक्ति साधारण कांच पर एक्स-रेज का प्रयोग न कर सके।

एक ओर एक्स-रेज के आपत्तिजनक प्रभावों पर टिप्पणियाँ हो रही थीं, दूसरी ओर मेडिकल विभाग के वैज्ञानिक तथा डाक्टर इन्हीं एक्स-रेज को हड्डियों के टूटने एवं गिलटियों को निकालने तथा अन्य असाधारण रोगों का पता लगाने में इस्तेमाल कर रहे थे।

१९ जनवरी १८९६ को डा० ग्रुब ने एक महिला को छाती के कैंसर रोग के इलाज के लिये प्रथम बार भर्ती किया और पूर्ण सफलता पायी। अप्रैल १८९६ में जे० डेनियल ने यह घोषणा की कि एक्स रेज द्वारा चिकित्सा भी की जा सकती है। वह अपने एक साथी के हाथ का फोटोग्राफ ले रहे थे; उन्होंने देखा कि उसके हाथ पर के बाल काफी मात्रा में खत्म हो गये हैं। एक्स रेज का यह अद्भुत प्रभाव था। लगभग एक महीने के बाद ही लैन्सेट नामक एक ब्रिटिस पत्रिका में एक्स रेज द्वारा बाल साफ करने के उपाय पर एक निबंध प्रकाशित हो गया।

गाउडोइन नामक एक फ्रान्सिसी ने इसी अवसर पर फायदा उठाना चाहा और १८९६ की गर्मी के दिनों में पेरिस में एक्स-रेज द्वारा बाल साफ करने की मशीन बैठा ली और अनगिनत अविवाहित लड़कियों की एक भीड़ ही बुला ली। कुछ विवाहित स्त्रियाँ भी अपने होठों पर के अनावश्यक बाल कटवाने पहुँची लेकिन गाउडोइन के दुर्भाग्य से वह मशीन इतनी कमजोर निकली कि मुँह पर के ही बालों को साफ करने में असमर्थ रही, अतः सभी स्त्रियाँ अपनी पेशगी माँगने लगी एवं उसे अपना यह विचित्र बाल काटने का कारोबार बंद कर देना पड़ा।

एक्स रेज इलाज में किसी भी मरीज को आवश्यकता से अधिक मात्रा में शरीर में प्रविष्ट होने पर हानि पहुँचाता है। इसके बाद काफी सावधानी बढ़ा दी गई जिससे मानव शरीर की रक्षा एक्सरेज के विकिरण के प्रभाव से की गई।

मशीन द्वारा उत्पन्न एक्स-रेज की सामर्थ्य नापने के लिए उस समय कोई उपकरण नहीं थे। प्राचीन काल के उपकरणों के बारे में जाँर्ज ई० फ्लेलर नामक वैज्ञानिक का कहना है कि उन दिनों विभवान्तर नापने के लिए न तो वोल्टमीटर थे नहीं विद्युतधारा नापने के लिए एम्मीटर थे। विभवान्तर नापने के लिए उन दिनों दो बिन्दुओं के बीच में समान्तर की लम्बाई की नाप की जाती थी तथा विद्युत धारा नापने के लिए एक्स किरणें पड़ती हुई फोटो प्लेट के सामने हाथ रखकर उंगलियों पर चमक के

परिवर्तन का अनुमान किया जाता था। इस प्रकार के मापों से कितने ही आदमी अपने हाथ एक्स रेज की भेंट चढ़ा चुके थे। १९०० तक इस प्रकार की लगभग १७० दुर्घटनाएँ हो चुकी थीं, जो एक्स रेज के नियन्त्रण रहित विकिरण के कारण हो चुकी थीं। डाक्टर लोग जो रौंटजेन की किरणों से इलाज करके कुछ फायदा उठाना चाहते थे खुद ही अपने जीवन से हाथ धो बैठे। अनेक दिनों तक उनके उनके शरीर पर एक्स किरणों का धीमा और हल्का प्रभाव धीरे-धीरे काफी गहरा होता गया। यह प्रभाव अंत में उनकी जान का ग्राहक बन बैठा।

इन किरणों से उत्पन्न रोगों के बारे सर्वप्रथम डा० ओ० हैसे ने अध्ययन प्रारम्भ किया। उन्होंने १९११ तक ९० से १०० मरीजों का वैज्ञानिक विश्लेषण किया। १९६२ तक को प्रकाशित एक रिपोर्ट में बतलाया गया कि लगभग १०० रेडियो-एक्टीवोटी-विशेषज्ञों की मृत्यु आवश्यकता से अधिक एक्स रेज के विकिरण के प्रभाव से हुई है। अन्य कितने ही प्रकार के प्रयोगों द्वारा यह सिद्ध कर दिया गया कि एक्स-रेज को देर तक बौछार जीवित तन्तुओं को नष्ट कर देती है।

रौंटजेन के इस नये आविष्कार के विकिरण ने परमाणु रचना के और अणु कवच में इलेक्ट्रॉनो के वितरण के अध्ययन में काफी सहायता की है। इससे पदार्थ वैज्ञानिकों को [illegible]ओं की रासायनिक रचना की खोज में एक नवीन पद्धति का भी ज्ञान प्राप्त हुआ।

इस तरह हम देखते हैं कि एक्सरेज से आज कल जो इतना फायदा हमें पहुँचरहा है वही आरम्भ में कितनों की जाने ले चुका है। लेकिन वैज्ञानिकों के सतत परिश्रम ने इस को आज हमारे भलाई के कामों में ही प्रयुक्त किया है और भविष्य मे भी इसके अधिक लाभदायी उपयोग की सम्भावना है।

# 'बेचारा'

कामेश्वर प्रसाद सिंह
बी. ए. प्रिवियस 'आनर्स'

लिखी हुई है तेरे तन में निर्धनता की करुणा कहानी
आँखों में है दुख के मोती
दिल की साध पड़ी है सोती,
पेट-पीठ में रहा न अन्तर,
उसमें दबी मनुजता रोती
पग का साथी कर की लकुटी मंजिल की है एक निशानी।
बच्चे भूख-भूख चिल्लाते
थके, राह में गिरते जाते,
फिर भी रोटी की आशा में
निर्बल पग बढ़ते ही जाते,
जीवन का दुख-भार वहन करते-करते मिट गई जवानी।
जूठा माँग-माँग कर लाता
फिर भी पेट नहीं भर पाता,
मानवता की दर्द कहानी
आँखों में भर देता पानी
असमय में मानव-सरिता की रुकी जा रही सजग रवानी।
लिखी हुई है तेरे तन में निर्धनता की करुणा कहानी।

# अज्ञान

श्री इन्दल सिंह 'नवीन'
*स्नातक कला, हिन्दी प्रतिष्ठा 'द्वितीय-खण्ड'*

'आलोचना' के परिवेश में प्रवेश करने पर हम पाते हैं कि 'जहाँ साहित्य जीवन की अभिव्यक्ति है, जहाँ काव्य जीवन की आलोचना है, वहाँ 'आलोचना' उस साहित्य की अभिव्यक्ति तथा उस काव्य की आलोचना है।' प्रकृति के इस विकृत प्रांगण में सभी उपादान, उपकरण जीव-जन्तु चाहे चेतन हों या अचेतन, ज्ञात हो या अज्ञात, गोचर हो या अगोचर विवेच्य या आलोच्य हैं। परन्तु, आलोचना किसी बनिया की दूकान का 'रसगुल्ला' या 'लालमोहन नहीं जिसे जो चाहे मनपसन्द रसास्वादन कर सकें। आलोचना भी एक कला है जिसका पाट बड़ा व्यापक और विस्तृत है। मनन, चिन्तन और साधना के अभाव में भले कोई आलोचक या अध्येता उपन्यास सम्राट, उस विराट् प्रेमचन्द के 'गोदान' के गोबर और धनिया के नामकरण पर ठहाका मचा दें, परन्तु वह उसके मूल-भाव का अवगाहन पूर्णरुपेण नहीं कर सकता। उसकी मूल-भित्ति, वस्तु-स्थिति को समझने के लिए व्यक्तित्व की पूर्णता तथा प्रतिभा की प्रौढ़ता की अनिवार्य अपेक्षा है। परन्तु, उन विचारों के परिपार्श्व में जब हम अन्वेषण, तथा सिंहावलोकन करते हैं तो पता चलता है कि आज आलोचना की भले ही कमी हो, पर आलोचकों की कमी नहीं हैं। आज तो विषय के बनिस्पत आलोचकों की संख्या कहीं अपरिमेय है। बात-बात पर तर्क वितर्क, खण्डन-मण्डन, छीटाकसी मानों आलोचकों की बपौती सम्पति हो। आज 'को बड़-छोट कहत अपराधू' वाली कहावत इन आलोचकों के लिए सार्थक है। आज छोटे हों या बड़े सभी अपने में शुक्ल, शर्मा, दास, द्विवेदी, नरेन्द्र, धर्मेन्द्र, देवेन्द्र आदि का पूर्ण प्रतिबिम्ब प्रतिबिम्बित होते प्रतिपल-प्रतिक्षण पाते हैं। आज आलोचना मानो बिजली का स्वीच हो जिसे दाबने पर प्रकाश के बजाय चारों दिशाओं में करेन्ट मारता प्रतीत हो। अतः अब 'आलोचना ऐसा जादू है जो सब पर समान असर डालती है"—एक रोज, मेरे मन-मन्दिर में भी आलोचक बनने की एकबारगी गुदगुदी लगने लगी। पलक मारते ही मैं 'आलोचक' बन गया। पर एक द्विविधा सामने आ खड़ी हुई—'विषय चुनने की'। विषय की होड़ लगने लगी पर वह दाँयें से आते बाँयें निकल जाते थे। आगे से आते पीछे भाग जाते थे। मानों उसमें पवन का पैर लग गया हो! अब क्या था? मेरा माथा गर्म होने लगा। बदन पसीना-पसीना हो गया। पर जो हो। मैं तो आलोचक बन चुका था। मुझे तो केवल आलोचना करनी थी; भले ही मेरी आलोचना सुन्दर हो या असुन्दर। सार्थक हो या निरर्थक। दार्शनिक हो या साहित्यिक। मुझे उसका गम थोड़े ही था चाहे समाज पंगु कहे या

पागल। चाहे मूर्ख कहे या विद्वान। मैं तो अपने में मस्त था, किसी तरह विषय चुना—'अज्ञात': परन्तु, अज्ञात को आप समझे। क्या समझे? आम या अमरुद। टमाटर या मटर। नहीं, वह एक नाम है। जिसका काम है—पठन या पाठन। भजन या मनन भोजन या शयन।

'अज्ञात' सचमुच अज्ञात है—'बिखरा बाल, उभरा गाल, होंठ लाल, मदमस्त चाल, बोली कमाल।' यह है उसका बाह्य आवरण। परन्तु, वह है चिन्तन। उसके मानस में सरस्वती का गह्वर है। जब वह किसी विषय पर बोलने लगता है—श्रोता वृन्द मुग्ध हो जाते हैं। भाषा की रवानी, शब्द चयन, मुहावरेदार वाक्य। वाक्य इतना मृदुल, मनोहर कि सबों को कण्ठहार हो। इतना ही नहीं, आत्मीयता ही उसका धर्म है। वह अन्दर से भी इतना साफ है कि कोई भी उस मुकुर में अपनी आकृति देख सकता है। छल-प्रपंच का कहीं नामोशिान नहीं मुझे 'अज्ञात' को निकट से जानने का अवसर प्राप्त हो चुका है। बच्चा सा स्वभाव है उसका। हर समय बात-बात पर मुस्कान भरना, व्यंग्यकर हँसा देना उसकी सादगी, सौम्यता, भावुकता और निश्छलता का परिचायक है। न जाने विधाता से इतना वरेण्य 'वरदान' उसने किस तपस्या, साधना और आराधना के बल पर पाया है। जब मैं उसके अन्दर की कोठरी में प्रवेश कर गंभीर परीक्षा करता हूँ तो उसके वातायन से सर्वदा वही ताजगी, वही बुलन्दी झाँकती हुई पाता हूं। वाह रे प्रकृति का चितेरा। सृष्टि की धरोहर।

परन्तु, एक बात। अज्ञात प्रचार-प्रसार-विस्तार से कोसों दूर रहता है। वह प्रकृति के शान्तवातावरण में, उस दिव्य, भव्य विभावरी में, अपने शयन-कक्ष में, साहित्य-साधना में अनवरत तत्पर रहता है। न जाने उसका क्या प्रयोजन है? क्या वह चिरन्तन-सौन्दर्य का शोध करता है? या क्या वह मानवता की पूजा में रत रहता है? या क्या वह अपने व्यक्तित्व की सिद्धि चाहता है? न अभी उसकी एक भी प्रबल कृति प्रकाश में आयी है जिसके आधार पर वह तौला जा सके। नाम अज्ञात। उसका काम अज्ञात

वह विस्तृत होकर भी इतना सीमित, संकुचित है कि उसपर सतत आलोचना-प्रत्यालोचना की निगाहें उठा करती हैं। परन्तु, सभी घातों-प्रतिघातों को वह शान्त सागर' अचल हिमालय की तरह सह लेता है। कितना गहरा व्यक्तित्व है उसका? कितनी बड़ी पाचन-शक्ति है उसकी?

मुझे पूर्ण आस्था है कि भले ही अज्ञात का पूर्वार्द्ध अन्धकार में है। परन्तु उसका उत्तरार्द्ध अवश्य ही शाश्वत सत्य के प्रकाश से प्रकाशित, उद्भासित होगा। भावी पीढ़ी निश्चित ही उसका मूल्यांकन करेगी। अस्तु।

# गुप्त जी की मानिनी यशोधरा

कुमारी नीलम शरण
स्नातक कक्षा ( प्रथम खण्ड )

गुप्तजी अपने काव्यों में भारतीय पारिवारिक कवि के रूप में ही आए हैं। मानवतावादी दृष्टिकोण के कारण तुलसी दास की जाति के कवि होते हुए भी उसी श्रेणी का भक्तिकाव्य ये नहीं लिख सके। उनके राम का संदेश है।

संदेश यहाँ मैं नहीं स्वर्ग का लाया।
इस भूतल को ही स्वर्ग बनाने आया॥

'यशोधरा' में व्यक्ति के उत्तोलन पर अधिक ध्यान दिया गया है। आत्य संयम, त्याग और गार्हस्थ्य जीवन की मर्यादा इस काव्य में प्रतिविम्बित है।

'यशोधरा की रचना विरह की पृष्ठभूमि पर हुई है किन्तु विरह का वह रूप इसमें उपलब्ध नहीं जो कातर बना है। गौतम गुप्त रूप से महाभिनिष्क्रमण को निकल पड़ते हैं। यशोधरा पर उन्होंने अविश्वास किया और उससे छिप कर चले गये। यशोधरा इसे समस्त नारी जाति के प्रति पुरुष की चुनौती के रूप में ग्रहण करती है। उसका अन्तर अहं भाव से भर उठता है। उसमें आत्मबल है और है अपने अस्तित्व का पूर्ण ज्ञान। गौतम के महाभिनिष्क्रमण से उसके अहं को ठेस लगी है। उसका नारीत्व चीत्कार कर फुफकार उठा है। गौतम के इस कार्य के भीतर तिरस्कार की भावना है। गौतम ने उसके नारीत्व पर कलंक का टीका लगाया है।

'प्रियतम के प्राणों के पास में हमो भेज देती है रण में' के 'क्षात्रधर्म' से गौतम अनभिज्ञ रहे। उसके मन में 'सखि वे मुझसे कहकर जाते' तो ऐसे समय में 'क्या मुझको वे अपनी पथबाधा ही पाते' की टीस भर उठती है।

वह एक आदर्श नारी है। उनने 'मुख्य उसी को जाना जो वे मन में लाते'। फिर यह अवहेलना क्यों? नारी तो युग-युग से प्यार की मूर्ति रही है, पति के कल्याण के लिए, लोक कल्याण के लिए वह अपने को बलिदान करती आई है, किन्तु उसके मन में जो एक ही चोट रह गई है कि 'सखि! वे मुझसे कह कर जाते' वह विदागान से वंचित कर सिद्धि मार्ग की बाधा नारी समझी गई। 'सिद्धि हेतु स्वामी गये' गोपा के लिए यह 'गौरव की बात' ह किन्तु 'चोरी चोरी गये यही बड़ा व्याघात' है।

वह मानती है कि 'मुझको बहुत उन्होंने माना', वह अपने ऊपर लगाये कलंक को देखती है और कहती 'फिर भी क्या पूरा पहचाना'? वह किस प्रकार इस कालिमा को धोए। पति पर उसे गर्व था किन्तु 'जिसने अपनाया था त्यागा'। फिर भी गोपा वह नारी नहीं जो इस धब्बे को अपने पर लगाए रख सके। वह मान नहीं सकती कि मात्र पुरुष ही मोक्ष का अधिकारी हो सकता है, अथवा पलायन द्वारा ही मोक्ष प्राप्त

किया जा सकता है। कर्त्तव्य के मार्ग पर निरन्तर अग्रसर होते रहने से सब कुछ पाया जा सकता है मुक्ति पलायन में नहीं भक्ति में है। अतः वह महती है।

'जावो, किन्तु लौट आओगे, आओगे, आओगे'. जो गौतम सम्पूर्ण सृष्टि से सम्बन्ध जोड़ने जा रहे हैं वे क्योंकर गोपा को त्याग देंगे? स्वामी जो कुछ लाएँगे उसमें उसका भी हिस्सा होगा।

वह अपने हृदय की आकांक्षाओं एवं अभिलाषाओं का बलिदान कर नारीत्व की गौरव गरिमा के पोषण में तत्पर हो जाती है। वह संकल्प करती है कि अमृत को भी तुच्छ समझेगी। अपने बालों को काट मांग में सौभाग्य चिन्ह में सिन्दूरी रेखामात्र रखती है। वधूवंश की लाज बचाने के लिए कुसुमादपि से बज्रादपि कठोर बनती है। उसे विश्वास है कि—

"उन्हें समर्पित कर दिए यदि मैंने सब काम,
तो आवेंगे एक दिन निश्चय मेरे राम,
यहीं इसी आंगन में।"

सिद्धान्त रूप में यशोधरा पति का विरोध करती है पर उसके मान में अनुराग भी है। वह तो समस्त सृष्टि में प्रियतम की काया देखती है। वह आहों को छिपाकर भी छिपा नहीं पाती। विरह की घड़ियां भी अनिवार्य ही है। उसका प्रेम जो सच्चा है।

A love is loveliest when enbalmed with tears.

फिर भी उसके अन्तर का सारा विरह राहुल में सिमट कर निखर उठता है। 'गोपा गलती है' तो क्या हुआ फिर 'उसका राहुल तो पलता है'। वह अब जननी है पत्नी से एक कदम आगे वह राहुल के लिए जिए जा रही है, उसे तो स्वामी मरने का अधिकार भी नहीं दे गए। छोड़ गए अपने उस राहुल का सब भार'।

गर्विणी गोपा अपने मान की पगडंडी पर संभाल-संभाल कर पाँव उठाती जा रही है। जब कभी उसके मान की गठरी खुलने की होती है तो उसका धूल धूसरित राहुल उपस्थित हो जाता है। राहुल उसकी थाती है—

भव का यह विभव साथ,
थाती भर किन्तु हाथ।
लें लें कब लौट नाथ,
सौंप बचे चेरी।

गौतम ने त्याग किया है, वह समर्पण जानती है। और इसी बन्धन में मुक्ति देखकर गौतम से भी वह आगे बढ़ जाती है। वह आशावादी है पुनर्जन्म में उसे आस्था है। क्षणभंगुरता के कारण ही तो नूतनता प्राप्त होती है। मरण पुनर्जन्म का संदेश लेकर आता है। यदि अंधकार न हो तो प्रकाश का मूल्य ही क्या? मरण भी काम कैसा जबकि बीज रूप में उसका अस्तित्व रह ही जाता है। उसकी गोद में गौतम का पुत्र राहुल जो रह गया है। साथ ही कामनाओं से भी छुटकाड़ा नहीं मिलता। मुक्ति की कामना भी तो कामना ही है। अतः यह पलायन किस लिए स्वामी यदि मुक्ति देते हैं तो क्या हुआ? वह इन्हीं को बन्धन में जकड़ देगी। वह बन्धन को भी सम्बन्ध बना देगी।

गौतम आते ह गोपा का मान उन्हें आंगन में खींच लाता है। उसकी युग-युग की संचित अभिलाषा

पूर्ण हो जाती है। गोपा राहुल को उनके चरणों में समर्पित कर देती है। किन्तु सन्यासी गौतम को नहीं पिता को परम्परा निभाने के हेतु और स्वयं भी उनकी सेवा में रत हो जाती है। गौतम के चरणों में वह भाल टेक देती है उसका मान बह जाता है।

गौतम उसके नारीत्व के गौरव को स्वीकार करता है। 'दीन न हो गोपे, सुनो हीन नहीं नारी कभी और यह भी कि उसके सिद्ध मार्ग की बाधाओं को गोपा ने ही दूर किया है। भले ही वह स्मृति रूप में हो क्यों न हो। इसी लिए तो गोपा बिन गौतम भी ग्राह्य नहीं'।



*अपनी लघु निःश्वासों में, अपनी साधों की कम्पन,*
*अपने सीमित मानस में अपने सपनों का स्पन्दन।*
*मेरा अपार वैभव ही, मुझसे है आज अपरिचित*
*हो गया उदधि जीवन का सिकता-कण में निर्वासित।*

—महादेवी

# अधूरे अरमान

श्री देवेन्द्र पाठक 'अकेला' धर्म विशारद
स्नातक कला, अर्थ शास्त्र प्रतिष्ठा द्वितीय 'खण्ड'

क्षितिज के विस्तरे पर लेटी हुई उषा आकाश से लिपटकर सिसकियाँ भरने लगी। सदा जाग्रत नीले आकाश का मुख मेघों की चादर ने ढँक लिया। रात्रि निःशब्द निशा में रो रही थी; और खो रहा था मैं। कल्पना एवं भावुकता के फेनिल सागर में डुबोची हुई मेरी विचार-मग्न आस्थाएँ, वे सारी प्रतीक्षाएँ फीकी मालूम पड़ती। आत्मा कभी-कभी संदिग्ध हो उठती—क्या अब मेरा कोई नहीं रह गया ? काश मेरा भी कोई साथी होता !

भास्कर की अलसायी चिर संचित कराहती हुई अभिलाषाएँ, उषा के कपोलों पर लाल गुलेल मल देने से वितृष्णित हुई। क्षितिज में प्रकाश कमल विहँस पड़े। नवीन आशा की रश्मि लिये आकाश पर उष्म की अरुणाई प्रस्फुटित हुई। मानव की रश्मियों की पंखुड़ियाँ प्रस्फुटित हो दिगन्त में बिखर गई। तब काले भ्रमर कहीं छिप गये मानो उषा का आगमन उसके लिए पीड़ा का द्योतक हो। बदली पर किरणें अठखेलियाँ करने लगीं। मुझे सोते देखकर किसी ने हल्की थपकियों से जगाया। आँखें खोलते ही भाग्य के परिहास को प्रत्यक्षतः देखकर मुझे आत्म-ग्लानि हुई। सामने कुछ दूर पर वह भी थी जिसने मेरे जीवन में खुशियाँ लाने की बात की थी……… अवगुण्ठन भरने की ठानी थी।………लेकिन मेरे भाग्य में यह नहीं बदा था।………"मुझ गरीब को शायद नहीं कोई अपना सकता था………।" लेकिन 'उसने' मेरे जीवन को आशावादी रंगीनियों से सजा दिया था………लेकिन अब छोड़ दिया………नाता तोड़ लिया।

शायद अब उस संसार को चाहती है जहाँ आध्यात्मिक अभिप्रेरणाओं का सम्मिलन होता है, मानव मानवता को पहचानती है, जहाँ मानवीय अन्तरात्मा का क्षेत्र भौतिक वाद तक सीमित न रहकर आध्यात्म वाद तक विस्तृत होता है। लेकिन क्या उसमें इतना परिवर्तन आ जायगा ? रक्त मांसल शरीर की दिव्य मूर्धन्य चेतनाओं से वह अपनी समष्टि 'वहाँ' कर लेगी। समझा मेरा भी पथ अब आध्यात्मिक रहस्यवाद होगा। लेकिन क्या मुझ दीन, हीन पर वह स्नेहिल दृष्टि अब न डालेगी ?

जब एकान्तावस्था के मधुरतम क्षणों में मैं समस्या का समाधान ढूँढता हूं तो मुझे लगता है कि ब्रह्माण्ड से एक अलौकिक शक्ति मुझे आप्लावित कर रही है। अलौकिक शक्ति मुझे आप्लावित कर रही है। उस समय मेरा मन जगती की वितृष्णाओं पर तथा अपने अधूरे अरमानों पर क्षुब्ध हो जाता है।

# भारत, अणुबम तथा तटस्थता

श्री सुरेश प्रसाद मिश्र, स्नातक कला अं शास्त्र प्रतिष्ठा (द्वितीय खण्ड)

चीन के आणविक विस्फोट के चलते भारत के समक्ष सुरक्षा का बहुत बड़ा खतरा आ उपस्थित हुआ है। यह एक विचारणीय प्रश्न है कि इस खतरे का निवारण किस प्रकार किया जाय। यह भारतीयों के जीवन-मरण का प्रश्न है। क्या हम शत्रु के समक्ष झुक जायें अथवा उसका सामना साहस तथा बल के साथ करें? भारत अणुबम का निर्माण करे अथवा नहीं, इसके संबंध में दो मत हैं। भारतीय सत्तारूढ़ दल अणुबम के पक्षमें नहीं है तथा हमारे पूज्य स्व० नेता पंडित जवाहर लाल नेहरू ने भी संसद में घोषणा की थी कि भारत अणुबम का निर्माण नहीं करेगा।

हमें सर्वप्रथम चीन के अणुबम के विस्फोट के लक्ष्य का मूल्यांकन करना चाहिए। मेरे अनुमान से तो यह उसकी विस्तारवादी तथा साम्राज्यवादी नीति का परिणाम है। चीन के विदेश मंत्री के भाषण "मैं बम बनाने को अपने अधिकारों सेवंचित रहने के बजाय भूखा, नंगा रहना पसन्द करूँगा" से ही अनुमान कर लेना चाहिए कि चीन आवश्यकता पड़ने पर अणुबम का प्रयोग भारत तथा अन्य.. एशियायी राष्ट्रों के विरूद्ध करेगा। इसका फल दबाव के रूपमें स्पष्ट हो चुका है कि एक भी एशियायी राष्ट्र खुलकर उसकी निन्दा नहीं कर सके। अतः ऐसी स्थिति में भारत को अपनी क्षेत्रीय सुरक्षा तथा अखण्डता को बनाऐ रखने तथा अपनी मर्यादा के लिये अणुबम का निर्माण अवश्य करना चाहिए। इसका यह अर्थ नहीं कि हमने अपनी निःशस्त्रीकरण, शांति एवं बन्धुत्व की नीति को त्याग दिया या संसार को युद्ध की विभीषिका में डालना चाहते हैं वरन् अपनी तटस्थता की नीति को बनाये रखना चाहते हैं एवं चीन को यह अच्छी तरह समझाना चाहते हैं कि हम असहाय एवं निर्बल नहीं हैं। यदि हमसे जूझने की कोशिश की उसे नाको चने चबाना पड़ेगा। यदि हम ऐसा नहीं करते तो हमारी तटस्थता की नीति एक दिन अवश्य समाप्त हो जायेगी क्योंकि हमें अपनी सुरक्षा के लिये अवश्य एक न एक दिन किसी गुट में सम्मिलित होना पड़ेगा। तब हमारी तटस्थता की नीति कहाँ रहेगी।

संसार में अमेरिका तथा रूस के दो गुट हैं। ये दोनों गुट मानव को युद्ध की विभीषिका में डालना चाहते हैं। हमारे कुछ बुजुर्ग नेताओं का कहना है कि भारत को अमेरिकी गुट में सम्मिलित हो जाना चाहिए लेकिन शायद उनको यह कहावत याद नहीं कि लोग अपनी आगको पहले बुझाना चाहते हैं तब दूसरे की आग को। आज अमेरिका वियतनाम में चीन के साथ युद्ध में उलझा है। अतः ऐसी स्थिति में यदि हम उस गुट में सम्मिलित हों तो क्या वह पहले हमारी रक्षाकर सकेगा? कभी नहीं। थोड़ी देर के लिये मान भी लिया जाय कि भारत अमरीकी गुट में सम्मिलित हो जायतो क्या अमरिकी सेना हमारी रक्षा करने यहाँ आयेगी कभी नहीं। उस दोस्त पर क्या विश्वास किया जा सकता है जिसने

पाकिस्तान के सिर्फ कहने से ही लड़ाकू विमान देने से इन्कार कर दिया। बड़े दुख की बात है कि ये लोग अपने को इतना कम जोर समझ रहे हैं तथा अपने वीर पूर्वजों को विस्मरण कर अपनी रक्षा के लिये याचक के रूप में दूसरों के आगे हाथ पसारना चाहते हैं।

जहाँ तक रूस का प्रश्न है वह चीन को अपना भाई तथा भारत को दोस्त समझता है। अतः उस पर क्या विश्वास किया जा सकता है कि अपने भाई को छोड़कर दोस्त की मदद करेगा जो अभी भी वियतनाम में चीनी नीति का समर्थक है। भारत किसी गुट में सम्मिलित रहकर भी अपनी रक्षा नहीं कर सकता। अतः भारत को अपनी सुरक्षा के लिये तथा तटस्थता की नीति को बनाये रखने के लिये अवश्य ही अणुबम का निर्माण करना चाहिए।

अब प्रश्न उठता है कि क्या भारत अणुबम के साधनों से युक्त है या नहीं? अणुबम के निर्माण का असर हमारी अर्थ व्यवस्था पर क्या पड़ेगा? हमारे श्रद्धेय प्रधाना मंत्री ने हाल में ही स्वीकार किया है कि हममें अणुबम बनाने की क्षमता है। यदि हम बनाना चाहें तो यह कोई कठिन काम नहीं, तो फिर क्यों नहीं हम अपनी सुरक्षा एवं क्षेत्रीय अखण्डता को बनाये रखने के लिये अणुबम का निर्माण करें। हमारे यहाँ उन खनिज पदार्थों की कमी नहीं जिससे कि अणुबम का निर्माण होता है। उल्टे हम उसका उपयोग करने के बदले विदेशों में निर्यात कर देते हैं। अतः भारत को अणुबम बनाने में उतना खर्च नहीं पड़ेगा जितना कि अन्य देशों को जो कि विदेशी आयात पर निर्भर हैं। जहाँ तक भारतीय अर्थ व्यवस्था पर उसका प्रभाव का प्रश्न है, इसका बोझ तो कुछ अवश्य पड़ेगा लेकिन अभी तो हमारे समक्ष जीवन मरण का प्रश्न है। अतः क्यों नहीं कुछ और भार को सहकर हम चीनी खतरे के निवारण के लिये अणुबम का निर्माण करें।

जहाँतक अणुबम के निर्माण के फल का प्रश्न है स्पष्ट हो चुका है कि चीनी के आणविक विस्फोट के चलते उसका प्रभाव अन्य देशों पर पड़ा ही है।

हर यज्ञ की पूर्णाहुति के लिये कुर्बानी की आवश्यकता होती है। यदि हम स्वतंत्र रहना चाहते हैं तथा दूसरों को स्वतंत्रता पूर्वक जीवन-यापन करने की सलाह देते हैं तो आवश्यक है कि अणुबम का निर्माण कर अपने तथा अन्य एशियायी-देशों की स्वतंत्रता की रक्षा करें।

कुछ महान नेताओं का कहना है कि अणुबम का निर्माण देश में तभी होगा जब एक भी शिष्ट व्यक्ति देश में नहीं रहेगा। मास्को सन्धि का उल्लंघन होगा तो विदेशों से भारतीय प्रभाव मिट जायेगा। लेकिन उनलोगों का यह कथन भावुकता का परिचायक है भारत के समक्ष, धरती की लाज तथा जीवन का प्रश्न है, उस स्वतंत्रता का प्रश्न है जिसे हमारे पूर्वजो ने प्राणों की बलिदेकर पाया। क्या हम उसकी रक्षा के लिये थोड़ी भी चिंता नहीं करेंगे। अतः उपरोक्त कथनों से स्पष्ट होता है कि भारत को अपनी सीमाओं तथा तटस्थता की नीति जो कि हमारी विदेश नीति का मूल आधार है, कि रक्षा के लिये अणुबम का अवश्य निर्माण-करना चाहिए।

# वैभवशालिनी

रामशरण अग्रवाला
स्नातक कला ( प्रथम खण्ड )

'जी तो तुझे अंक में भर लेने को चाहता है लेकिन अपनी तुच्छता के मारे चरणों में निःशेष हो जाने की कामना शेष है।' दैनंदिनी में ऐसी श्रद्धा वारंबार प्रिय के लिए व्यक्त होती रही और इसे मिलन के बादल मिटाने आए लेकिन वह तो और बढ़ गयी।

सूर्य एवं वारिवृन्द की आँख मिचौनी में, मुजफ्फरपुर छोड़ चला, उससे लगभग १८ मील दूर पश्चिम। नगर के भवन ओझल हुए प्रिय की चौखट निकट आती हुई प्रतीत हुई। विशाल राजपथ उनपर विचरते रत्नजटित रथ। सुन्दर एवं सुडौल व्यक्तियों के जमघट अपने में गणतंत्र के लिए श्रद्धा एवं भक्ति का अथाहागार छिपाए हुए। ओठों पर मुस्कान दासी बनी पड़ी रहती है। वस्त्रों की रंगीनी तितली के परों की रंगीनी को फीका कर देती है। मद्य की दूकान से दाव खो, ला जा, गौड़, माध्वीक, खरीद कर क्या करूँ ? सारी नगरी ही मद्य बरसा रही है और नशा ऐसा कि तम भाग जाय। दम्भ का ढेर है लेकिन मानवीय भावनाएँ सर्वोपरि हैं। अरे ! जन कितने शिष्ट हैं। उनका व्यवहार क्या है। मिश्री की डली है। गली-गली से कला प्रियता की झलक मिलती है। 'उतरिए'। इस 'उतरिए' ने तो मन को कल्पना गगन से उतार खड़ा किया। लेकिन, यही तो प्रिय की अमर भूमि है।

इस गौरव मंडित भूमि पर मैं भी गौरव के साथ खड़ा हो सकता हूँ। पुण्य से पूर्ण, निर्मलता से आप्लावित, इस स्थान पर अपनी तुच्छता पर संकोच अनुभव होता ही है। अरे तेरा यह ध्वस्त रूप। प्रियतम, के आंगन में पहुँचते ही कल्पना का प्रासाद ध्वस्त होता सा लगा। यह खंडहरों का 'बसाढ़' वही वैशाली है जो कभी लिच्छवी, क्षातिक, वज्जी, उग्र, भोज, एक्ष्वाकु, और कौरवों के संघ की राजधानी थी। मीलों में तेरा फैलाव था। योजनों में प्रभाव। लक्ष्मी तुम्हारी परिचारिका थी, सरस्वती की गंगा तेरी गलियों में बहती थी। राजकुमारों ने तुम्हें कोमल-कान्त पदावली की तरह सजाया था। वैभव का सौन्दर्य तुममें अपने को चरितार्थ करता था। जनोल्लास की चुनरी में तुम सदा नवोढ़ा लगती थीं। गोरियों के मधुर स्वर का मोहक कंठहार मन-मंदिर को बाँध लेता था। 'अजातशत्रु' भी तेरे करों से एकता की चूड़ियाँ तोड़ने का प्रयत्न करते रहे। तेरे ही माथे पर विश्व के प्रथम गणतंत्र की बिंदिया चमकी थी। मर्यादा पुरुषोत्तम ने भी तुम्हें स्नेह भरी दृष्टि से निहारा था। तेरे आँचल को ही तथागत की चरण-रज पाकर इतराने का अवसर मिला करता था। तुम्ही ने स्पष्ट कर दिया कि योगी और भोगी की क्रिया में कोई अंतर नहीं होता लेकिन प्रवृत्ति में घोर अंतर

होता है। तुम्हारी ही गोद में एक लाड़ला महावीर जन्मा था और एक सौन्दर्य, आभा, रूप, माधुर्य, एवं कोमलता का झरना भी फूटा था—अम्बपाली के रूप में। लेकिन प्रिय, तेरी पैंजनी से पीड़ा भरी ध्वनि प्रतिध्वनित क्यों होती हैं? तुम निराली थी। अनूठी थी। परन्तु यह कैसा अनूठापन था कि नगर की सर्वाधिक सुन्दरी को नगर वधू बना दे? तूने अम्बपाली का सतीत्व, स्त्रीत्व, मर्यादा, यौवन, रूप, और देह का इसीलिए अर्पण करा लिया कि उसे विधाता ने अथाह रूप दिया था? ऐ, विश्व नगर वधु! तूने उसके कुलवधू के अधिकार को छीन उचित नहीं किया। यशस्विनी। तुम्हारे गौरवमय भाल पर यह कलंक का टीका मिट नहीं सकता। यह फीका पड़ चुका है—तू ऋणी है तथागत की।

गार्डीनर लाख कहो मेरा स्वर्णयुग तो रूप-धन, संस्कृति, विद्या की इस वैभव शालिनी के आँचल में बँधा है। तूने अपने आप को लुटा दिया लेकिन मस्तिष्क पर स्मृति-रेखा को अमिट क्यों कर रहने दिया? बारबार तेरी चौखट पर आता हूं। प्रिय, तेरी सखी मेरी आत्मा तुझमें निःशेष हो जायगी। यही उसकी अंतिम परिणति है। वस्तुतः—

किस अतीत गौरव की गाथा, कवि तू गाने आया है?<br>
किस युग की तू करुण कहानी हमें सुनाने आया है?<br>
क्यों विस्मृत घटनाओं की फिर याद दिलाने आया है?<br>
क्यों सदियों की सुप्त वेदना पुनः जगाने आया है?<br>
रहने दे वे मूक व्याथाएँ सारी अपने ही मन में<br>
मत कह क्या-क्या हुआ यहाँ इस वैशाली के आँगन में

—:०:—

*दूसरों की आँखों का अमंगल चाहने से किसी की पवित्रता की रक्षा नहीं होती, क्योंकि वास्तविक पवित्रता का प्रमाण यही है कि मलिन-से-मलिन दृष्टि भी उसका स्पर्श कर पवित्र हो जाये।*

'महादेवी'

# उपन्यास में वास्तविकता

## ( श्री जैनेन्द्र कुमार की विचार धारा का एक विश्लेषण)

*श्री रामकृष्ण सिंह, स्नातक कला हिन्दी प्रतिष्ठा (द्वितीय खण्ड)*

'साहित्य का श्रेय और प्रेय' में जैनेन्द्र ने उपन्यास के क्षेत्र में वास्तविकता का स्थान निरूपित करने का प्रयास किया है। वस्तुतः उपन्यास के स्वरुप और प्रयोजन को ध्यान में रखकर ही वास्तविकता के सम्बन्ध में कुछ कहा जायगा।

'उपन्यास में वास्तविकता' निबंध के लेखक श्री जैनेन्द्र कुमार ने वास्तविकता का लघु अर्थ बतला कर उपन्यास में उसकी सम्भावना एवं परिणाम की ओर संकेत किया है। लेखक का विचार यद्यपि वैयक्तिक है किन्तु ठोस तर्क के आधार पर सब कुछ सर्व ग्राह्य बन गया है।

वास्तविकता का अर्थ है—तथ्य। इसे अंग्रेजी में 'फैक्ट' कह सकते हैं। यह यथार्थ के निकट है जो इन्द्रियों से जितना ही जाना जाता है वह उतना ही हमारे लिए अधिक वास्तविक बन कर उपस्थित होता है।

उपन्यास कल्पित घटनाओं के आधार पर जीवन के सत्य को ढूँढ़ने की चेष्टा करता है। मनुष्य का जीनव दुनियाँ में वास्तविकताओं से घिरा होता है। सत्य असीम है, इसके विपरीत जीवन की वास्तविकताएँ सीमित होती है।

जीवन की वास्तविकताओं को दो कोटि में विभक्त किया जा सकता है—एक के अन्तर्गत् मनुष्य की लाचारियों के कारण उत्पन्न व्यापार, नित्य-नैमित्तिक जीवन की घटनाएँ और व्यापार आते है, इस कोटि की वास्तविकता स्थूल है। इससे जीवन का सत्य और भी ढँका रहता है। अतएव उपन्यास की घटनाओं में इनका कोई स्थान नहीं होता। दूसरी कोटि की वास्तविकता सत्य को समझने और समझाने का माध्यम बन कर उपस्थित होती है। उपन्यास में रस, चेतना के जागरण, घटना के पीछे कारण, अनेकता के पीछे एकता, चरित्र की मानसिकता और पात्रों की भीतरी सच्चाई को जानने के लिए इसी ढंग की वास्तविकता के गहरे जाना पड़ता है। ऐसी वास्तविकता का निर्माण उपन्यास में पात्रों की क्रिया और वातावरण के रूप में प्रकट किया जाता है। सामाजिक उपन्यासों में इस प्रकार की वास्तविकता की अधिक आवश्यकता होती है। किन्तु इस प्रकार की वास्तविकता को भी उपन्यास में इस ढंग से रखना चाहिए कि अलक्ष्य सत्य प्रकट होकर भी छिपा रहे। वास्तविकता आवश्यकता से अधिक नहीं होनी चाहिए। इसी में वास्तविकता की सार्थकता है। वास्तविकता का कोई परिमाण निश्चित नहीं होता अर्थात् यह बतलाना कठिन है कि वास्तविकता का किसी निश्चित अंश में होना अनिवार्य है। उपन्यास में वास्तविकता की अपनी कोई सत्ता नहीं होती। वह तो

एक वाहन है जिस पर चढ़कर सत्य पाठक को रसान्वित कर उनके व्यक्तित्व का अंश बन जाता है। उपन्यास का हृदय सत्य है, शरीर उसका वास्तविकता है। उपन्यास में यह जितनी ही कम होगी उतनी ही अच्छी बात है। अगर उपन्यास वास्तविक होने की कोशिश करेगा तो वह निरर्थक घटनाओं का जाल हो जायेगा। उपन्यास में इस आदर्श की पूर्ति रोमांटिक वृत्ति के द्वारा होती है। यह वृत्ति और कुछ नहीं, पाठक को वास्तविकता से परे, ऊँचे ले जाने वाली वृत्ति है। उपन्यास में इसकी आवश्यकता यथार्थ या वास्तविकता के प्रति किंचित उपेक्षाशील और सत्य के प्रति उन्मुख होने के लिए आवश्यक है।

उपन्यास जीवन में गति देने के लिए है। गति अर्थात चेतना ( चैतन्य )। उपन्यास से प्राप्त गति पाठक को उत्तेजित नहीं करती है बल्कि उसकी उत्पत्ति स्वयमेव होती है। उस गति का स्वामी पाठक स्वयं होता है। उपन्यास पाठक के अंतश्चैतन्य को उद्बुद्ध करता है। और उसउद्बोधन के प्रकाश में वह फिर स्वयं अपना मार्ग पाकर बढ़ चलता है। यह ठीक है कि मनुष्य की वास्तविकता एक दूसरे से भिन्न होती है फिर भी उपन्यास का चेतना के उस विकास से सम्बन्ध हैजो किसी भी दिशा में गति करने की शक्ति को समृद्ध करता रहे। सब जगत व्यापार वस्तुतः भीतरी प्राणों की अभिव्यक्ति है। अतएव जीवन की गति को चारों ओर प्रवृत्त करने का काम साहित्य से अनायास हो जाता है।

साहित्य या उसकी एक विधा उपन्यास चेतना को गति अर्थात जगाकर भी परिस्थिति (वास्तविकता) को भंग नहीं करता। साहित्य परिस्थिति वा चेतना इन दोनो के लिए ही सहारा है। वाह्य परिस्थितियाँ वासनाओं के वशीभूत होती है। और ये सर्वदा चेतना विरोधी एवं गति विरोधी बनी रहती है। यह एक प्रकार की निष्क्रियता लाती है। मनुष्य परिवर्तन शील है, और परिवर्तन ही गति अर्थात चेतना का जीवन है। जो उपन्यास चेतना को नहीं जगाता सिर्फ मनोरंजन करता है वह स्थिति तुष्टि तामसिक है। वही उपन्यास श्रेष्ठ है जो जड़ता वा निष्क्रियता लाने वाली वास्तविकता अर्थात् परिस्थिति के प्रति उपेक्षा का भाव जगावे। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि उपन्यास को स्थिति चित्रण या वास्तविकता में लिपट कर नहीं रहना चाहिए। उपन्यास परिस्थिति की आलोचना कर जीवन को गति प्रदान करने की चेष्टा करे। गति देते समय परिस्थिति का त्याग नहीं होना चाहिए। इसी में उपन्यास अपना दायित्व निभा सकता है।

अपने उपर्युक्त विचारों के लिए निःसंदेह श्री जैनेन्द्र साधुवाद के पात्र हैं।

# सिन्दूर

श्री शालिग्राम सिंह
स्नातक द्वितीय खंड 'कला' राजनीति विज्ञान "प्रतिष्ठा"

जग्गू जब सबेरे सोकर उठने लगा तो उससे उठा नहीं गया। शरीर में असह्य पीड़ा थी। नस-नस टूट रही थी। कराह कर पुनः अपनी फटी-चिथड़ी पर लेट गया। इतने में मालिक की फटते बाँस से निकली ध्वनि की तरह आवाज आई—'रे जगुआ रे।' उठेगा कि दिन भर सोता रहेगा! गाय कब चरेगी? हरामी कहीं का। ओह! इन सबों के मारे तो नाकोंदम हो गया। न जाने कहाँ का आलस्य इन सबों पर सवार है।" और वे बड़बड़ाते हुए एक ओर चले गये। बेचारा किसी तरह आह! ऊँह! करता उठा। दोनों हाथों सिर दबाये धीरे-धीरे मालकिन के निकट जा पहुँचा!

मालकिन महरी से बर्त्तन मँजवा रही थीं। सामने ढेर लगे बर्त्तनों को कातर नयनों से देखती हुई बेचारी बर्त्तन भी माँज रही थी और उपदेशपूर्ण डांट भी सुनती जाती थी। पापी पेट जो न कराये। जगुआ को देखते ही मालकिल बोलीं—"क्योंरे? अभी तक गाय चराने नहीं गया है? ठहर! आज तेरा खाना बंद कर देती हूं। मोटाई चढ गयी तुझे। महरी एक सूनी दृष्टि डालकर पुनः अपने काम में लग गई। बेचारा आया था दया की आशा में, मिली झिड़की। दिल बैठ गया। फिर भी रुखे कंठ से बोला—"मालकिन"।..........

"क्या है?........" मालकिन की त्योरियाँ ज्यों-की-त्यों थीं। "कपार में दर्द......। मन ठीक न........।" जग्गू ने घुटकते हुए कहा तुम्हें सब दिन नखरा रहता है! आज सिर दर्द तो कल पेट दर्द। तुम्हारे बदले में गाय कौन चरायेगा! खायेंगे नौ मन और कमाने में नानी मरती है। हरामखोर! एक दिन खाना बन्द कर दूँगी बस अक्ल ठिकाने आ जायगी। जा गाय को खोल दे। सबेरे चले आना! हाँ, थोड़ा तेल लेकर कपार में रगड़ ले ठीक हो जायेगा।"—मालकिन के स्नेह और करुणा की अंतिम बूँद तेल बनकर बरस पड़ी। बेचारा तेरह-चौदह वर्ष का बालक भग्न हृदय डबडबाई आँखें लिये चल पड़ा। काश! आज उसके माँ-बाप होते!

चुपचाप छड़ी उठाकर किसी तरह गौओं को हाँकता हुआ जंगल में पहुँचा। तेल भी नहीं लगाया। गायें प्रसन्नता पूर्वक हरी-हरी घास चरने लगी। उन्हें क्या पता, उनके सेवक पर क्या बीत रही थी? जग्गू चुपचाप मन मारे, नीम की छाँह में घुटनों में सिर छिपाकर बैठ गया। उसकी आँखें लाल थीं और कलेजा धौंकनी की तरह चल रहा था। जग्गू को आया जान, चरवाहों का झुंड दौड़ता हुआ आ पहुँचा। पाँच-सात वर्ष से लेकर पन्द्रह-सोलह वर्ष तक के बच्चे-बच्चियों का झुंड था। सबों ने जग्गू भाई!

चलो कुछ खेला जाय। डोल-पाती ही सही।'—जग्गू ने सिर उठाकर उनकी ओर देखा। 'न भाई! मुझे तंग मत करो, मेरा जी ठीक नहीं है। मैं आज कुछ नहीं खेल सकूँगा।"—जग्गू ने उदास दृष्टि से धरती निहारते हुए कहा। जग्गू भाई उठो! तुम न रहोगे तो सारा मजा किरकिरा हो जायेगा"—सुखारी ने मुँह बिचका कर कहा। आखिर जग्गू उसका नायक जो था। हर जगह, दुख में भी। खेलने, तैरने, गाछपर चढ़ने में भी। वह उनके छल-प्रपंच रहित नैसर्गिक दिलों का राजा था। उनके स्नेहपूर्ण सहवास में अपने मा-बाप की याद भूल जाता था। यहाँ तक कि मालिक मलकिन के निर्मम व्यवहारों को भी, जिसे वह पापी पेट की तुष्टि के लिए सहता था।

"मैं कहता हूँ, तुमलोग जाओ! बेकार जिद्द मत करो।" नायक की आज्ञा पर सबों के सिर झुक गये। सभी मन मारे उदास मुख चले गये। रह गई केवल एक बालिका। बारह-तेरह साल की, गोरी, सुन्दर, शांत-गंभीर, भोली-भाली। जिसकी जवानी बचपन के आंगन में झांक रही थी। बचपना अभी गया नहीं था अतः न उसमें उफान था, न बासना के लाल डोरे थी केवल बाल-सुलभ कोमलता, स्नेह और सौहार्द्र। कुछ देर तक खड़ी रही फिर धीरे से आकर जग्गू के निकट बैठ गई।" जगत। आज तुझे क्या हो गया है? चलो न तालाब से कमल नाल लावें। क्या आज वनदेवी नहीं बनाओगे?" अपनी भोली-भाली आँखों को जग्गू के चेहरे पर टिकाते हुए बोली। किन्तु उसकी जलती आंखें देख सहम गई। जग्गू चुप रहा। केवल एक बार कातर नयनों से उनकी ओर देखा। "बोलो न! क्या हुआ है?..........", "..........।" "क्या मालकिन ने कुछ..........।" "..........।" "नहीं बोलोगे? मुझ से रूठ गये?" कहते कहते उसने उसके हाथ पर हाथ रख दिये। 'अरे' वह चौंककर हट गई।" तुम्हारी देह तो तवे की तरह जल रही है।" "मुन्नी.......।" जग्गू ने रूँधे कंठ से पुकारा। इसके लिये चुप रहना अब असह्य था। लेकिन चुप्पी फटी भी तो आँसुओं के रूप में। भीत चकित मुनिया जग्गू के साथ चुपचाप टपाटप आँसू गिराती रही। वह नादान बालिका क्या करे!

"जगत! तुम्हें बुखार है तेज बुखार! घर चलो।"—मुनिया की किंकर्त्तव्यविमूढ़ता सहज बुद्धि के आगे पराजित हो गई। "घर कहाँ जो चलूँ .......।" "जग्गू इतना ही बोल सका। और फिर अपने में खो गया। उसे अपने जीवन की धुँधली स्मृतियाँ याद आने लगी। शायद मंजिल पर पहुँचा राही एक दीर्घ निःश्वास लेकर पथ का पुनरावलोकन कर रहा हो। उसे थोड़ी थोड़ी याद आने लगी—जब एक ही दिन उसके घर से दो अर्थियाँ निकली थीं। वह माँ! माँ!! बापू! बापू!! करता उन अर्थियों से लिपट गया था। उनके साथ जाने का हठ करने पर कितनी मुश्किल से उसकी दादी ने उसे सम्हाला था। विधना के उस वज्राघात को जवान बेटे के शोक को भूलकर उसकी अन्धी दादी ने उसे सम्हाला था। माँ-बाप के स्नेह के लिये तरसता क्या रहा, उसकी अनुभूति ही नहीं हुई। यद्यपि दूसरों को देखकर उनका अभाव उसे बुरी तरह खटकता। किन्तु बेवसी के सिवा था ही क्या? नियति की निर्ममता तो उस समय और पराकाष्ठा पर पहुँच गई जब दो वर्ष बाद दादी की छत्रछाया भी ऊपर से उठ गई। महल से निष्कासित होने के बाद झोपड़ी को कौन पूछे वृक्ष की छाया भी शायद नसीब नहीं होती है।

बेचारा अष्टवर्षीय बालक दो-तीन वर्ष तक तिरस्कृत बहिष्कृत अवारे कुत्ते की तरह जिन्दगी बसर करता रहा। सब जगह हाथ फैला देता। कोई दुरदुरा देता। कोई चार-चने रख देता। कोई पूछता "नौकरी करोगे?" और हाँ कहने पर प्रत्युत्तर निकलता—"तुम जैसों का कौन ठिकाना, कोई सामान लेकर ही चलते बनोगे।" और इन्हीं विषमताओं के बीच उसका बालक मन पीड़ा से कराह उठता और फिर किसी वृक्ष के नीचे बैठ आठ-आठ आँसू बहा लेता। जिन्हें देखने वाला उस वेदर्दी के सिवा कोई नहीं रहता।

एक दिन एक दरवाजे पर हाथ फैलाए खड़ा था कि मालिक ने कहा नौकरी करोगे! "सब कहते हैं कि कुछ लेकर भाग जाओगे? तुम्हें कौन रखेगा?" उसने सरलता से उत्तर दिया। और उसी दिन से वह पं० दीनदयाल तिवारी के यहाँ नौकर हो गया। किन्तु उस कोमल हृदय वाला को यह आश्रय कितना महँगा पड़ा यह उसका दिल ही जानता है।

उस ग्यारह-बारह साल के बच्चे से दिन भर काम करवाना, बात-बात पर डाँटना अखाद्य भोजन और स्नेहहीन व्यवहार एक एक कर उसके सामने नाचने लगे। वह पीड़ा से कराह उठा। गालों पर अश्रु की धारा बह चली मुनिया अवाक उसका मुँह निहारती रही। वह उसकी पीड़ा समझती थी लेकिन वह करे तो क्या? उसने उसका हाथ पकड़ कर धीरे से कहा— मेरे घर चलो!

'और गायें'। उस स्थिति में भी उसकी कर्त्तव्य बुद्धिमानी नहीं। अपनी चिंता करो। मुनिया के संग घर जाओ। गायें मैं पहुँचा आता हूँ"। आते हुए चन्ना ने कहा। मुनिया उसे सहारा देकर अपने घर ले चली और चन्ना गायों को लेकर तिवारी जी के घर की ओर।

मुनिया की माँ, विधवा राजो आँटा पीस रही थी कि मुनिया का स्वर सुन पड़ा—"माँ! समय से पूर्व आगमन और घबराहट पूर्ण स्वर सुनकर राजो घबराई सी बाहर निकल आई। 'क्या है बेटी!' माँ तनिक सहारा दो। जगत को बुखार.......।" और उसके आगे उससे नहीं बोला गया। माँ ने जल्दी से बिछावन किया। और उसे लिटाने लगी! संस्पर्श होते ही चिल्ला उठी बाप रे! इतना बुखार! हाथ जल गया। कब से बुखार है बेटी?" 'राजो ने कहा सुबह से'। "और तब भी तिवारी जी ने गाय चराने भेज दिया। राम! राम! आदमी है कि राक्षस! अपना बेटा रहता तो बुझाता। दूसरे का बेटा खटी-कोवार है। इसी नीयत से तो भगवान घर भरे हुए हैं? बेटी! जा तो, जरा भगत जी को बुला ला। ठढी हवा लग गई हो। और हाँ, बैध जी को भी बुलाती आना। जरा जल्दी आना। मैं तबतक बैठती हूं। हे महावीर जी! हे कासी माई! नीरोग कर दो तो सम्पूर्ण पूजा दूँगी। हे ब्रह्मबाबा!

और तब तक मुन्नी लौट आई। भगत जी आये पंडित जी आये, बैद्य जी आये। सब अपनी-२ करामात दिखाकर चले गये। मुनिया रात भर जग्गू के सिरहाने बैठी भगवान के चरणों में अश्रुओं की माला और मूक प्रार्थना अर्पित करती रही। रह-रह कर उसका हृदय काँप उठता। हृदय में एक अजीब बेकली और टीस उठ जाती। जग्गू रात भर बेहोश

रहा। रात भर चिल्लाता अनाप-सनाप बकता रहा। माँ! माँ!! ···· ··· आता हूँ माँ! तुम्हीं तो मुझे छोड़ गई! माँ भी कहीं पुत्र को इस तरह छोड़ती···। मुनिया······आह! ·········वनदेवी·········मेरी रानी ·········तुझे नहीं पा सका·········ओह! अब नहीं बचूँगा·········माँ·········मुनिया········। और मुनिया का कलेजा रह-रह कर मुँह को आ जाता। बड़ी मुश्किल से उसकी रुलाई रुकती। माँ-बेटी ने जागकर भोर किया। रातभर में जो कुछ सम्भव हो सका, किया। ओझा, वैद्य, गुहरौती, मनौती। किंतु जग्गू नहीं बचा। नहीं!! राजो का मातृ हृदय कराह उठा। वह फूट-फूट कर रोने लगी और मुनिया उस बेचारी का तो अज्ञात सुखद लोक ही लुट गया। इधर अर्थी निकली और। उधर मुनिया 'हाय! राजा' कहकर कड़ाक से गिरकर बेहोश हो गई। विधाता ने उसकी माँग की अज्ञात सिन्दूर ही पोंछ लिया था।

# गीत

## श्री रणविजय सिंह स्नातक कला द्वितीय खण्ड (प्रतिष्ठा)

अब व्यथा के हास में उल्लास पाया

मैं सँजोता था गगन के तार में विश्वास
खोजता विश्वास की तह में अलस आवा
जानता इन्सान में इन्सानियत का हास
क्या पता उस हास में कितना बड़ा परिहास?
उस सुनहले स्वप्न में कुछ भी न पाया
पर व्यथा के हास में उल्लास पाया!

मैं समझता था न अपने, हैं पराये
दर्शनों की दृष्टि में जो कुछ समाये?
किन्तु आस्था हिल गई सपने उजड़ते
भावना के फूल हैं हँसते बिखरते
जब सितारों ने सजल हो गान गाया
तब व्यथा के हास में उल्लास पाया।

चाँदनी की मधुर कविता हँस पड़ी जब
गरल की हलकी लहर उर छू गई तब
भाव के ठोकर लगाये सरल उर में
मैं विकल हो बस गया विषधर उदर में
क्या पता दुनिया रंगीली क्यों न पाया?
पर व्यथा के हास में उल्लास पाया।

# हिन्दी साहित्य का सन्देश

श्री इन्दुप्रकाश वर्मा 'शेखर'
स्नातक वाणिज्य ( द्वितीय खण्ड )

आज का जीवन अनेक विघ्न-बाधाओं से, बहुत दिक्कत परेशानियों से भरा है। जीवन के साथ साहित्य का घना सम्बन्ध है। इसलिए साहित्य का मार्ग कण्टकाकीर्ण है। सारे संसार में उथल-पुथल मची हुई है। सभ्यता का संक्रान्तिकाल है। आर्थिक और सामाजिक अवस्थाएँ अशान्त हैं। मानव अपने पुराने आदर्शों और व्यवस्थाओं को तोड़-फोड़ कर फेंक रहा है। वह एक नवीन आदर्श की खोज में लग गया है। यान्त्रिक युग ने दुनियाँ के टुकड़ों को जोड़ने की परिस्थिति उत्पन्न की है। देश-देश की हवा मिल-मिलकर एक दूसरे को रँग रही है। सरसरी निगाह से देखा जाय तो लगेगा कि दुनिया एक हो जायगी, देश-देश का घेरा टूट जायगा। जातियों और राष्ट्रों की विभिन्नता और विशेषता एकता में खो जायगी। लेकिन यह दृश्य अधिकतः प्रतीयमान हैं, सम्पूर्णतः सत्य नहीं। एक-एक देश की सफर करें तो सामने आ जायेंगी वहाँ की छोटी-छोटी सीमाएँ, संकीर्णताएँ, क्षुद्रताएँ। अपने देश में देखिए—प्रान्तीयता का वाद-विवाद, जाति उपजाति का टंटा, आपस की छीना-झपटी ने इसकी टाँग खीच ली, उसके भाल पर हाथ मारा! इस तरह की मारा-मारी लूट-खसोट घर-घर तक फैल गई है। क्या यही दुनिया एक हो रही है? क्या यही मानव का आदर्श है?

विश्व में एक ओर तो एकता के लिए प्रगति है और दूसरी ओर विद्वेष की प्रतिक्रिया चल रही है। मानव-जीवन इसी संघर्ष में पड़ा हुआ है, और इस अशान्ति से निकलने के लिए राह ढूँढ रहा है। राह ढूँढ़नेके पहले अशान्ति के कारण का पता लगाना चाहिए। अशान्ति इसलिए है कि जो हम खोजते हैं वह मिलता नहीं। हम सभी सुख चाहते हैं, सुख के लिए चेष्टा करते हैं, अपने सुख के लिए दूसरों से छीना-झपटी करते हैं। सुख मिलता है हमें? सुख के साधन कुछ मिल जाते हैं, पर सुख नहीं मिलता। जिन्हें हम सुख के साधन समझते हैं उन्हें लूट खसोट कर जमा करते हैं; लेकिन चैन की नींद सो नहीं सकते। एक ओर तो हम विज्ञान की उन्नति से, मशीन की मदद से, जीवन के सुख-साधनों के ढेर लगा रहें है। दूसरी ओर सुख साधनों को एक दूसरे से छीन लेने के लिए लड़-कट रहे हैं। सुख-साधनों के ढेर लगाने की जानकारी तो हमने खूब बढ़ाई है, लेकिन उन्हें बाँट कर भोगने का शऊर हममें नहीं आया है। यह सब इसलिए कि हम ऊँचे आदर्शों से दूर हो गये हैं, हमारा चरित्र गिर रहा है; हम कायर और स्वार्थी हो गये हैं। हम भूल गये हैं कि सुख के लिए आपस में लड़ना सुख देने वाला नहीं है। समाज में एक व्यक्ति का सुख सारे समाज के

सुख से बँधा हुआ है। इसलिए ऐसे सुख को पाने की कोशिश करना, जिससे दूसरों को दुःख पहुँचे, कभी भी सुख-दायक नहीं हो सकता है। सुख साधनों को सबके साथ मिलकर भोगने में ही सच्चा सुख है और सबके साथ मिलने के लिए एक दूसरे को समझने की जरूरत है। हृदय में कुछ अनुभूतियाँ और मस्तिष्क में कुछ विचार पनपाने पड़ेंगे। वास्तविक सुख के लिए कुछ स्थूल सामग्रियाँ इकट्ठी कर लेने से ही काम नहीं चलने को है। इसके लिए कुछ एक प्रकार के भाव विचारों को भी जमा करना आवश्यक है। साहित्य को इन्हीं भाव विचारों से सम्बन्ध है।

सभ्यता के ह्रास से ही जीवन में अशान्ति है। संस्कृति के उत्थान द्वारा शान्ति प्राप्त करना जीवन का चरम लक्ष्य है। संस्कृति की धारा साहित्य के प्रांगण में अजस्र रूप से बहती है। विस्तृत विश्व और सनातन काल में साहित्य ने ही संस्कृति की धारा प्रवाहित रक्खी है। विचारों को परिमार्जित करके, मस्तिष्क को शुद्ध करके तथा अनुभूतियों को सजग करके, हृदय को द्रवित करके—साहित्य आदमी को आदमी बनाता रहा है। मानव को शुभ गुणों से युक्त करके ऊँचे आदर्शों की ओर प्रेरित और आकर्षित करके उसे जगाए रखना साहित्य का काम है। साहित्य की शक्ति बड़ी प्रबल है, बड़े काम की चीज है। कला आपके दिल तक पहुँचती है। आपका दिल टटोलती है। आपके दिल पर काबू करती है। आपका दिल बदलती है। फलस्वरूप आपका दिल उठ बैठता है। आप दुनिया को नई नज़र से देखते हैं। इसके नए मजे लेने लगते हैं, यह आपको नई खुशी से भर देती है। वही दुनिया, जो कुछ क्षण पहले आपके लिए मायूसी, शिकंजे और झंझट की तस्वीर थी। लेकिन अब आप नए जोश से काम करते हैं, नई मस्ती से आगे बढ़ते हैं, क्योंकि आपके विचार सुलझे हुए हैं, आपका दिल साफ है। साहित्य मानव-जीवन के उच्चतम स्तर तक पहुँचता है और इससे सम्बन्ध रखने वाले अभ्यासी साहित्यक और साहित्यप्रेमी भी तीव्रता और दृढ़ता से वहाँ पहुँचते हैं।

साहित्यिकों का उत्तरदायित्व बड़ा है। संस्कृति की रक्षा और प्रगति का भार उन पर है। समाज के अन्तस्थल में उनकी वाणी गूँजती है। इसलिए उन्हें अपनी वाणी शुद्ध, मधुर, और हितकर बनाने की आवश्यकता है। साहित्यिक ऐसा नहीं कह सकते कि जो मेरे मन में विचार आया सो मैंने लिख दिया। साहित्य के आदर्शों की रक्षा करने में ही उनकी शक्ति की सफलता है। साहित्य के आदर्श जीवन के आदर्श से दूर नहीं होते हैं। साहित्य जीवन का एक अंग है और बड़ा ही आवश्यक अंग है। आनन्द जीवन का लक्ष्य है, आनन्द साहित्य का ध्येय है। साहित्य का—आनन्द जीवन के अनेक प्रकार के आनन्द में से एक है। साहित्यकार और साहित्य प्रेमी का कर्त्तव्य है आनन्द की इस धारा को अधिकाधिक जन में प्रवाहित करना। एक ऐसी परिस्थिति समाज में उत्पन्न करने की आवश्यकता है, जिसमें साहित्य अधिकाधिक संख्या में फूले फले और सारा समाज साहित्यिक आनन्द के लिये उत्सुक हो। जब तक यह परिस्थिति नहीं उत्पन्न होती है, तब तक सभ्यता खतरे में है। आज के जीवन से साहित्य कुछ दूर पड़ गया है। साधारणतया जीवन में अधिकांश लोग साहित्य की

आवश्यकता नहीं अनुभव कर रहे हैं। उनका आदर्श अधिकतर आर्थिक है और मनोरंजन विशेषतया हीन रुचिपूर्ण साहित्य में उच्च आदर्श और सुरुचिपूर्ण मनोरंजन का संयोग है। इसलिए समाज को साहित्य की ओर प्रेरित करके इसे ऊपर उठाने और सुखमय बनाने की ओर सभी का ध्यान होना आवश्यक है। हिन्दी ने जो पद आज प्राप्त किया है, वह भारत की विस्तृत सीमा में बहुत दिनों तक होने वाले क्रमिक और स्वाभाविक विकास का फल है। यह विकास किसी राजसत्ता का आश्रय या अन्य कृत्रिम उपायों के कारण नहीं हुआ है। इसलिए इसमें स्वाभाविक शक्ति और गुण है। इसके प्रति भारत के उन लोगों का आकर्षित होना भी स्वाभाविक है। जिनकी मातृभाषा हिन्दी नहीं है। क्योंकि इसके द्वारा ही समस्त भारत की सांस्कृतिक और सामाजिक एकता की धारा प्रवाहित रह सकती है। हिन्दी ही वह भाषा है, जिसका विकास देश में सबसे बड़े भूभाग में हुआ है। अन्य भाषाओं की सीमाएँ छोटी हैं। हिन्दी की शक्ति इसलिए अपरिमित है कि वह आसानी से इस देश के कोने-कोने में कुछ-न-कुछ समझी जाती है और बोली जाती है। यह शक्ति इसे स्वाभाविक विकास-क्रम में प्राप्त हुई है, इसलिए यह कृत्रिम नहीं है। अबतक जो शक्ति इसने अर्जित की है वह किसी जिद जबर्दस्ती या पकड़-धकड़ से नहीं मिली है। इसलिए इसमें किसी का द्वेष नहीं होना चाहिए।

हिन्दी को हिन्दुस्तानी बनाकर भारतभ्रमण करने की जरूरत नहीं है। यह अपने मामूली लिवास में ही देश के कोने-कोने में पहचानी जाती है। हिन्दी भाषा और साहित्य का प्रचार प्रान्तीयता की खींचातानी और वैमनस्य के लिये नहीं है। यह भारत की एकता दृढ़ करने के उद्देश्य से किया जा रहा है। यदि इस प्रचार से किसी अन्य भाषा को कष्ट अनुभव होता है, तो उन्होंने इसका उद्देश्य समझा नहीं है या उनके मन में कोई निराधार आशंका अथवा क्षुद्रता है, जो उन्हें एकता से दूर विद्वेष की ओर ले जाने वाली है। उनसे आग्रह है कि इसके उद्देश्य को समझें और प्रीतिपूर्वक इसे ग्रहण करें। इसी में उनका कल्याण है, इसी में समस्त देश का कल्याण है।



# क्रिकेट : भारत और आस्ट्रेलिया

श्री निर्मल कुमार गोयनका
स्नातक कला, द्वितीय खण्ड राजनीति विज्ञान 'प्रतिष्ठा'

स्वतन्त्रता प्राप्ति के साथ ही भारत को क्रिकेट खेलने वाले अन्य देशों से भी क्रिकेटखेलने की स्वतंत्रता मिली। १९४७ के पहले भारत सिर्फ इंगलैण्ड के साथ ही क्रिकेट खेल सकता था। लेकिन स्वतंत्रता के बाद यह प्रतिबन्ध हम पर से उठ गया। इसके बाद भारत ने हर क्रिकेट प्रेमी देश के साथ टेस्ट मैच खेले। परन्तु भारत और आस्ट्रेलिया के बीच हुये मैचों का कुछ दूसरा ही महत्व है। स्वतंत्रता के बाद से अबतक भारत ने आस्ट्रेलिया के साथ चार श्रृंखलाओं में सोलह मैच खेले हैं। इन सोलह मैचों में मे आस्ट्रेलिया ने नौ मैच जीते, भारत ने दो मैच जीते तथा ५ मैचों में हार जीत का फैसला न हो सका।

पहली श्रृंखला के पाँच मैच आस्ट्रलिया में १९४७-४८ में खेले गये। भारतीय क्रिकेट टीम के, इस ऐतिहासिक दौरे के, कप्तान थे लाला अमरनाथ। यह भ्रमण कई दृष्टियों से ऐतिहासिक माना जायगा, क्योंकि स्वतंत्रता के बाद पहली बार भारतीय क्रिकेट टीम मैदान में उतर रही थी, विश्वविजेता आस्ट्रेलिया के विरूद्ध पहली बार मैच खेले जा रहे थे तथा खेले गये ५ मैचों में से ४ में भारत बुरी तरह पराजित हुआ। इस श्रृंखला का प्रथम टेस्ट ब्रिसबन में शुरू हुआ, जिसमें भारत १ पारी और २२६ रन से पराजित हुआ। इस मैच की खाश बात यह थी कि भारतीय टीम दोनों पारियों में एक सौ से कम रन पर ही आउट हो गयी। इस के मुख्य कारण थे आस्ट्रेलियन गेंदबाज टोशाक ( Toshak ) जिन्होंने पहली पारी में २ रन देकर ५ विकेट तथा दूसरी पारी में २९ रन देकर ६ विकेट लिए। आस्ट्रेलिया की ही ओर से ब्राडमैन ने इस मैच में १८५ रन बनाये। रन संख्या थी—आस्ट्रेलिया ८ विकेट पर ३८२ रन (पारी समाप्ति की घोषणा) भारत ५८ रन तथा ९८ रन। दूसरा मैच सिडनी में शुरू हुआ जो वर्षा के कारण बिना हार-जीत का फैसला हुए समाप्त हो गया, अन्यथा इसमें भी भारत के हारने की पूरी सम्भावना थी। इस मैच में भारतीय गेंदबाज फादकर ( ३।१४ ) तथा हजारे ( ४।२९) ने आस्ट्रेलियन टीम को १०७ रन पर ही आऊट कर दिया, लेकिन भारत खुद पहली पारी १८८ रन बनाने के बाद दूसरी पारी में ७ विकेट पर सिर्फ ६१ रन ही बना पाया कि खेल समाप्त हो गया। तीसरा मैच मेलबोर्न में खेला गया, जिसमें आस्ट्रेलिया ने भारत को २३३ रन से हराया। भारत की ओर से इस श्रृंखला का पहला शतक विनू मन्कड ( ११६ ) ने इसी मैच में बनाया लेकिन आस्ट्रेलिया के ब्राड-

मैन ( जिन्होंने दोनों पारियों में शतक बनाये ( १३२+१२७ अपराजित ) तथा मोरीस ( १०० अपराजित ) की बल्लेबाजी के आगे भारतीय बल्लेबाजों को हार माननी पड़ी ! भारत ने २९१ रन ( ९ विकटो पर पारी समाप्त घोषित ) तथा १२५ और आस्ट्रेलिया ने ३९४ तथा ४ विकेट पर २५५ ( पारी समाप्त घोषित ) रन बनाये। इस शृंखला का चौथा मैच रेकर्ड की दृष्टि से आजतक हमें याद है और न जाने कबतक याद रहेगा। यह मैच एडलाइड में खेला गया और आस्ट्रेलिया ने फिर भारत को १ पारी और १६ रन से हराया। इन दोनों देशों को उच्चतम रन एक दूसरे के विरुद्ध इसी में बने। भारतीय बल्लेबाज विजय हजारे ने दोनों पारियों में शतक बना कर एक रेकर्ड कायम किया, जो अभीतक किसी भारतीय से फिर न बन पाया। इस मैच में ६ शतक बने, तीन भारतीय बल्लेबाजों ने बनाये तथा तीन आस्ट्रेलिया के बल्लेबाजों ने। रन संख्या इस प्रकार रही–आस्ट्रेलिया ६७४ (डी० जी० ब्राड मैन ( २०१ ), ए० एल० हसेट्ट ( १९८ अपरा० ) तथा एस० जी० बर्न्स ( ११२ ) तथा भारत ३८१ ( विजय हजारे ( ११६ ) तथा डी० जी० पाढ़कर ( १२३ ) और २७७ विजय हजारे ( १४५ ) शृंखला के अन्तिम मैच में भी भारतीय टीम को १ पारी और १७७ रन से पराजित होना पड़ा। यह मैच मेलबोर्न में खेला गया। जिसमें आस्ट्रेलिया ने पहले खेलना शुरू किया और ८ विकेट पर ५०५ रन बनाकर पारी समाप्त की घोषणा कर दी। भारतीय टीम क्रमशः ३३१ तथा ६७ रनों पर आऊट हो गई। भारत की ओर से मन्कड ने ( १११ ) तथा आस्ट्रेलिया की ओर से हार्वे ( १५३ ) ने शतक बनाये।

भारत और आस्ट्रेलिया के बीच क्रिकेट मैचों की दूसरी शृंखला उस समय शुरू हुई, जब आई० डब्लू० जानसन के नेतृत्व में आस्ट्रेलियन टीम १९५६ में भारत के दौरे पर पहुँची। शृंखला में खेले गये तीनों मैचों को कप्तान का भार भारत की ओर से पाली उमरीगर ने सम्भाला। प्रथम टेस्ट मद्रास में खेला गया, जिसमें भारत १ पारी और ५ रन से पराजित हुआ ! इस मैच में आस्ट्रेलियन गेंदबाज खूब जमकर खेले और भारत को पहली पारी म १६१ (बेनो ७।७२ ) तथा दूसरी पारी में १५३ ( लिण्डवाल ७-४३) रन पर ही आऊट कर दिया। आस्ट्रेलिया ने अपनी पहली पारी में ३१९ रन बनाये थे। दूसरा टेस्ट बम्बई में खेला गया, जिसमें हार जीत का फैसला न हो सका। भारतीय बल्ले बाजों, रामचन्द्र ( १०९ ), पंकजराय ( ७९ ) उमरीगर ( ७८ ), ने जम कर बल्लेबाजी की। आस्ट्रेलिया की ओर से जे० बर्क ( १६१ ) तथा आर० हार्वे० ( १४० ) ने शतक बनाये। अन्तिम रन संख्या इस प्रकार रही—भारत २६१ और ५ विकेट पर २५१ रन तथा आस्ट्रेलिया ७ विकेट पर ५२३ रन ( पा० स० घो० इस शृंखला का अन्तिम मैच कलकत्ता में खेला गया। गुलाम अहमद (७।४९+३।८१) तथा मन्कड की ( ३।५६+४।४९ ) बेजोड़ गेंदबाजी के कारण आस्ट्रेलिया यह मैच सिर्फ ९४ रन से जीत पाया। रन संख्या थी—आस्ट्रेलिया—१७७ तथा ९ विकेट पर १८९ ( पा० स० घो० ) भारत १३६ ( बेनो ६।५२ ) तथा १३६ ( बेनो ५।५३ )।

भारत और आस्ट्रेलिया के तृतीय शृंखला के क्रिकेट मैच फिर भारत में ही खेले गये। इस बार आस्ट्रेलियन टीम का नेतृत्व करने वाले थे आर० बेनो। १९५९-६० में खेले पाँचों मैच में भारत की ओर से जी. एस. रामचन्द ने नेतृत्व किया। इस शृंखला के दूसरे मैच में भारत ने पहली बार आस्ट्रेलिया को ११९ रन से हराया। अन्य ४ मैचों में २ आस्ट्रेलिया ने जीते और २ बिना हारजीत के समाप्त हो गये। नयी दिल्ली में खेले गये प्रथम टेस्ट में आस्ट्रेलिया १ पारी और १२७ रन से विजयी रहा। भारत ने पहली पारी में १३५ रन बनाये। इसके जबाब में आस्ट्रेलिया ने ४६८ हार्वे (११४) रन बनाये और भारत को दूसरी पारी में २०६ पर आउट कर विजयश्री हासिल की। आस्ट्रेलिया की ओर से मुख्य विकेट लेने वाले थे बेनो (३।० और ५।७६) तथा क्लाइन (४।४२)। दूसरा मैच कानपुर में शुरू हुआ, जिसमें भारत ने पहली बार आस्ट्रेलियन टीम को ११९ रन से हराया। इसके मुख्य कारण थे भारत के आफ स्पिनर जसू पटेल। उन्होंने और उमरीगर ने आस्ट्रेलियन टीम को उखाड़ फेंका। भारत की ओर से बल्ले बाजी में डेविडसन (५।३१+६।९३) और बेनो (४।६३) की गेंदबाजी के सामने सिर्फ नारी कान्ट्रेक्टर (२४+७४) चन्दू बोर्डे (२०+४४) तथा नाडकर्णी ही (२५+४६) जम पाये। अन्तिम रन संख्या थी—भारत १५२ तथा २९१ आस्ट्रेलिया २१९ (मैक डोनाल्ड ५३, हार्वे ५१, पटेल ९।६९) तथा १०५ (पटेल ५।५५, उमरीगर ४।२७) इस शृंखला का तीसरा मैच बम्बई में खेला गया जो बिना हार जीत के समाप्त हो गया। भारत की ओर से नारी कान्ट्रैक्टर (१०८) नेशतक बनाया तथा आस्ट्रेलिया की ओर में हार्वे (१०२) और ओनील (१६३) ने। गेंदबाजी में भारत की ओर से नाडकर्णी (६।१०५) तथा आस्ट्रेलिया की ओर से मैकिफ्फ (४।७९+३।६७) जमे। भारत ने पहले खेलते हुए २८९ रन बनाये, इसके जवाब में आस्ट्रेलिया ने ३८७ रन बनाकर आठ विकेटों पर पारी समाप्त घोषित कर दी। भारत ने दूसरी पारी मे ५ विकेट पर २२६(पा. सा घो.) रन बनाये तथा आस्ट्रेलिया ने १वि. पर ३४ रन मद्रास में खेले गये चौथे मैच में आस्ट्रेलिया ने भारत को आठवीं बार हराकर १ पारी ५५ रन से विजय प्राप्त की। इस मैच में आस्ट्रेलिया की ओर से फावैल (१०१) ने शतक बनाया! भारत की ओर से ऊच्चतम रन बनानेवाले थे विकेट कीपर कुन्दरम (७१) आस्ट्रेलिया की ओर से "बाउलिंग" हीरो बेनो (५।४३+३।४३) नेआठ विकेट लिए। भारत को रन संख्या थी १४९ और १३८ तथा आस्ट्रेलिया की ३४२। इस शृंखला का अन्तिम मैच कलकत्ते मे बिना हार जीत के समाप्त होगया। ओनील (११३) ने इस मैच मे भी अपना शतक बनाया। इस मैच की खास बात यह रही कि भारत के बल्लेबाज जयसिन्हा पाँचो दिन कुछ न कुछ समय के लिए क्रीब पर जरूर रहे! उन्होने २० अपारा० तथा ७४रन बनाये इस शृंखला मे विकेट लेनेवाले का रेकर्ड कायम करने वाले थे आस्ट्रेलिया के डेविडसन (२९ विकेट-१५.१७रन प्रतिविकेट) तथा बेनो (२९विकेट-१९.५५ प्रतिविकेट)। इसी शृंखला में भारत की ओर से बल्लेबाजी मे कान्ट्रेक्टर (४३८रन) तथा गेन्दबाजी में पटेल ने (१९-विकेट-१७.२१रन प्रतिविकेट) रेकार्ड कायम किये।

अबतक खेली गयी शृंखलाओं की अन्तिम शृंखला भी भारत में ही १९६४ मे खेली गयी। कप्तान रहे

आस्ट्रेलिया की ओर से सिम्पसन तथा भारत की ओर से पटौदी के नवाब। इस क्रम का पहला मैच मद्रास में खेला गया, जिसमें अस्ट्रेलिया भारत को नवी वार पराजित कर १३९रन से जीता। इस मैच में आस्ट्रेलिया ने पहले खेलते हुये २११ (नाडकर्णी ५।३१ )रन बनाये, इसके प्रत्युत्तर में भारत ने २७६ (पटौदी १२८ तथा बोर्डे ४९; मैकेन्जी ६।५८ ) रन बनाये। आस्ट्रेलिया के खिलाड़ी दूसरी पारी मे जम गये और ३९७ (सिम्पसन ७४ ब्रिभर्स ७४ तथा वर्ज ६० नाडकर्णी ६।९१ ) बना ले गये। फिर उन्होंने भारत को १९३ (हनुमन्त ९४; मैकेन्जी ४।३३) रन पर ही आउटकर विजयश्री प्राप्त की। इस श्रृंखला का दूसरा मैच बम्बई में हुआ, जिसमें दूसरी बार भारत ने आस्ट्रेलिया को २ विकेटो से हराया। आस्ट्रेलिया की टीम पहले मैदान मे उतरी और ३२० (बर्ज—८० जरमन ७८ चन्द्रशेखर ४।५० ) रन बना ले गयी। भारत ने भी अपना खेल अच्छी तरह खेला और ३४१ (पटौदी ८६; जयसिन्हा ६६) रन बनाये। आस्ट्रेलिया की दूसरी पारी मे कुल २७४ (चन्द्रशेखर ४।७३ नाडकर्णी ४।३३) बना पाये। अब भारत को मैच जीतने के लिए २५४ रन की जरूरत थी। भारत ने बहुत ही सावधानी के साथ खेल शुरू किया। ८ विकटो पर २५६ (सरदेसाई ५६; पटौदी (५३) मान्जरेकर ३९; बोर्डे ३० अपरा) बनाकर विजय प्राप्त कर ली! इस श्रृंखला का अन्तिम मैच कलकत्ता में बारीश के कारण बिना हार जीत के फैसले के समाप्त हो गया। इसमे पहले आस्ट्रेलिया ने खेलना शुरू किया और १७४ (सिम्पसन ६७; दुर्रानी ६।७३ सुर्त्ती ३(३८) पर ही उसके सभी खिलड़ी आउट हो गये! भारत ने जमकर खेलना शुरू किया और २३४ (बोर्डे ६८ अपा; जयसिन्हा ५७; सिम्पसन ४।४५) रन बनाये। दूसरी पारी मे आस्ट्रेलिया ने अभी १ विकेट पर १४३ रन ही बनाये कि वर्षा के कारण खेल समाप्त हो गया।

यह पहला अवसर था; जबकि आस्ट्रेलिया बिना 'रबर' जीते हुये वापस जा रहा था। पहले की तीनो श्रृंखलाओं मे अस्ट्रेलिया ने क्रमशः ४–०,२—० तथा २-१ से 'रबर' जीता था।



# परमाणु की बनावट

प्रो० पुरुषोत्तम गणेश परांजपे, एम० एस० सी०
अध्यक्ष, भौतिक विज्ञान विभाग

आज से करीब दो सहस्त्र वर्ष पूर्व भारतीय वैज्ञानिक कणादि ऋषि ने यह सिद्धान्त दिया कि प्रत्येक पदार्थ कणों का बना है तथा ऐसे कण बड़ी संख्या में जुड़े हुए हों तो वे पदार्थ के रूप मे दिखाई पड़ते हैं, और भिन्न भिन्न पदार्थ के कण गुण और स्वभाव में भिन्न होते हैं।

अठारहवीं सदी में डाल्टन नामक वैज्ञानिक ने भी परमाणुओं का सिद्धान्त प्रस्तुत किया जो अधिक प्रायौगिक फलों पर आधारित था। इस सिद्धान्त के अनुसार परमाणु को पदार्थ का वह अन्तिम छोटा से छोटा भाग समझते हैं, जहाँ तक उसमें पदार्थ के सब गुण उपस्थित रहें।

यदि इनकी मात्रा तथा आकार का विचार किया जाय तो ये अति सूक्ष्म हैं। इनकी मात्रा $1.8 \times 10^{-24}$ ग्राम से $4.2 \times 10^{-22}$ ग्राम तक होती है। $1.8 \times 10^{-24}$ का अर्थ 1.8 में। पर चौबीस शून्य रखने पर जो राशि आएगी उससे भाग देने से प्राप्त फल है परमाणु का आकार $10^{-8}$ सेन्टी मीटर होता है। $10^{-8}$ यह सेन्टी मीटर के दस हजारवें का दस हजारवाँ भाग है। यह आकार इतना छोटा है कि इसको आँख से देख पाना तो दूर की बात है, अच्छे से अच्छे सूक्ष्म दर्शक से देख पाना भी संभव नहीं है।

ऐसे परमाणु की रचनाकी कल्पना वैज्ञानिक कैसे कर पाए, यह हम प्रस्तुत विवेचना मे देखें।

साधारणतः प्रत्येक व्यक्ति ने देखा होगा कि यदि सूखे बालों पर कंघी फेरें और तब उसे छोटे कागज के टुकड़ों अथवा तिनकों के निकट लावे तो वे तिनके उससे आकर्षित होकर चिपक जाते हैं। इसी-प्रकार इबोनाइट कीछड़ को फलालेन अथवा बिल्ली की खाल से रगड़ा जाय तो इबोनाइट की छड़ और फलालेन दोनो में ही आकर्षित करने का गुण आजाता है। इसका कारण भी दोनो पर विद्युत आजाना है। दोनो में से एक पर घन विद्युत और दूसरे पर ऋण विद्युत आती है। यदि इबोनाइट की छड़ और फलालेन को पुनः जोड़ दें तो दोनो का विद्युत–आवेश समाप्त हो जाता है और वे अब तिनकों को आकर्षित नहीं कर सकते। इन प्रयोगों से यह निष्कर्ष निकलता है कि चूँकि छड़ और फलालेन को बाहर से आवेश नहीं दिया गया अतः ये रगड़ने से उत्पन हुए। प्रश्न यह उठता है कि ये आवेश पहले कहाँ थे? रगड़ने से पूर्व दोनो पदार्थों के पास धन और ऋण आवेश बराबर मात्रा मे थे जो एक दूसरे को सन्तुलित करते हैं। पर जब रगड़ा गया तब एक पदार्थ से कुछ ऋण दूसरे पर चले आए तो वह पदार्थ ऋण हो गया और जिसमे से ऋण निकल गए वह धन हो गया। चूँकि प्रत्येक पदार्थ कणों का बना है

जिसे हम वैज्ञानिक शब्द मे परमाणु कहते हैं इसलिये प्रत्येक परमाणु मे बराबर ऋण और धन आवेश होने चाहिये।

यह भी एक महत्त्व पूर्ण तथ्य है कि यदि दो पदार्थ जिसमे से एक धन दूसरा ऋण आवेशित है निकट रखे जाँय तो वे एक दूसरे को आकर्षित करते हैं और यदि दोनो पर समान आवेश हो तो विकर्षित करते हैं।

परमाणु की रचना मे यह तो स्पष्ट हुआ कि इसमे दो कण होने चाहिये। एक धन आवेशित दूसरा ऋण आवेशित तब रगड़ने पर ऋणकण निकलकर दूसरे पर जाता है कि धन कण? यह देखने के लिये एक प्रयोग समझना होगा।

इसप्रयोग मे कांच कि एक नली लेते हैं। इसके




एक ओर एक धातवीय पट्टी 'क' लगी होती है दूसरी ओर 'ख' इनको electrode कहते हैं। नली को करीब-करीब वायु रहित कर देते हैं। अब इनमें से एक पट्टी को धन दूसरे को ऋण आवेशित कर देते हैं तो पाया जाता है कि ऋण पट्टी से ऋण कण निकलकर धन की ओर जाते हैं तथा ये ऋण कण हाइड्रोजन (Hydrogen) के परमाणु की तुलना में 1800 गुना हल्के होते हैं।

इस प्रयोग से यह स्पष्ट होता है कि परमाणु के ऋण कण धन की अपेक्षा हलका होता है और बल लगाने से ऋण कण ही परमाणु में से बाहर निकलता है।

अब हमारे पास जितने तथ्य हैं उनके आधार पर परमाणु की रचना पर विचार करें!

सबसे सरल Hydrogen 'हाइड्रोजन' के परमाणु में एक धन कण जिसे हम Proton कहें और एक ऋण कण जिसका नाम इलेक्ट्रान है, होगा। यदि वे कण निकट होंगे तो विपरीत आवेश होने के कारण आकर्षित होकर चिपक जाएंगे और एक दूसरे का आवेश नष्ट कर देंगे और जैसा कि हम रगड़ वाले प्रयोग में पाते हैं उनको अलग करना सम्भव नहीं होगा।

अब यदि उनके बीच आकर्षण का बल भी लगा हो और फिर भी वे एक दूसरे से दूर रहें ऐसी स्थिति पानी हो तो यह आवश्यक है कि उनको दूर रखने वाला बल होना चाहिये। यदि ऋण कण 'electron' धनकण 'proton' के चारों ओर लगातार घूमता हो तो यह स्थिति पाई जा सकती है। इसलिए कि गोलाकार पथ में कोई पदार्थ जब घूमता है तो उसकी प्रवृत्ति बाहर जाने की होती है। जैसे कि एक पत्थर को रस्सी से बांधकर घुमावें तो वह चक्राकार पथ में तब तक घूमता है जब तक रस्सी हाथ से बंधी है। जैसे ही रस्सी छूटती है या टूटती है पत्थर दूर चला जाता है। अर्थात् घूमतो अवस्था में उस पर बाहर की ओर जाने का बल निर्माण होता है। इस बल को केन्द्रा पसारी बल कहते हैं।

अतः Hydrogen के परमाणु में electron और proton आपसी आकर्षण के बाद भी अलग

रहें इसके लिए electron का proton के चारों ओर घूमना ही एकमात्र हल है! electron कण proton के चारों ओर इतने वेग और ऐसी दूरी पर घूमता है कि आकर्षणीय बल और केन्द्रापसारी बल एक दूसरे को सन्तुलित करें।



Hydragen Atom

Hydrogen के पश्चात दूसरा आसान कण Helium है इसका आवेश Hydrogen से दूना है पर मात्रा चौगुनी है। दूने आवेश के लिए दो electron बाहर होंगे और आवेश सन्तुलन के लिए केन्द्र पर दो proton आवश्यक है पर यदि Helium के परमाणु की बनावट इतनी ही होती तो मात्रा भी दूनी होती। अतः दो ऐसे कण और आवश्यक हैं जिनकी मात्रा proton के बराबर हो परन्तु जिन पर आवेश न हो। ये दोनों कण भी proton के साथ केन्द्र पर होते हैं। इन कणों को neutron कहते हैं। केन्द्र को nucleus कहते हैं!




जैसे-जैसे परमाणुओं में electron की संख्या बढ़ती है तो ये एक ही वृत्त में नहीं घूमते परन्तु अलग-अलग वृत्तों में घूमते हैं इन वृत्तों को electronic shells कहते हैं एक shell में घूमने वाले electron की अधिकतम संख्या भी निश्चित रहती है। तथा अन्तिम बाहरी वृत्त में घूमने वाले eletron की संख्या पर अणु के गुण निर्भर करते है इसी तरह सबसे अन्तिम परमाणु Uranium



में I2 electron होते हैं जो भिन्न २ वृत्ताकार पथों में घूमते हैं। केन्द्र पर कुल 238 कण होते हैं इसमें से 12 Proton जिन पर धन आवेश होता है तथा 146 neutron जिन पर आवेश नहीं होता।

चूँकि nucleus में proton होते हैं तथा उन पर समान होता है और वे nucleus में एक दूसरे को विकर्षित करते है फिर भी वे nucleus में एक साथ बने रहें इसके लिए तीसरे प्रकार के कणों की आवश्यकता प्रतीत हुई जो nucleus में कणों को बांधे। इनको meson कहा गया। यह meson भी बीस प्रकार के पाये जाते हैं।

Uranium के nucleus में कणों की संख्या इतनी अधिक हो जाती है कि यह परमाणु अस्थायी हो जाता है और वह छोटे-छोटे कणों में टूटता रहता है। इस घटना को Radio-activity कहते हैं।

यह गुण Radium इत्यादि और भी परमाणुओं में पाया जाता है। यदि Uranium के अणु को योजना पूर्वक तेजी से तोड़ने की क्रिया करें तो बहुत ही अधिक शक्ति पाई जा सकती है। इसे हम atomic energy कहते हैं।

इतनी विवेचना से स्पष्ट है कि जिस परमाणु को हम कभी देख नहीं सकते उसकी रचना का अन्दाज किया जा सकता है और जो रचना आज मान्य है उसके द्वारा विज्ञान के बहुत से तथ्यों को समझ सकते हैं।

---

*व्यक्ति की भाँति समाज भी माया के पाश में बँधकर 'पशु' अवस्था को प्राप्त करता है। उसकी स्वतंत्र इच्छा समाप्त हो जाती है। वह रूढ़ियों, आप्तवाक्यों और शास्त्र-विधानों के द्वारा चलाया जाने लगता है। व्यक्ति की पशुता से कहीं अधिक भयंकर होती है समाज की पशुता। भारत का वर्तमान समाज इसी पशुता का शिकार है।*

डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी

# "छात्र-वर्गः राजनीतिश्च"

प्रो० लक्ष्मण उपाध्याय शास्त्री

अध्यक्ष संस्कृत विभाग

विद्यार्थि-जीवनमेकं तपः। यदर्थं दृढ़ता, कर्म-निष्ठा, पूर्ण-परिश्रमः, शील-सौजन्यादि-गुणाः अपेक्ष्यन्ते यद्युक्त गुणाः छात्र-जीवने पूर्णतः परिपाल्यन्ते तर्हि स्व-तपसि छात्राः सफलाः सन्तः भाविनि सुखमये जीवनेऽनेकविधं प्रमोदमालभन्ते। अतः आवश्यक्तेत्थं प्रतीयते यत् सर्वतः नेत्रं निमील्य स्व-निष्ठया परि-श्रमेण च विद्याध्ययनमेव मुख्यं विषयं मत्वा तत्तपः सम्पादनीयम्। विदितमस्ति यन्मनस्तु एकमेव। तत्रैक एक विषयः ग्राह्यः। गृहीते नानाविधे विषये कुत्राऽपि साफल्यं नाप्स्यते इतिः मनीषिणः प्रवदन्ति। तत्र विचारणीयमिदं यत् सम्प्रति यथा जीवने जाटिल्यं दृश्यते पुरा न तथा। पुरा विद्यार्थिनः केवलं विद्या-प्राप्तिमेव स्व-लक्ष्यं विधाय गुरुकुले गच्छन्ति स्म समाप्य च स्वाध्ययनं सांसारिके वातावरणे प्रवेशं प्रददति स्म। अधुना यथा संसारे संघर्षः दरीदृश्यते तत्र यदि छात्राः सर्वतः उदासीनाः सन्तः विद्याऽ ध्ययनमेव कुर्युः तदा स्वराष्ट्रस्य का गतिरिति विचा-रणीयः मुख्यः विषयः।

यद्यपि प्रचीनकालेऽनेके अवसराः राष्ट्रे समुपस्थिताः येषु विद्यार्थिनः राजनीतिं समाश्रयन्तः राष्ट्रोत्थाने सहायकाः अभूवन्। सम्राजः सिकन्दरस्य आक्रमण-काले तक्षशिलायाः गुरुकुलम् राजनीति-केन्द्रं जातम्। परन्तु इमेऽवसराः राष्ट्रस्य सङ्कटकाले समुपस्थिताः अन्यथा तेषां गुरवः सदैव छात्राणा मध्ययनं तप एव प्रवदन्ति स्म। विद्यार्थिनश्च गुरुणा-माज्ञां शिरसि निधाय स्व-कर्त्तव्यपालनं कुर्वन्ति स्म।

परमत्र युगे पूर्व-युगापेक्षया परिस्थितिः विषमा जटिला चागता। अद्य जीवनन्तु इत्थं संघर्ष-ग्रस्तं, नानाविध-विपत्तिभिः संमिश्रितं जटिलता-ज्वालाकुलं तथा आर्थिक-दृष्ट्या संत्रस्तं दृश्यते यत् कश्चिदपि पुमान् तदवरोधं प्रयतमानोऽपि सर्वथा तद्वञ्चितो न भविष्यति। प्रायःशतत्रयवर्षैः परतन्त्रता-पाश-परिबद्धानां भारतीयानां जीवन-स्वरूपं सर्वथा विशृंखलं जातम् किं भारते, विश्वस्य अनेकं स्थान-मन्यमपि अनेकविधं संकटग्रस्तं दृश्यते। यत्र छात्राः हठात् राजनीतौ आपतन्ति। अधुना भौतिक-विज्ञान-विकासेन यातायात सौविध्येन च विस्तृतोऽपि विश्वः गेहीभूत इव अवलोक्यते। तत्र कुत्राऽपि काचित् समस्या आगता तदा तस्याः प्रभावः भारतेऽपि आपतति तर्हि अत्रत्याः छात्राः सर्वथा तदुदासीनाः सन्तः कथं विद्याध्ययनवैकं व्यापारं विधास्यन्तीति विचारः नोपेक्ष्यः। भारतस्य स्वतन्त्रतासंग्रामे छात्राः एव अग्रेसराः आसन्। छात्राः एव राष्ट्र-कर्णधाराः सन्ति आसन्च। अद्यतनाः अल्पवयस्काः छात्राः अनन्तरं

महत् पदं प्राप्य राष्ट्र-भाग्य-विधातारः भविष्यन्ति तदा ते राजनीतिं परित्यज्य कथं स्वस्थाः सेत्स्यन्ति ? अतः अत्रोपस्थित-प्रश्नोपरि गम्भीर विचारः कर्त्तव्यः।

सांप्रतिक-संघर्षशील-परिस्थितौ यत्र राष्ट्रोत्थानाय सहयोगं दातुं छात्राणाम् आह्वानं जनाः कुर्वन्ति तत्र तेषां कृते राजनैतिक-जीवनस्य पूर्णज्ञानं प्राप्तुं परिस्थितिः बाधते। यदा निज-छात्र-जीवने एव विद्यार्थिनः राजनीतेः ज्ञानं न करिष्यन्ति तदा तत्पश्चात् स्व-राष्ट्र-सञ्चालनाय कथं समर्थाः भविष्यन्ति ? इदानीन्तु महाविद्यालये छात्राणां कृते राजनीतिविषयः तत्पठनाय निर्धारितो विद्यते। महान्तो विद्वान्सः तदध्यापनाय नियुक्ताः दृश्यन्ते अतएव छात्रैरवश्यं राजनीतिरध्येतव्या परञ्च राजनीतेः सैद्धान्तिकं ज्ञानमेव छात्र-जीवने ग्राह्यम् न व्यावहारिकम्। स्वाध्यायकालः छात्रेभ्यः पूर्वचार्यैः जीवन-पूर्वाह्णो निश्चितः। तद्व्यवहार समयस्तु स्वाध्याय-समाप्त्यनन्तरं निर्धारितः। इत्थं पठनकालस्य पूर्ण-सार्थकता सिद्धा भवति। स्वाध्यायकालः तद्व्यवहारकालश्च मनीषिभिः पृथक् वर्णितः शास्त्रे।

चञ्चले मनसि उभयविधं ज्ञानं नाप्तुमर्हति कश्चिदपि कुशाग्र बुद्धिः छात्रः।

राष्ट्र-संकट कालः सम्प्रति दूरं गतः। तद् दूरे गते काले पुनः सङ्कटापत्तिं मत्वा छात्रैः अध्ययना-वरोधः न कार्यः। राजतीतिज्ञाः पुरुषाः प्रायः उद्धताः भवन्ति। तत्रापवादोऽपि दृश्यते। अतः गुरुगृहगतवतां छात्राणां कृते राजनीतेः व्यावहारिकं रूपं नादेयम्, यतोहि तेऽपि उद्धताः एव भविष्यन्ति। उद्धते छात्रे विद्या न प्रवेष्टुं शक्ष्यति। विनयिनः छात्राः एव यथेच्छं विद्यां प्राप्य स्वगृहं गच्छन्ति।

सम्प्रति ये किल छात्राः उच्छृंखलाः दृश्यन्ते तत्र तेषां स्वल्पो दोषो विचार्यते यतो हि स्वार्थसिद्धिं कामयमानानां पथभ्रष्टानां राजनीतिज्ञानांजनानां स्वकार्य-सिध्यर्थं छात्राणां पठन-स्थानः त्याज्यन्ते तैः। परमत्र महदाश्चर्यं प्रतिभाति यत् विद्याव्यसनिनः छात्राः कुटिलानां कूटनीतिं नावगच्छन्ति। कूटनीतिज्ञाः स्व-कार्यं संसाध्य यथावसरं छात्रान् निन्दन्ति। अतः छात्राः स्वस्थाः सन्तः विचारयन्तु अत्र विषये। मूढा-चरणेन छात्राः समाज निन्दापदभाजो भविष्यन्ति। निन्दां नीत्वा विद्यार्थिनः जीविताः अपि मृताः अव-लोकिष्यन्ते।

श्रीराम-कृष्ण-गौतम-गान्धीत्यादयः आदर्शभूताः छात्राः स्वाध्यायकाले राजनीतेः व्यावहारिकं स्वरूपं नादर्शयन्। इत्थमेव पूर्वाचरितानां शुद्ध-छात्राणां-सरणिं गृहीत्वा आधुनिकाः छात्राः अपि स्वाध्यायं समाप्य यथामतिं राजनीतिं चिन्तयेयुः। स्वाध्यायकाले एव यदा छात्राः राजनीतेः व्यावहारिकं रूपं प्रदर्शयिष्यन्ति तदा युवावस्थायां व्यतीतायां वार्धक्ये पठन-प्रारम्भः निन्दितो यास्यति। आधुनिकाः नेतारोऽपि प्रार्थ्यन्ते यत् छात्र-जीवन-महत्वं बुद्ध्वा विद्यार्थिनः विपथाः न क्रियन्ताम् अन्यथा राष्ट्रस्य शुभ्रे जीवने महान् अन्धकारः आपतिष्यति।

# परिषद्-विवरण

## 'प्रसाद परिषद्'

'प्रसाद परिषद्' गोयनका कालेज, सीतामढ़ी की विगत बौद्धिक परम्पराओं का एक जागृत समिति है। इस कालेज की अक्षुण्ण महत्ताओं की छापर का माध्यम यह परिषद् ही है। छात्रों के चतुर्दिक विकास के लिए जिन व्यावहारिक कर्त्तव्यों की अपेक्षा होती है उन सबों को यह परिषद् यथावसर प्रयोग में लाने का प्रयास करती रही है। इसने छात्रों की सौन्दर्यानुभूति, जीवन-दर्शन, नैतिक विचार और आचरण को पूत एवं उन्नत करने में पूरा योगदान किया है। काशी नागरी प्रचारिणी सभा की 'प्रसाद साहित्यगोष्ठी' का आदर्श लेकर चलने वाली यह परिषद् अपने अन्तर्गत जयंतियों, व्याख्यान और अभिनय आदि कलापूर्ण आयोजनों का कार्यक्रम उपस्थित करती हुई छात्रों की अभिरुचि का परिष्कार करती है और उनके अध्ययन की शुष्कता में अनुरंजन की सरस माधुरी का मधुवर्षण भी। इसकी परम्परागत सफलता का प्रमुख कारण इसके सुविज्ञ अध्यक्षों की कार्य पटुता ही कही जायगी। इस परिषद् के भूतपर्व अध्यक्षों में श्री रमाकान्त द्विवेदी अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, श्री ब्रजकिशोर पाण्डेय एवं श्री मदन मोहन प्रसाद वर्मा 'पूर्णेन्दु' के नाम उल्लेखनीय हैं। विचार गोष्ठियों एवं साहित्यकार सम्मेलनों के कार्यक्रमों से इसने छात्रों में एक अपूर्व उत्साह उत्पन्न किया जिससे उनकी रुचि को एक नवीन गति मिली और वे जीवन की बहुविधि प्रगति के पथिक बनने लगे। यह परिषद् अपने उत्साही छात्रों के मानसिक उत्थान, भाषा-प्रेम और जीवन के रचनात्मक-विकास से दिनानुदिन कालेज का एक प्रमुख अंग बनती गई। आज इसके वर्त्तमान रूप को देखकर तो लगता है कि यह अब अपने पूर्ण यौवन पर है। हो भी क्यों न। जब इसे श्री प्रमोद कुमार सिन्हा ऐसे सुयोग्य एवं कर्मठ अध्यक्ष मिले हैं। जब से इन्होंने यह कार्यभार सँभाला है इस परिषद् को एक नयी जिन्दगी मिली है।

अपने पूर्ववर्त्ती अध्यक्षों के गौरव की रक्षा करते हुए इन्होंने परिषद् की ओर से कुछ अमर कार्यक्रमों को भी सामने उपस्थित किया छात्र–विश्राम-सदन में इन्होंने देश के गण्यमान्य साहित्यिकों, कवियों एवं नेताओं के जो चित्र टँगवाए हैं उनसे आनेवाले छात्रों को भी एक प्रेरणा मिलेगी और वर्त्तमान तो प्रेरक बना ही रहता है अपने प्रयास से हो प्रतियोगिताओं की एक नयी पद्धति चलाई जिससे छात्रों में रचनात्मक कार्यों की वृद्धि हुई, नूतन मौलिक रचना की ओर स्वतः स्फूर्त्ति जगी और छात्रों की प्रतिभा का द्वार खुलने लगा। परिषद् को समय-समय पर विशेष रूप से प्रो॰ शंभु शंकर प्रसाद प्रो॰ सत्यनारायण प्रसाद और प्रो॰ वीरेन्द्र नाथ दिवेदी जी ने अपना अमूल्य योगदान देकर इसकी कार्यवाहियों को पूर्ण सफलता प्रदान की है। यदि परिषद् भविष्य में भी इसी गति से कार्य

रत रही तो अन्य नूतन विधाओं के शुभ दर्शनों से भी कालेज के छात्रों का मंगल होगा। मुझे तो इस परिषद् के मंत्री के रूप में जो कार्य करने पड़े हैं उनसे मेरा बड़ा लाभ हुआ है। एक जिज्ञासु छात्र के लिए ज्ञान का यह परिषद् एक कोष है। मुझे विश्वास है कि पढ़नेतर कार्यों में इसका कार्यक्रम एक बौद्धिक व्यायाम हो; है और जिसकी निरंतरता हमारी शैक्षणिक प्रगति की सीढ़ी। मैं इसकी गतिशीलता से सदा हर्षोत्फुल्ल रहता हूँ।

रामचद्र सिंह

मुख्य सचिव

# छात्रावास

हमारे कालेज में दो छात्रवास हैं। एक तो पंचवर्षीय योजना छात्रावास है और दूसरा निरंजन छात्रावास यहाँ लगभग एक सौ विद्यार्थियों के रहने की समुचित व्यवस्था है। ये छात्रावास उन बाहरी जिज्ञासु छात्रों के निमित्त हैं जिन्हे घर से बाहर निकलने पर आवासीय सुविधा मिलने में कठिनाई होती है यह कालेज छात्रावासों के माध्यम से अपनी जनप्रियता और विकास को ध्यान में रखकर छात्रों की हित साधना में सतत प्रयत्नशील है यहाँ दो भोजनालय भी हैं जहाँ कम लागत पर छात्रों को भोजन उपलब्ध होता है।

इन छात्रावासों में रहने वाले छात्रों का जीवन एक तरह से क्रमबद्ध है। समय पर सोना, पढ़ना और जगना जैसे दैनिक कार्यक्लाप उनको जीवन जीने का व्यावहारिक ज्ञान देते हैं बहुत माने में हमारे छात्रावास में रहनेवाले छात्र बहुविध उत्तरदायित्वों का वहन करना सीख रहे हैं।

छात्रावास के अन्तर्गत एक छात्र-संघ है जिसकी देख-रेख सुयोग्य छात्र करते हैं। वर्ष में कई बार इस संघ की ओर से कुछ ऐसे कार्यक्रम प्रस्तुत किये जाते हैं जिनसे छात्रों का बौद्धिक परिष्कार होता है। वाद-विवाद प्रतियोगता, कवि-सम्मेलन, तथा सांस्कृतिक कर्यक्रम जैसे पठनेतर कार्य इस दिशाके परिचालक हैं। अच्छे छात्रों को पुरस्कृत किया जाता हैं। छात्रावास अपने वार्षिकोत्सव का आयोजन करता है। इस अवसर पर प्राध्यापक और छात्र आमंत्रित किये जाते हैं तथा उन्हें छात्रावासों के उत्साही छात्रों से परिचित कराया जाता है।

मुझे पूर्ण विश्वास है कि इस महाविद्यालय के महत्वपूर्ण अंग के रूप में छात्रावास दिनानुदिन विकसित होता रहेगा।

अधीक्षक

शंभूनाथ ठाकुर

# विश्राम सदन

छात्र विश्राम सदन उतना ही पुराना है जितना कि यह महाविद्यालय ऐसा होना स्वाभाविक ही है क्योंकि इसके अभाव में एक उन्नत महाविद्यालय की कल्पना भी नहीं की जा सकती। जहाँ छात्र हों और उनके मनोरंजन का प्रबन्ध न हो यह कुछ अजीब सा प्रतीत होता है। भूतपूर्व प्राचार्य स्वर्गीय पंडित वेणीमाधव मिश्र के सतत् प्रयत्न से ही इसकी स्थापना की गयी।

छात्र विश्राम सदन अपने जन्म के साथ से ही काफी प्रगतिशील रहा है। इसमें छात्रों के मनोरंजन के लिए पूरा-पूरा ध्यान दिया गया है। Indoor games के लिए जिन सारे सामानों की आवश्यकता हो सकती है उन सभी सामानों की व्यवस्था की गयी है जैसे कैरम, टेबिल टेनिस, शतरंज आदि। इसके अलावा लड़कों के सामान्य ज्ञान (General knowledge) की वृद्धि के लिए शिक्षाप्रद तथा अंतर्राष्ट्रिय मामलों से सम्बन्धित उपयोगी पत्र-पत्रिकाओं की व्यवस्था की जाती है। इस सिलसिले में दैनिक, साप्ताहिक, मासिक और वार्षिक अनेक पत्र-पत्रिकाएँ विभिन्न भाषाओं की मंगवायी जाती हैं। इतना ही नहीं छात्रों के बीच उत्साह लाने के लिए खेलों की प्रतियोगिता का प्रबन्ध किया गया है। हर वर्ष लड़के इसमें भाग लेते हैं और सफल प्रतियोगियों को उचित पुरष्कार भी दिया जाता है।

छात्र विश्राम सदन के तत्वावधान में आयोजित विशेष समारोहों में कई विशिष्ट विद्वानों को समय-समय पर आमंत्रित किया गया है। कई विद्वान अब तक आ चुके हैं जिन्होंने न केवल पुरष्कार वितरण ही किया बल्कि अपने विद्वतापूर्ण भाषण से महाविद्यालय के छात्रों को लाभान्वित भी किया हैं। गत वर्ष बिहार विश्वविद्यालय के उपकुलपति डा० प्यारे लाल श्रीवास्तव ने सपत्नीक आकर इसके द्वारा आयोजित समारोह में भाग लिया था और प्रतियोगियों का उत्साह बढ़ाया था।

आज जो भी छात्र-विश्राम-सदन है वह प्रो० पद्मनाभ सिंह जी के अथक परिश्रम की देन है। इनके सबल कंधों पर ही इसका भार वर्षों से रहा है और जिस लगन और तत्परता के साथ इन्होंने किया है वह सराहनीय है। प्रो० राय रवीन्द्र कुमार सिन्हा तो इस सदन के प्राण ही हैं। अपने मृदुल स्वभाव और लगनशील वृत्ति से ये सदा इस सदन को जीवंत साबित करने में जुटे रहते हैं। इन से हमें पूर्ण निर्देशन मिलता रहा है। अंत में हम अपने वर्त्तमान प्राचार्य श्री रामवतार प्रसाद अग्रवाल और शासी निकाय के मंत्री श्री हरिकिशोर सिंह डी० लिट् के उत्साह वर्द्धक सहयोग के प्रति भी आभारी हैं। आशा है छात्र-विश्राम-सदन भविष्य में यों ही प्रगतिशील रहेगा।

अध्यक्ष
प्रो० पद्मनाभ सिंह

उपाध्यक्ष
प्रो० राय रवीन्द्र कुमार सिन्हा

मंत्री
राणाप्रताप सिंह
केशरी कुमार सिंह
नागेन्द्र कुमार गुप्ता

# राजनीति विज्ञान परिषद्

भूतपूर्व प्राचार्य स्वर्गीय श्री वेणीमाधव मिश्र के आशीर्वाद तथा राजनीति विज्ञान विभाग के अध्यक्ष प्रो० विशेश्वर प्रसाद सिंह के सत्प्रयास से १९५९ ई० में कालेज में राजनीति विज्ञान परिषद् की स्थापना की गई जिसका उद्घाटन बिहार विश्वविद्यालय के राजनीति विज्ञान विभाग के अध्यक्ष एवं अखिल भारतीय राजनीति विज्ञान परिषद् के वर्त्तमान उपाध्यक्ष डा० लल्लन प्रसाद सिंह के करकमलों के द्वारा सम्पन्न हुआ। स्थापना काल से लेकर अबतक प्रत्येक वर्ष परिषद् के तत्वावधान में छात्रों के लिए वाद-विवाद, भाषण एवं निबन्ध आदि प्रतियोगिताओं के आयोजन होते रहे हैं तथा उनमें सफल छात्राओं एवं छात्रों को बराबर पुरस्कृत किया जाता रहा है। इसके अतिरिक्त प्रतिवर्ष परिषद् का वार्षिकोत्सव भी मनाया जाता है और उस अवसर पर बाहर से उच्चकोटि के विद्वानों एवं मनीषियों को आमन्त्रित किया जाता है। परिषद् के तत्वावधान में आयोजित समारोहों एवं सभाओं में जिन सज्जनों के भाषण एवं प्रवचन हुए हैं, उनमें निम्नलिखित व्यक्तियों के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं, स्वर्गीय प्राचार्य श्री वेणीमाधव मिश्र, डा० लल्लन प्रसाद सिंह, प्राचार्य विश्वम्भर सिंह चौहान, प्रो० शंकर कुमार झा चन्द्रधारी मिथिला कालेज दरभंगा, बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय के राजनीति विज्ञान विभाग के भूतपूर्व आचार्य श्री मुकुट बिहारी लाल एम० पी०, बिहार के शिक्षा मंत्री श्री सत्येन्द्र नारायण सिंह जनकार्य मंत्री श्री रामलखन सिंह यादव और श्री हरिकिशोर सिंह। कालेज शासीनिकाय के विद्वान सचिव श्री हरिकिशोर सिंह का आशीर्वाद परिषद् को बराबर प्राप्त रहा है तथा उनकी ही प्रेरणा से परिषद् के तत्वावधान में विभिन्न प्रकार की विचार गोष्ठियों का आयोजन होता रहा है। प्रारंभिक अवस्था में परिषद् के विकास में राजनीति-विज्ञान के भूतपूर्व प्राध्यापक श्री पांडेय [illegible]जेन्द्र नारायण का भी काफी सहयोग रहा है। प्रो० श्री राय रवीन्द्र कुमार सिन्हा तो मानों परिषद् के प्राण ही हैं क्योंकि परिषद् का जो आज विकसित रूप है, वह उनके ही परिश्रम एवं सहयोग का फल कहा जा सकता है। परिषद् की उल्लेखनीय विशेषता यह रही है कि इस वर्ष गोपेश्वर कालेज हथुआ में लोकमान्य राजनीति परिषद् के तत्वावधाण में आयोजित अन्त कालेज भाषण पतियोगिता में हमारे राजनीति विज्ञान के दो छात्र श्री रामशरण अग्रवाल एवं श्री रामचन्द्र सिंह को प्रथम एवं द्वितीय पुरस्कार मिले। वाद-विवाद प्रतियोगिता में भी रामशरण अग्रवाल को द्वितीय स्थान मिला। इसके अतिरिक्त गोयनका कालेज के छात्रों की उसी टीम को श्री जानकी देवी रजत कलश का पुरस्कार भी प्राप्त हुआ। इस प्रकार यह परिषद् दिनानदिन प्रगति के मार्ग पर अग्रसर होती जा रही है।

अध्यक्ष :

**प्रो० विश्वेश्वर प्रसाद सिंह**

मंत्रीः

श्री मदन मोहन झा बी० ए० आनर्स

संयुक्त मंत्री—सुश्री रेखा दास, बी० ए० आनर्स

,, सुश्री नीलम शाही, बी० ए० आनर्स

सहायक मंत्री—रामचन्द्र प्रसाद सिंह, बी० ए० आनर्स

# सरगम परिषद्

शिक्षण एवं मनोरंजन में घनिष्ठ सम्बन्ध है। पाठ्यक्रम की सरस-नीरस पुस्तकों में ज्ञान की खोज करने वाले छात्रों एवं प्रज्ञादान देने वाले प्राध्यापकों के लिए मनोरंजन की खोज सहज स्वाभाविक ही है। कॉलेज की स्थापना के साथ पठन-पाठन के अनन्तर सांस्कृतिक कार्य-क्रम का आयोजन होता रहता है और इन्हीं कार्य-क्रमों ने इस कॉलेज में सरगम परिषद् को जन्म दिया जो समय-समय पर कॉलेज में संगीत, नृत्य एवं नाटकों के आयोजन द्वारा पठन-पाठन की एकरसता को दूर कर सके।

अभी तक परिषद् के तत्वावधान में भीष्म, कोणार्क, छठा बेटा दो कलाकार एवं मर्यादा की वेदी-पर आदि नाटकों का सफल अभिनय को चुना है। कॉलेज के प्राङ्गण में मुक्त आकाशी कलात्मक रंगमंच के निर्माण से दर्शकों के सुविधापूर्वक बैठाने की समस्या के हल होने के साथ नाटकों के अभिनय में भी अभूतपूर्व कुशलता प्राप्त हुई है।

परिषद् की देखरेख में संगीतकला के शिक्षण का भी प्रवन्ध हुआ है जिससे संगीत के इच्छुक छात्र-छात्राओं को काफी सुविधा प्राप्त हुई है। इस संदर्भ में परिषद के दीर्घकालीन भूत-पूर्व अध्यक्ष प्रो. शंभुशंकर प्रसाद की सेवाओं और कोशिशों को नहीं भुल सकते जिन्होंने अपने संगीत-कला के ज्ञान से छात्रों को प्रोत्साहित एवं लाभान्वित किया है। जिन अन्य प्राध्यापकों का सक्रिय सहयोग एवं सहायता हमें सर्वदा प्राप्त होती रही है, उनमें सर्व-श्री प्रो. रमाकान्त द्विवेदी, प्रो. श्रीकान्त प्रसाद, प्रो. मदन मोहन प्रसाद वर्मा 'पूर्णेन्दु, प्रो. पद्मनाभ सिंह तथा प्रो. ब्रज किशोर पाण्डेय के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं। प्रो. पूर्णेन्दु की कवित्वपूर्ण टिप्पणी समारोहों में चार चाँद लगाती रही है।

१९६४ का वर्ष परिषद् के इतिहास में अत्यन्त महत्वपूर्ण माना जायगा क्योंकि इस वर्ष काफी तैयारी के बाद परिषद् वर्त्तमान अध्यक्ष प्रो. पुरुषोतम परांजपे एवं प्रो. शंभुशंकर प्रसाद के नेतृत्व में कोलेज की टीम ने ढ़ोली में आयोजित बिहार विश्व विद्यालय युवक समारोह में भाग लिया और आशातीत सफलता प्राप्त की। समारोह में प्रदर्शित प्रहसन 'चार नमूने' द्वितीय घोषित हुआ और कई कलाकारों को प्रमाणपत्र भी प्रदान किये गये। दर्शकों ने टीम के प्रदर्शन की भूरि-भूरि सरहना की। चार नमूने के कलाकार थे सर्वश्री वैद्यनाथ प्रसाद गुप्ता, श्री लल्लन शाही, श्री भोला प्रसाद एवं श्री सच्चिदान्द सिंह।

आशा ही नहीं वरन् पूर्ण विश्वास है कि भविष्य में भी छात्र-छात्राओं एवं प्राध्यापकों के सहयोग से परिषद दिनानुदिन उन्नति करती जायगी।

**अध्यक्षः श्री पुरुषोत्तम परांजपे**

**मंत्री : श्री सच्चिदानन्द सिंह**